**First Edition : 750 Copies**

Copies of this book can be had direct from Jaina Samskrti Samrakshaka Samgha, Santosha Bhavana, Phaltan Galli, Sholapur ( India )

**Price Rs. 12/- per copy, exclusive of postage**

## जीवराज जैन ग्रंथमाला का परिचय

सोलापुर निवासी ब्रह्मचारी जीवराज गौतमचदजी दोशी कई वर्षों से संसार से उदासीन होकर धर्मकार्य में अपनी वृत्ति लगा रहे थे। सन् १९४० में उनकी यह प्रबल इच्छा हो उठी कि अपनी न्यायोपार्जित सपत्ति का उपयोग विशेष रूप से धर्म और समाज की उन्नति के कार्य में करें। तदनुसार उन्होंने समस्त देश का परिभ्रमण कर जैन विद्वानों से साक्षात् और लिखित सम्मतियाँ इस बात की सग्रह कीं कि कौन से कार्य मे सपत्ति का उपयोग किया जाय। स्फुट मत संचय कर लेने के पश्चात् सन् १९४१ के ग्रीष्म काल मे ब्रह्मचारीजी ने तीर्थक्षेत्र गजपथा ( नासिक ) के शीतल वातावरण मे विद्वानों की समाज एकत्र की और ऊहापोह पूर्वक निर्णय के लिए उक्त विषय प्रस्तुत किया। विद्वत्सम्मेलन के फलस्वरूप ब्रह्मचारीजी ने जैन संस्कृति तथा साहित्य के समस्त अंगों के सरक्षण, उद्धार और प्रचार के हेतु से 'जैन संस्कृति सरक्षक सघ' की स्थापना की और उसके लिए ३०,०००) तीस हजार के दान की घोषणा कर दी। उनकी परिग्रहनिवृत्ति बढती गई, और सन् १९४४ में उन्होंने लगभग २,००,०००) दो लाख की अपनी सपूर्ण संपत्ति संघ को ट्रस्ट रूप से अर्पण कर दी। इस तरह आपने अपने सर्वस्व का त्याग कर दि. १६-१-'५७ को अत्यन्त सावधानी और समाधान से समाधिमरणकी आराधना की। इसी सघ के अन्तर्गत 'जीवराज जैन ग्रथमाला' का सचालन हो रहा है। प्रस्तुत ग्रथ इसी ग्रंथमाला का बारहवाँ पुष्प है।

प्रकाशक
गुलाबचद हिराचद दोशी,
जैन संस्कृति सरक्षक संघ,
सोलापुर

मुद्रक
बालकृष्ण शास्त्री
ज्योतिष प्रकाश प्रेस,
कालभैरव मार्ग, वाराणसी

जीवराज जैन ग्रन्थमाला, ग्रन्थ १२

ग्रन्थमाला-संपादक
डॉ० आ. ने. उपाध्ये व डॉ० हीरालाल जैन

महावीराचार्य-विरचित

# गणितसार-संग्रह

( गणित शास्त्र विषयक प्राचीन ग्रन्थ )

संस्कृत मूल, हिन्दी अनुवाद व प्रस्तावना,
परिशिष्ट आदि सहित
प्रामाणिक रूप से संपादित

संपादक
लक्ष्मीचन्द्र जैन
जबलपुर

प्रकाशक
श्री गुलाबचन्द हिराचन्द दोशी
जैन संस्कृति संरक्षक संघ
सोलापुर

वी. नि. संवत् २४९० सन् १९६३ विक्रम संवत् २०२०

मूल्य रु. १२ मात्र

# FOREWORD

I have had the privilege of going through this edition of Mahāvīrāchārya's Ganitasāra-Saṁgraha, prepared with critical annotations and an introduction by Prof. L. C. Jain of the Department of Mathematics, Govt. Science College, Jabalpur, under the general editorship of the renowned orientalists, Dr. A. N. Upadhye and Dr. H. L. Jain.

Apart from the extreme care which the learned editor has exercised in the choice of technical expressions and terminology in Hindi throughout this edition, what struck me the most is his sympathetic and erudite understanding of the highly intricate inter actions among various schools of mathematical thought that must have gone into the making of a background for a classic like the Ganitasāra-Samgraha And this, I am sure, places the present edition on a distinctly higher-than ever-attained plane of excellence.

I hail the appearance of this work of Prof L. C. Jain in the world of learning.

**T. PATI**
*Head of the Department of Mathematics*
*University of Jabalpur*

JABALPUR
November 4, 1963

## विषय-सूची

# ग्रन्थमाला संपादकीय

पढ़ना, लिखना और गिनना ये मनुष्य की मौलिक क्रियायें मानी गई हैं। जैन-शास्त्रों में जिन बहत्तर कलाओं का उल्लेख मिलता है उनमें सर्वप्रथम स्थान लेख का और दूसरा गणित का है। तथापि आगमों में प्रायः इन कलाओं को 'लेहाइयाओ गणियप्पहाणाओ' अर्थात् लेखादिक, किन्तु गणित प्रधान कहा गया है। इससे सिद्ध होता है कि बालक की शिक्षा में एवं मानवीय व्यवहार में गणित का बड़ा महत्त्व था।

जैन-साहित्य यद्यपि धर्म व दर्शन प्रधान है, तथापि उसमें गणित-शास्त्र का उपयोग व व्याख्यान पद पद पर पाया जाता है। विशेषतः इस साहित्य के चार अनुयोग—प्रथम, करण, चरण और द्रव्य माने गये हैं। उनमें करणानुयोग में लोक का स्वरूप वर्णित पाया जाता है, और उस निमित्त से सूर्य, चन्द्र व नक्षत्र तथा द्वीप, समुद्र आदि के विवरणों में गणित की नाना प्रक्रियाओं का प्रचुरता से उपयोग किया गया है। सूर्यप्रज्ञप्ति, चन्द्रप्रज्ञप्ति एवं जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति नामक उपाङ्गों में तथा तिलोयपण्णत्ति, षट्खंडागम की धवला टीका एवं गोम्मटसार व त्रिलोकसार तथा उनकी टीकाओं में प्रचुरता से गणित का प्रयोग पाया जाता है, और वह भारतीय प्राचीन गणित के विकास को समझने के लिये बड़ा महत्त्वपूर्ण है। सूर्यप्रज्ञप्ति को तो गणितानुयोग भी कहा गया है। वैदिक परम्परा में गणित का विषय वेदाङ्ग ज्योतिष आदि ज्योतिष के ग्रंथों में प्रयुक्त पाया जाता है। पांचवीं शती में हुए आर्यभट ही एक सर्वप्रथम ज्योतिषी पाये जाते हैं जिन्होंने अपने आर्याष्टशत नामक कृति में ३३ श्लोकात्मक गणित का एक प्रकरण स्वतंत्र रूप से जोड़ा है। उनके पश्चात् हुए ब्रह्मगुप्त ने भी अपने ब्राह्म स्फुट सिद्धान्त नामक ग्रंथ में गणित का एक अध्याय जोड़ा है।

इस समस्त परम्परा में एक भी ऐसा ग्रंथ नहीं दिखाई देता जो पूर्णतः गणित-विषयक कहा जा सके। ऐसा सर्वप्रथम ग्रंथ महावीराचार्य कृत गणितसार-संग्रह ही है जिसकी रचना राष्ट्रकूट नरेश अमोघवर्ष के राज्यकाल में हुई थी जो सन् ८१३ से ८८० ईस्वी तक पाया जाता है। यह राजा जैनधर्म का बड़ा अनुरागी था और उसके संरक्षण में बहुत से जैन साहित्य की रचना हुई। राजा स्वयं एक कवि था और प्रश्नोत्तर-रत्न-मालिका नामक प्रख्यात सुभाषित कविता उसी की बनाई सिद्ध होती है। प्रस्तुत ग्रंथ की उत्थानिका में ही अमोघवर्ष की बड़ी प्रशंसा की गई है। यहां जो उन्हें महान् यथाख्यात-चारित्र-जलधि आदि विशेषण दिये गये हैं उनपर से ऐसा अनुमान होता है कि उन्होंने राज्यत्याग कर मुनिधर्म धारण किया था। रत्नमालिका के अन्त में जो उन्हें 'विवेकात् त्यक्तराज्येन' कहा है उससे भी इसी बात का समर्थन होता है। (देखिये डॉ० ही० ला० जैन, राष्ट्रकूट नरेश अमोघवर्ष की जैन-दीक्षा, जैन सिद्धान्त भास्कर, आरा, १९४३)। एक पूर्णतः गणित विषयक ग्रंथ ऐसा भी मिला है जो आश्चर्य नहीं महावीराचार्य से

पूर्वकालीन हो। पेशावर के समीप बक्षाली नामक ग्राम में भूमि के भीतर से एक भूर्ज पत्र पर लिखे हुए ग्रंथ के खंड सन् १८८१ में प्राप्त हुए। इनकी छानबीन से पता चला कि इनमें भिन्न, वर्गमूल, समान्तर और गुणोत्तर श्रेढिया आदि गणित की प्रक्रियाओं का वर्णन है। कुछ विद्वान् इस ग्रंथ को तीसरी चौथी शती की रचना का अनुमान करते हैं और कुछ इसे बारहवीं शती के लगभग रखने के भी पक्ष में हैं। ( देखिये Bibhutibhusan Datta, The Bakhshālī Mathematics, Bul Cal. Math. Soc, XXI, 1 (1929), pp. 1-60 )

प्रस्तुत सर्वांगपूर्ण गणित ग्रंथ के महत्त्व को समझ कर इसका सम्पादन प्रोफेसर रंगाचार्य ने अंग्रेजी अनुवाद सहित सन् १९१२ में किया था जिसका प्रकाशन मद्रास गवर्न्मेंट की ओर से हुआ था। इधर अनेक वर्षों से वह प्रकाशन अलभ्य है जिसके कारण प्राचीन गणित के विद्वानों व शोधकों को बड़ी असुविधा प्रतीत होती थी। इसी कारण यह आवश्यक समझा गया कि इस ग्रंथ का पुनः संशोधन, अनुवाद व प्रकाशन कराया जाय। यह कार्य गणित के प्राध्यापक श्री लक्ष्मीचन्द्र जैन ने अपने हाथ में लिया और उन्होंने अपने हिन्दी अनुवाद तथा प्रस्तावना में विषय को सुस्पष्ट करने में बड़ा परिश्रम किया है जिसके लिये हम उनके बहुत कृतज्ञ हैं। प्रस्तुत ग्रंथमाला के अधिकारियों ने इस ग्रंथ को प्रकाशित करना सहर्ष स्वीकार किया इसके लिये वे धन्यवाद के पात्र हैं। इस ग्रंथ के लिए प्रो० भूपाल बाळप्पा बागी ( धारवाड ) ने महत्त्वपूर्ण प्रास्ताविक लिखा है, जिसके लिए हम उनके आभारी हैं। अनेक सम्पादन व मुद्रण सम्बन्धी कठिनाइयों के कारण ग्रंथ के प्रकाशन में बहुत विलम्ब हुआ इसका हमें दुख है। विद्वानों से हमारी प्रार्थना है कि वे इस महत्त्वपूर्ण शास्त्र के सम्बन्ध में अपने अभिमत व सुझाव निस्संकोच भेजने की कृपा करें, जिससे विषय का उत्तरोत्तर परिमार्जन होता रहे।

ही. ला. जैन
आ. ने. उपाध्ये
प्रधान सम्पादक

# INTRODUCTORY

Āryabhata, the elder ( c. 510 A. D. ), Brahmagupta ( c. 628 A. D. ), Mahāvīrāchārya ( c. 850 A. D. ) and Bhāskarāchārya ( c. 1150 A. D. ) are the most eminent mathematicians of ancient India.

Mahāvīrāchārya, the author of the Ganitasāra Samgraha, lived in a period well known, in the history of South India, for its prosperity, political stability and academic fertility. He was a contemporary and enjoyed the patronage of Nrpatunga, or Amoghavarsha ( 815–877 A. D. ) of the Rāshtrakūta dynasty. Nrpatunga was ruling at Mānyakheta, but his kingdom extended far northwards. His capital was a centre of learning. He was not only a mighty ruler, but also a patron of poets and himself a man of literary aptitude and attainments. A Kannada work, Kavirājamārga, on poetics is attributed to him. He was a great devotee of Jinasena (the author of Ādipurāna and Pārśvābhyudaya) whose ascetic practices and literary gifts must have captivated his mind. He soon became a pious Jaina and renounced the kingdom in preference to religious life as mentioned by him in his Sanskrit work, the Praśnottara-ratnamālā and as graphically described by his contemporary Mahāvīrāchārya in his Ganitasāra Samgraha.

Mahāvīrāchārya combines the discipline of seasoned mathematician with the warm and vivid imagination of a creative poet. He skilfully summarizes all the known mathematics of his time into a perfect textbook which was used for centuries in the whole of Southern India. He states rules clearly and precisely. He simplifies and sharpens many processes. He generalises many a theorem shedding light on new aspects by apt illustrations. Ganitasāra-Samgraha is a veritable treasury of problems many of which are characterised by mathematical subtiety, poetic beauty and delicate hint of refind humour, qualities so rare in a mathematical text book. It is difficult to decide, in a textbook, what is old and what is the original contribution of the author

Here is a brief survey of the contents of the book :

Chapter I opens with the salutation to Lord Mahāvīra, the twentyfourth Tīrthankara of the Jainas, who by his knowledge of the science of the numbers illuminates the three worlds. This is follwed by a warm and handsome tribute of gratitude paid to his royal patron, Amoghavarsha After this, comes the most enthusiastic and unique panegyric ever bestowed on the science of Mathematics Then we have measures used, names of operations and numerals. Rules governing the use of negative numbers are correctly stated, those regarding the use of zero may be stated in modern notation thus :

$$a \pm o = a, \quad a \times o = o, \quad a - o = a$$

The last part is obviously wrong. As regards the square root of a negative number, the author observes that since squares of positive and negative numbers are positive, square root of a negative number cannot exist. Considering the limitations of his time, Mahāvīrāchārya could not have reached a more sensible conclusion. We may note, in this context, that the necessary extension of the concept of number which assimilates square roots of negative numbers into the number system, was achieved as late as in 1797 by C. Wessel a Norwegian surveyor ( Bell's 'The Development of Mathematics' page 177 ).

Chapter II deals, in respect of integers, with operations of multiplication, division, squaring and its inverse, cubing and its inverse, arithmetic and geometric series.

*Problem* II 17 In this problem, put down in order (from the unit's place upwards ) 1, 1, 0, 1, 1, 0, 1 and 1, which ( figures so placed ) give the measure of a number and (then) if this number is multiplied by 91, there results that necklace which is worthy of a prince. The 'Necklace' referred to, may be displayed thus :

$$11011011 \times 91 - 1002002001$$

Two more 'garlands worthy of a prince' are : ( II 11, 15 ) :

$333333666667 \times 33 = 11000011000011$,

and $752207 \times 73 = 11, 111, 111$.

Chapters III and IV are devoted to elementary operations with fractions. Mahāvīrāchārya has paid considerable attention to the problem of expression of a unit fraction as the sum of unit fraction This problem has interested mathematicians from remote antiquity ( Ahmes Papyrus 1650 B. C ). Here are three relevant problems ( II 75, 77, 78 ) set in modern notation.

$$(1)\quad 1=\frac{1}{2}+\frac{1}{3}+\frac{1}{3^2}+\cdots+\frac{1}{3^{n-2}}+\frac{1}{2^{n-2}\,3},$$

$$(2)\quad 1=\frac{1}{2\cdot 3\cdot \frac{1}{2}}+\frac{1}{3\cdot 4\cdot \frac{1}{2}}+\cdots+\frac{1}{(2n-1)\,2n\cdot\frac{1}{2}}+\frac{1}{2n\cdot\frac{1}{2}},$$

$$(3)\quad \frac{1}{n}=\frac{a_1}{n(n+a_1)}+\frac{a_2}{(n+a_1)(n+a_1+a_2)}+\cdots$$

$$+\frac{a_{r-1}}{(n+a_1+a_2+\cdots+a_{r-2})(n+a_1+a_2+\cdots+a_{r-1})}$$

$$+\frac{a_r}{a_r\,(n+a_1+a_2+\cdots+a_r)}$$

*Problem IV 4* One third of a herd of elephants and three times the square root of the remaining part (of the herd) were seen on the mountain slope, and in a lake was seen a male elephant along with three female elephants. How many were the elephants there ?

Here is a sample of monkish humour !

Chapter V treats 'Rule of Three' and its generalised forms.

Chapter VI Having created the arithmetical apparatus in the earlier chapters, in this long chapter, Mahāvīrāchārya applies it to solving many problems which one encounters in life such as money-lending, number of combinations of given things, indeterminate equations of first degree, etc

*Problem* (VI 128½) In relation to twelve ( numerically equal ) heaps of pomegranates which having been put together and combined with five of those ( same fruits ) were distributed equally among 19 travellers Give out the numerical measure of ( any ) one heap.

*Problem* ( VI 218 ) The number of combinations of n different things taken r at a time is

$$\frac{n(n-1)(n-2)\cdots(n-r+1)}{1\,2\,3\cdots r}\quad\text{or}\quad\frac{n!}{r!\,(n-r)!}$$

It is interesting to note that this general formula was discovered in Europe as late as in 1634 by Herigone ( Smith's History of Mathematics Vol. II ). We may also recall here that the number 7 which occurs in Saptabhangī provides a simple example in the theory of Permutations and Combinations. A layman can verify that he can form seven and only seven different combinations of three distinct objects. Jainas have been using mathematics freely in their sacred literature from very remote antiquity. The above example supports this fact

*Problem* ( VI 220 ) : O friend, tell me quickly how many varieties there may be, owing to variation in combination of a single-string necklace made up of diamonds, supphires, emeralds, corals and pearls ?

*Problem* ( VI 287 ) : What is that quantity which when divided by 7, ( then ) multiplied by 3, ( then ) squared, ( then ) increased by 5, ( then ) divided by 3/5, ( then ) halved and ( then ) reduced to its square root, happens to be 59.

Note the sheer devilry of it !

In chapters VII and VIII problems on mensuration are treated. Some of the formulas used are noted here :

(1) The Pythargorean formula for the sides of a right angled triangle is $a^2 = b^2 + c^2$ where a is the hypotenuse.

(2). Area of $\triangle$ ABC is

$$\sqrt{s(s-a)(s-b)(s-c)} \text{ where } 2s = a+b+c.$$

(3). The area and the diagonals of a quadrilateral ABCD are :

$$\sqrt{(s-a)(s-b)(s-c)(s-d)} \text{ where } 2s = a+b+c+d,$$

$$\sqrt{\frac{(ac+bd)(ab+cd)}{ad+bc}}, \quad \sqrt{\frac{(ac+bd)(ad+bc)}{ab+cd}}.$$

It is unfortunate that both Mahāvīrāchārya and his predecessor Brahmagupta made the common mistake of not mentioning the *fact* that these formulas hold for cyclic quadrilaterals only.

( 4 ). $\pi = 3$ or $\sqrt{10}$.

( 5 ). The circumference of an ellipse whose major and minor axes are of lengths 2 a and 2 b is $\sqrt{24b^2 + 16a^2}$ which reduces to $2\pi a\sqrt{1 - \frac{3}{5}e^2}$ where e is the eccentricity. It is difficult to imagine.

how Mahāvīrācharya could attain such a close approximation without the help of the powerful tools available to us

Chapter IX treats the so called "Shadow Problems."

Raobahadur Rangāchārya's edition of Gaṇitasāra Saṁgraha with English translation has been out of print for over thirty five years. Thanks to the zeal and labours of Prof. L C Jain, the present edition with Hindi translation goes some way to meet a long felt need It is, however, felt that a new edition with English translation by an experienced Mathematician who knows Sanskrit well is an urgent need

The writer is thankful to his learned friends Dr. Hiralalji Jain and Dr A N. Upadhye for assigning to him the pleasant task of writing this foreword.

DHARWAR, October 1963 B B. BAGI

# EDITORIAL

The work of Hindi translation of Ganitasāra-Samgraha was entrusted to me by Dr. H. L Jain in 1951, soon after I had joined the College of Science at Nagpur It took nearly twelve years for its publication During this period, while in his contact, I became interested in the study of mathematical contents of the old Prakrit texts ( Dhavalā and Tiloyapaṇṇatti recently brought to light and edited with Hindi translation by him. It was easy to mark out the difference between the treatment in Ganitasāra Samgraha and the mathematical contents of the Prakrit texts. The former is a work on Indian logistics or Laukikī, a few portions of which could be useful for the study of the latter which we may call Indian arithmetica. Artha, in Prakrit texts, implies the measure of substance, field, time and beings' becomings in terms of monads. The Prakrit texts, made known to the Hindi world by Dr. H. L Jain and others, form important sources of Indian arithmetica which throw light on the darkest period of Indian history of mathematics It is regretted that certain articles of Dr. A N. Singh on these topics are not known to historians of mathematics, for they were not published in recognized mathematical magazines. A reference to these was made by Sinvhal in an article on Dr. Singh in Ganita, Vol 5, No. 2, (1954).

In the present work, I have based the translation mainly on the English translation of Professor Rangāchārya, taking liberty of Hindi expressions and keeping his notes intact. In the introduction I have tried to give a general observation on the history of mathematics upto the time of Mahāvīrāchārya. This is chiefly based on Bell's Development of Mathematics and History of Hindu Mathematics by Datta and Singh Then I have given a specific observation on the history of mathematics of the Pythagorean era. In this I have given relevant references of the works which form important sources of Indian arithmetica, and have tried to correlate certain similarities in Greek, Egyptian, Babylonian, Indian and Chinese arithmetica etc. I have concluded therein that the mathematics developed in the school of Vardhamāna Mahāvīra

is one of the connecting and missing links in the history of Mathematics

I have traced these developments in a systematic form in the Jīva Tatva Pradipikā commentary on Gommatasāra. It abounds in symbolism for place value, logarithms, transfinite and finite cardinals, sets and operators. One may be confused to see that a single symbol has been used in various texts to denote various measures or operations For example, zero as a circle stands for a negative sign, for one sensed soul, for the agrihīta stage of soul ( for a void ), for filling up gaps, and for a place value. Sets are of varying, oscillating and constant types. A kind of well ordering concept seems to have been used in formation of sequences from the greatest transfinite set. Comparability also plays an important role in the treatment

Thus Mahāvīrāchārya had before him, the works of his predecessors both in logistics and in arithmetica. He made a clear remark in this connection, in verse 70, Chapter 1, for a study of Āgama for further details His work contains other elementary descriptions on series e o , found in details in Prakrit texts, referred above. It seems that his acquaintance with proper infinities in which monads alone played the role of division etc., made him to think of division by zero as a distribution in a logical way. If a sum is to be distributed to none, the sum would remain unaffeced

The first four appendices contain practically the same matter as appeared in Rangāchārya's translation. The fifth appendix contains new collation-material compiled at the instance of Dr H. L Jain from certain manuscripts from Karanja. In the sixth appendix it has been thought useful to reproduce the preface of Professor Rangāchārya and introduction of Professor David Eugene Smith.

Thanks are due to Professor B D Dube for his kindness to give valuable suggestions. Thanks are also due to the proprietor of the Press for his kind co operation.

I am grateful to my Principal, Shri G. R Inamdar, and to my senior colleague, Prof. K S Rathore, for their affectionate patronage My gratitude is also due to Prof S B Gour for his close assistance.

JABALPUR NOVEMBER 1963 L C JAIN

# समर्पण

पू० क्षु० मनोहर वर्णी 'सहजानन्द'

जिन्होंने

निरन्तर ज्ञान तप साधना रत हो

"स्या स्वस्मै स्वे सुखी स्वयम्" उद्घोष गीत से

संतप्त जग जीवन में

चन्द्र सितारा मय

शीतल सम्यक्त्व-प्रभात

उतारा है

तथा

जीवन बन्धु विनोवा भावे

जिन्होंने

सर्वोदय और भूमिदानादि रत्न दीपों से

कृष्ण क्षुब्ध तम जलधि तटों पर

सुप्त प्राणों के प्राणों को

जागृत रखा है

को

सादर

सस्नेह

# प्रस्तावना

भारतीय गणित इतिहास के जगत्प्रसिद्ध गणितज्ञ महावीराचार्य के गणितसार संग्रह ग्रन्थ का पुनरुद्धार प्रोफेसर रगाचार्य द्वारा सन् १९१२ में हुआ। इस ग्रन्थ के तीन अपूर्ण हस्तलेख उन्होंने गव्हर्नमेंट ओरिएंटल मेनस्क्रिप्ट्स लायब्रेरी, मद्रास में, उस समय के डी. पी. आई. श्री जी. एच. स्टुअर्ट की प्रेरणा से प्राप्त किये। उन तीन हस्तलिपियों में से एक तो[1] ग्रथ की लिपि में कागज पर है, जिसमें संस्कृत टीका सहित प्रथम पाच अध्याय हैं। बाकी दो हस्तलिपिया[2] ताड़पत्रो पर कनडी लिपि मे हैं। एक ताडपत्र मे प्रथम पाच अध्याय हैं, और दूसरे मे सात अध्याय हैं, जिनमें क्षेत्रफलों का ज्यामितीय विधि से निरूपण है। इन दोनों हस्तलिपियों में सस्कृत में लिखा हुआ मूल ग्रंथ है, और कनडी भाषा में कुछ विविध उदाहरणार्थ प्रश्न तथा उन्हीं प्रश्नों के उत्तर दिये गये हैं। इस ग्रथ का पूर्णरूपेण अग्रेजी में अनुवाद करने के लिये प्रोफेसर रगाचार्य ने कई जगह खोज करवाई, जिसके फल स्वरूप उन्हें कुछ और हस्तलिपिया प्राप्त हुईं। चौथी हस्तलिपि गव्हर्नमेंट[3] ओरिएटल लायब्रेरी, मैसूर में प्राप्त हुई। यह हस्तलिपि मूल रूप में ताड पत्र पर किसी जैन पंडित के पास थी, जिसे कागज पर कनडी में उतारा गया था। इस लिपि में पूरा ग्रन्थ है, साथ मे, वल्लभ द्वारा कनडी भाषा में की गई टीका भी है। वल्लभ ने उसी में लिखा है कि इसी ग्रन्थ की टीका उन्होंने तेलगू में भी की। पाचवीं हस्तलिपि,[4] दक्षिण कनड, मूडबिद्री में एक जैन मंदिर के भाडार में ताडपत्र पर कनडी में लिखित प्राप्त हुई। इसमे भी पूर्ण ग्रथ है तथा कनडी मे प्रश्न और उनके उत्तर दिये गये हैं। ग्यारहवीं सदी में राजमुद्री के राजराजेन्द्र के शासन काल में इस ग्रंथ का अनुवाद पावलुरि मल्लण द्वारा तेलगू में हुआ, जिसकी कुछ हस्तलिपिया मद्रास की गव्हर्नमेंट ओरिएंटल मेनस्क्रिप्ट्स लायब्रेरी में हैं।

ग्रन्थ पढने से ज्ञात होता है कि ग्रन्थकार सम्भवतः ईसा की नवीं सदी मे मैसूर प्रात के किसी कनडी भाग में हुए होंगे, जहा राष्ट्रकूट वंश के चक्रिका भंजन राजा अमोघवर्ष नृपतुग[5] का शासन था। महावीराचार्य के कार्य का महत्व समझने के लिये गणित के विकास के इतिहास पर विहंगम दृष्टि डालना आवश्यक प्रतीत होता है। गणित के विकास मे भारतीयों का कितना अंशदान था यह भी इससे स्पष्ट हो जावेगा। इस विकास विवरण को हम केवल महावीर के काल तथा पश्चिम के देशों तक सीमित रखेंगे।

---

१. इस हस्तलिपि को प्रोफेसर रंगाचार्य ने "P" द्वारा अभिधानित किया है। हम भी इन्हीं संकेतों को उपयोग में लावेंगे।

२. दोनों हस्तलिपियों में साधारण लक्षण होने एवं विषय अविछादी (overlapping) न होने के कारण इन्हें "K" द्वारा अभिधानित किया गया है।

३. इसका अभिधान "M" द्वारा किया गया है।

४. इस हस्तलिपि को "B" द्वारा अभिधानित किया गया है।

५. अमोघवर्ष नृपतुंग के विषय में इतिहासकारों का मत है कि वे ईसा की नवीं सदी के पूर्वार्द्ध में राजगद्दी पर बैठे। इनके विशेष परिचय के लिये नाथूराम प्रेमी का "जैन साहित्य और इतिहास" १९४२, पृ० ५१७ आदि देखिये।

## गणित इतिहास का सामान्य अवलोकन

यह ज्ञात नहीं कि विश्व के किस प्रदेश में, कब और किसने यह सोचा कि संख्या और आकृति का ज्ञान सभ्य जीवन के लिये उतना उपयोगी सिद्ध होगा जितनी कि भाषा। संख्या और आकृति, इन दो मुख्य धाराओं द्वारा गणित वर्तमान रूप में आई। प्रथम धारा अंकगणित और बीजगणित को लाई, तथा दूसरी धारा ज्यामिति को। सत्रहवीं सदी में ये दोनों मिलकर गणितीय विश्लेषण ( mathematical analysis ) रूपी अगम्य नदी के रूप में बदल गई।

ईसा मसीह से सैकड़ों सदियों पहिले विश्व के जो प्रदेश सभ्यता की चरम सीमा तक पहुँच सके उनमें प्रायः सबका इतिहास अज्ञात है, केवल वही देश इतिहास को बना सके जहा ऐतिहासिक सामग्रिया अभी तक हजारों वर्षों के विनाशकारी वातावरण से लोहा लेकर सुरक्षित चली आई। इन देशों में बेबीलोनिया ( बाबुल ), मिस्र और भारत विशेष रूप से प्रसिद्ध हैं।

टजला और फरात नदियों के कछार के पश्चिमी भाग में स्थित झूलने वाले बगीचों के देश बेबीलोन (Babylon) में लगभग ईसा से प्रायः ५७०० वर्ष पूर्व के अभिलेख वहा की सभ्यता का प्रदर्शन करते हैं। उस काल में इस देश के निवासी अपने ज्ञान को मिट्टी की चक्रिकाओं, स्तम्भों ( बेलनों ) और त्रिसमपार्श्वों में अंकित कर उन्हें पकाकर सुरक्षित रखते थे। उनके अध्ययन से ज्ञात होता है कि उनकी सभ्यता का आधार कृषि था, जिसके लिए उन्हें पंचाग (calendar) की आवश्यकता होती थी। उस सदी में उन्होंने अपने वर्ष का आरम्भ विषुवत बिन्दु ( vernal equinox ) से किया था। यह ज्ञान उन्होंने अपने पूर्व के देश सुमेर ( Sumer ) वासियों से सीखा होगा। ईसा से प्रायः २५०० वर्ष पूर्व सुमेर के व्यापारी वजन और मापों से परिचित थे। उन्हीं की गणना का मान बेबीलोन पहुँचा। वह मान षाष्ठिका ( ६० को आधार लेकर ) था, जिसमें दशमलव ( १० को आधार लेकर प्राप्त हुई ) पद्धति का कुछ मिश्रण था। यह अनुमान लगाया जाता है कि १०, अंगुलियों को गिनने से और ६०, १० में ६ का गुणन करने से प्राप्त किया गया होगा। ६ इसलिए चुना गया कि उससे उपयोगी भिन्नों को सरलता पूर्वक व्यक्त किया जा सकता था।

ईसा से प्रायः २००० वर्ष पूर्व की अंकगणिति की सारिणियों में गुणन के सिवाय वर्गमूल तथा वर्ग और घन की सारिणियाँ भी थीं। $न^3 + न^2$ की सारिणी का भी वे उपयोग करते थे, जहाँ न का मान १ से लेकर ३० तक था। इस प्रकार उनकी नैसर्गिक प्रवृत्ति फलनीयता ( functionality ) की ओर थी। उस समय यहाँ की बीजगणित में निरीक्षण और उपपत्ति दृष्टिगत नहीं है, पर समीकरणों का आंशिक हल दिया गया है। आजकल की पारिभाषिक शब्दावलि (terminology) में उन्होंने $क्ष^3 + अ क्ष^2 + ब = 0$ को $य^3 + य^2 = स$ के रूप में बदलकर हल किया, जिसमें उन्होंने $य = \frac{क्ष}{अ}$, तथा $स = -\frac{ब}{अ^3}$ रखकर $\frac{1}{अ^3}$ से पूर्व समीकरण को गुणित किया। यदि परिणामी स धनात्मक है तो य के और क्ष के मान ( values ) $न^3 + न^2$ की सारिणी से प्राप्त हो सकते हैं। उस समय के बाद इस क्रिया की पद्धति इटली की सोलहवीं सदी की बीजगणित में मिलती है। कुछ समीकरणों के सिवाय, उन्होंने दस अज्ञात वाले दस एकघातीय समीकरणों युक्त प्रश्नों के रूपों का हल भी किया है। उस काल की शाकब गणित में आयत, समकोण त्रिभुज, समद्विबाहु त्रिभुज आदि का क्षेत्रफल निकाला जा चुका था, और परिधि व्यास की निष्पत्ति ३ मानी जा चुकी थी। सम्भवतः यहाँ के निवासी सिंचाई और नहरों सम्बन्धी समस्याओं मे आयतन, लम्ब वृत्तीय बेलन और लम्ब समपार्श्वों के ठीक तरह साधित किये गये उदाहरणों को उपयोग में

लाते थे। यहाँ की रेखा गणित की तीन बातें उल्लेखनीय हैं। प्रथम तो यह कि अर्द्धवृत्त का कोण समकोण होता है। दूसरी यह कि वे साध्य (कर्ण)² = (लम्ब)² + (आधार)², का उपयोग २०, १६, १२ और १७, १५, ८ जैसी राशियों में कर चुके थे। तीसरी यह कि गणितीय विश्लेषणके उद्गमों के चिन्ह, जैसे, समकोणिक त्रिभुजों के बराबर कोणों की संवादी भुजाएँ समानुपाती होती हैं। यह हुई बेबीलोन की प्रगति जिसके पश्चात् वहाँ के प्रगति चिन्ह नहीं मिलते।

अब स्थल मार्ग से अरब देश को पारकर नील नदी के किनारे बसे मिस्र देश मे चलिये। यह पिरेमिडों (स्तूपों) का विचित्र देश ईसा से प्रायः ४००० वर्ष पूर्व से लेकर २७८१ वर्ष पूर्व तक के पुरातत्व की सामग्री का भँडार है। बेबीलोन की तरह इस देश की सभ्यता का आधार कृषि था। इसका पता संभवतः ४२४१ वर्ष पूर्व के वहाँ के एक तिथिपत्र से चलता है जिसमें ३० दिन वाले १२ माह हैं, जिनमें ५ दिन जोडने से ३६५ दिन पूरे किये जाते हैं। इस ज्योतिर्विज्ञान हेतु वहाँ अकगणित भी विकसित की गई। बेबीलोन की तरह इस देश के अभिलेख सुरक्षित रहे आये, क्योंकि एक तो यहाँ की जलवायु मरुस्थली थी, और दूसरे यहाँ मृतकों (बैल, मगर, बिल्ली और मानवों) के लिये बहुत मान्यता दी जाती थी। इसी कारण मिस्रियों ने आवश्यकतानुसार यह खोज निकाला कि निरर्थक "कल्म के गूदे" (papyri) से पवित्र मगरों की लाशों को ठूँस-ठूँस कर भरने से उन्हें जीवित अवस्था का रूप देकर सुरक्षित रखा जा सकता है। इन्ही पेपीरियों (papyri) द्वारा ज्ञात होता है कि मिस्री ईसा से प्रायः ३५०० वर्ष पूर्व की अंकगणित में करोडों की सख्या का उल्लेख करते थे। इस तिथि की उनकी चित्रलिपि (hieroglyphics) में वर्णन है कि १,२०,००० मानव, ४००,००० बैल और १,४२२,००० बकरे कैदी बनाये गये। गणना के बाद उन्होंने दशमलवपद्धति का अनुसरण किया, पर वह स्थान-मान (place value) रहित थी। इसके पश्चात्, ईसा से १६५० वर्ष पूर्व की अंकगणित मे गुणन भाग है। भिन्नों में $\frac{२}{३}$ को विशेष प्रतीक द्वारा प्ररूपित किया गया है, अन्य भिन्नों को $\frac{१}{न}$ सदृश रूप वाले भिन्नों के योग मे ह्रासित किया गया है। प्रायः इसी समय की रिंड पेपिरस (Rhind papyrus) में $\frac{२}{९७} = \frac{१}{५६} + \frac{१}{६७९} + \frac{१}{७७६}$ अंकित है। आमिस (Ahmes) ने $\frac{२}{न}$ के सब भिन्नों को (जहाँ न का मान ५ से लेकर १०१ तक है) पूर्ववत् लिखा है। आगे (ईसा से सम्भवतः २००० वर्ष पूर्व के एक प्रश्न से) बीजगणित के उद्गम का आभास मिलता है, जो आजकल के प्रतीकों मे $क^२ + ख^२ = १००$, $ख = \frac{३}{४} क$ को हल करने के समान है। मिस्री लोगों ने इसे हल करने के लिये कूट स्थिति की रीति (rule of false position) का उपयोग किया है, जो ईसा की प्रायः १५ वीं सदी तक उपयोग मे आती रही है। उन्हें समानुपात (proportion) ज्ञान भी था, जो गणितीय विश्लेषण का एक मुख्य आधार है। प्रायः इसी समय उन्होंने परिधि और व्यास की सूक्ष्म निष्पत्ति को $\frac{२५६}{८१}$ और ३·१६ बतलाया है। यद्यपि इस देश मे पैथेगोरस के साध्य ($५^२ = ४^२ + ३^२$) का कोई लिखित प्रमाण नहीं मिलता, तथापि उनके अवस्तरी रज्जुओं (rope stret chers) में ५, ४, ३ का अनुपात रहता था। व्यावहारिक मापों के विषय मे कहा जाता है कि ईसा से प्रायः ३००० वर्ष पूर्व भी मिस्रवासी पर्याप्त उन्नति कर चुके थे। इसके कई उदाहरण हैं। एक तो यह कि नदी के चारों ओर की ७०० मील जगह में उनके जल प्रमापी (water gauges) एक सतह में थे। दूसरा यह कि उन्हें त्रिभुज का क्षेत्रफल तथा बेलन आदि के शुद्ध आयतन निकालना

ज्ञात था। इनके सिवाय एक और बात उल्लेखनीय है कि विश्व प्रसिद्ध ग्रेट पिरेमिड के अतिरिक्त एक और सबसे महान् पिरेमिड, मिस्र के किसी अज्ञात गणितज्ञ के मस्तिष्क में था, जिसकी खोज १९३० में मास्को पेपिरस ( Moscow papyrus ) के अनुवाद के पश्चात् हुई है। इस महान् गणितज्ञ ने उसमें एक सही सूत्र दिया है, जिसके द्वारा वर्ग आधार वाले स्तूप के छिन्नक का आयतन निकाला जा सकता है। सूत्र यह है· आयतन = $\frac{1}{3}$ उ ( अ$^2$ + अ ब + ब$^2$ ), जहाँ अ, ब, क्रमशः ऊर्ध्व तल तथा अधोतल के आधारों की भुजाओं के माप हैं, और उ उसकी ऊर्ध्वाधर ऊँचाई ( vertical height ) है। इसका समय लगभग ईसा से १८५० वर्ष पूर्व है। इस सूत्र में ग्रीक लोगों की निश्शेषण विधि' ( method of exhaustion ), और १७वीं सदी के केवेलियर ( Cavelieri ) की "अविभाज्यों की रीति" (method of indivisibles) निहित है। अपने लिये वह सीमा (limit) का सिद्धान्त है और बाद में अनुकल कलन ( integral calculus )। इनका किंचित् और सामान्य रूप ( generalised form ) आर्किमिडीज ने ईसा से प्राय ५०० वर्ष पूर्व बतलाया है। गणित को मिस्रवासी भी इस हद तक बढ़ाकर आगे न बढ़ सके।

मिस्र के इस गणितीय इतिहास के पश्चात् हम भारत न पहुँचकर पहिले भूमध्यसागर के रास्ते ग्रीस देश ( यूनान ) पहुँचते हैं, जो ईसा से प्राय. ६०० वर्ष पूर्व के पश्चात् रेखा और शाकव गणित में अद्वितीय प्रगति करने के लिये प्रसिद्ध है। ग्रीस की गणित के इतिहास में ईसा से प्रायः ६५० वर्ष पूर्व हुए थेल्स तथा ( ईसा से प्रायः ६०० वर्ष पूर्व ? ५२७ वर्ष पूर्व ? उत्पन्न हुए ) पैथेगोरस ने गणित को तर्क पर आधारित किया, और प्राकृतिक घटनाओं को अक गणित द्वारा प्रदर्शित किया। पैथेगोरस के समय से प्रारम्भ हुई ग्रीस देश की प्रगति को देखकर यह अनुमान लगाना स्वाभाविक है कि यह प्रगति पूर्वीय देशों के ज्ञान का आधार लेकर सम्भव हो सकी होगी। यह मान्यता है कि उसका सबसे महान् आविष्कार "समान आतति बल (tension) वाले धागों की लम्बाइयों के अंकगणितीय कुछ अनुपातों (ratios) पर सगीत-अतरालों की निर्भरता" के विषय में था। उसके रैखिकीय साध्य से सभी परिचित हैं। इसी साध्य के द्वारा पैथेगोरस ने $\sqrt{२}$ की अपरिमेयता को बतलाया, और "भुजा" तथा "विकर्ण" संख्याओं की श्रेढि सरचना के विषय में नियम निकाला। इनके सिवाय पैथेगोरीय वर्गों ने वास्तविक मूल वाले वर्ग समीकारों का रैखिकीय हल निकाला, अनुपात का सिद्धान्त निकाला, पाच नियमित सान्द्रों की रचना बतलाई, और दिये गये क्षेत्रफल की आकृति के तुल्य अन्य आकृतियाँ बनाकर बतलाईं। उनके द्वारा प्रणीत रूपक ( figurate ) सख्यायें आज की अकगणित के लिए बड़ी सुझावपूर्ण सिद्ध हुईं। जैसे, त्रिभुजीय सख्याओं का प्रयोग एनपिडोक्लियन रसायनशास्त्र में करने पर यह सार निकलता है कि समस्त द्रव्य वास्तव में त्रिभुज हैं। पैथेगोरस के समय से अक-ज्योतिष का आरम्भ होना भी माना जाता है। कालान्तर में इटली के एलिया नगर निवासी जीनो (Zeno–४९५ ?–४३५ ? ईस्वी पूर्व) के चार असद्धार्थों ( paradoxes ) मे गणितीय अनन्त की अवधारणा के परिष्कृत करने का प्रयास परिलक्षित होता है। इसके सिवाय यूडो ( Eudoxus—ईसा से ४०८ पूर्व से ३५५ तक ) ने अनुपात का सिद्धान्त निकालकर मिस्र के आयतन निकालने के सूत्रों को सिद्ध किया, तथा गणितीय विश्लेषण की वास्तविक सख्या पद्धति system of real numbers ) की स्थापना की। सम्भवतः इसी सिद्धान्त के आधार पर निश्शेषण विधि और डेडीकेन्ड के बाद अनुकलकलन का उपयोग हुआ। कहा जाता है कि यूडोने भी पूर्व के देशों का भ्रमण किया था। यूक्लिड ( ईसा से ३६५ वर्ष पूर्व से २७५ पूर्व ) ने अकगणितीय विभाजन पर आधारभूत साध्यों को सिद्ध किया। उसने रेखागणित को तर्क पद्धति पर बुना और अर्थमिति की

(arithmetica) को व्यवस्थित किया, तथा रैखिकीय कार्मिकी पर विवेचन दिया। इस तरह पैथेगोरस और यूक्लिड ने शाकव गणित को छोडकर शेष प्राथमिक रेखागणित को ठोसरूप मे सम्पूर्ण बना दिया। इनके पश्चात् आर्कमिडीज का नाम आता है, जो विश्व का दूसरा गणितीय मौतिकशास्त्री कहलाता है। यह गणितज्ञ ईसा से २८७ वर्ष पूर्व से २१२ वर्ष पूर्व तक रहा। इसने स्थैतिकी और उद्स्थैतिकी ( hydrostatics ) के गणितीयविज्ञानों की जड जमाई, अनुकल कलन का अनुमान लगाया और अपने नाम की समानकोणिक कुन्तल ( equiangular spiral "$\rho = a\theta$" ) की स्पर्श रेखा-खींचकर चलन कलन ( differential calculus ) का स्थूल रूप में प्रयोग किया। इनके सिवाय, उसने विश्लेषण विधि का प्रयोग गोल, रम्भ, शंकु, गोलीय खंडों, परिभ्रमग से प्राप्त गोलज, अतिपरवलज ( hyperboloid ) आदि की शाकव गणना मे किया। इनमें से कुछ को यदि आजकल के प्रतीकों में लिखा जाय तो अग्रलिखित को अनुकलित करना होगा: $\int_0^{\pi} \sin x \, dx, \int_0^{c} (ax + x^2)\, dx.$ इनके सिवाय इसने परवलयज ( paraboloid ) के खंड का क्षेत्रफल निकालते समय फल की रैखिकीय उपपत्ति दी, और उसी की अनन्त श्रेढि का योग, अभिलेख बद्ध इतिहास के अनुसार, सर्वप्रथम निकाला। वह श्रेढि है $\sum_{0}^{\infty} (४)^{-न}$ जिसमें इस तथ्य का उपयोग किया गया कि $\text{सीमा}_{न \to \infty} (४)^{-न} = ०$। इस प्रकार आज की गणित आर्कमिडीज के साथ उत्पन्न होकर उसी के साथ मृत होकर दो सहस्र वर्षों के पश्चात् देकार्ते (Descartes) और न्युटन द्वारा पुनर्जीवित की गई। इसके पश्चात्, ( ईसा से १५० वर्ष पूर्व ) हिपरकस ( Hipparchus ) ने ग्रहों की गतियों का रेखागणित द्वारा निरूपण किया। इसमे १५ वीं सदी में कापरनिकस और १६ वीं सदी में केपलर ने परिवर्धन किया। कहा जाता है कि हेरन ( सन् २०० ईस्वी ) ने त्रिभुज का क्षेत्रफल निकालने के लिये निम्नलिखित नियम दिया :

$$\triangle = [\, \text{सा} ( \text{सा} - \text{का} ) ( \text{सा} - \text{खा} ) ( \text{सा} - \text{गा} ) ]^{\frac{1}{2}}$$

पेप्पस ( Pappus ) ने २५० ईस्वी मे तीन महत्त्वपूर्ण साध्य खोजे। उसने दीर्घवृत्तज ( ellipsoid ) आदि की नाभि ( focus ), नियता ( directrix ) के गुणों को सिद्ध किया और इस प्रकार विश्लेषकीय रेखागणित में शंकुच्छेदों के लिये साधारण द्विघात समीकार का आभास प्रकट किया। उसने प्रक्षेपी ज्यामिति का एक साध्य खोजा, और अनुकल कलन से ( परिभ्रमण से प्राप्त न होनेवाले ) साद्रों की परिमा (आयतन) को निकालने के लिये साध्य खोजे। प्रायः इसी काल में डायोफेंटस ( Diophantus ) ने एकघातीय, दो और तीन अज्ञात वाले, समीकरणों को साधित किया।

ग्रीक गणित का तीव्र विकास प्रायः उस समय से देखा जाता है, जब कि ईसा से ४८० वर्ष पूर्व हुई मैरथान ( Marathon ) आदि की लडाइयों मे इन लोगों ने फारस देश पर अधिकार जमाकर वहाँ की गणित सीखी। यह कहना कठिन है कि फारस को यह गणित ज्ञान भारत से प्राप्त हुआ या बेब्रीलोन, सुमेर और फैनीकिया ( Phoenicia ) से।

विश्व सभ्यता के प्राचीन केन्द्र भारत में ( ईसा से प्रायः ३००० वर्ष पूर्व के ) उच्च सभ्यता के चिह्न सिंधु नदी की घाटी मे मिलते हैं। उस समय के भारतीय ईंट के मकान बनाते थे, शहर की वन्दिश करते थे और स्वर्ण, रजत, ताम्र, कास आदि धातुओं का उपयोग कर उच्च श्रेणी का जीवन व्यतीत करते थे।

मोहेनजो-दडो के लेखों तथा मुहरों को पूर्ण रूप से पढा नहीं जा सका है। उनमें कई ऐसे चिह्न हैं, जो सम्भवतः बडी संख्याओं को दर्शाने के लिये अंकित किये गये होंगे, पर उनके वास्तविक मान का पता पाने का कोई उपाय नहीं दिखाई देता। वेदों में भी सभ्यता की उच्चावस्था स्पष्ट रूप से दिखाई देती है। 'ब्राह्मण साहित्य' ( प्राय २०००– ००० ई० पू० ) में धार्मिक और दार्शनिक तत्व तो हैं ही, इनके अतिरिक्त उसमे अंकगणित, रेखागणित, बीजगणित और ज्योतिर्विज्ञान की झलक भी दिखाई देती है।

व्याकरण तथा स्वर विन्यास सम्बन्धी खोजों से प्रतीत होता है कि ब्राह्मी लिपि, ईसा से पूर्व परिपूर्ण की गई होगी, और सम्भवतः उसके पहिले ब्राह्मी संख्याओं का आविष्कार हुआ होगा। ब्राह्मण साहित्य काल मे बीजगणित मुख्यत. रैखिकीय थी। किसी दिये गये वर्ग को दी गई भुजा वाले आयत मे बदलने की रैखिकीय विधि जो शुल्ब ( प्रायः ८००–५०० ई० पू० ) में वर्णित की गई है, एक अज्ञात वाले एक घातीय समीकार को हल करने के समान है। यथा, $अय = स^२$, जहा य अज्ञात पद है। जब दिये गये क्षेत्र को किसी दूसरे अधिक या कम क्षेत्रफल वाले क्षेत्र मे बदलना होता था, तब उस क्रिया में वर्ग समीकरण का उपयोग होता था। वैदिक आहुतियों की सबसे महत्वपूर्ण महावेदी, समद्विबाहु समलम्ब चतुर्भुज ( trapezium ) के आकार की थी, जिसका आधार ३०, सामने की भुजा २४ और ऊँचाई ( लम्ब ) ३६ एकक ( units ) थी। वेदी के क्षेत्र को म एकक से बढाने के लिये अज्ञात भुजा क्ष मानने पर य का निम्नलिखित मान प्राप्त होता है:

$$३६\ य \times \frac{(२४\ य + ३०\ य)}{२} = ३६ \times \frac{२४ + ३०}{२} + म,$$

$$\text{या} \quad ९७२\ य^२ = ९७२ + म,$$

$$\text{या} \quad य = \pm\sqrt{१ + \frac{म}{९७२}}\ ।$$

यदि म को ९७२ ( न – १ ) रखा जाय ताकि बढी हुई वेदी का क्षेत्रफल, पूर्व क्षेत्र से 'न' गुना हो जाय, तो $क्ष = \sqrt{न}$ प्राप्त होता है। इस प्रकार के कुछ विशेष प्रकरण, शुल्ब में वर्णित हैं। न = १४ या $१४\frac{३}{७}$ वाले प्रकरण ब्राह्मण साहित्य मे पाये जाते हैं। इसी मे श्येन चित ( बाज पक्षी के आकार की वेदी) का क्षेत्रफल बढाने के लिये [$क^२ = १३\frac{८}{१२}$ = ( सन्निकटत. ) १४ ] वर्ग समीकरण का उपयोग किया गया है। इनके सिवाय, निम्नलिखित प्रकार के अनिर्धारित ( undetermined ) समीकरण भी वेदियों की रचना में उपयोग मे लाये गये हैं:

$क^२ + ख^२ = ग^२$ ( क, ख, ग तीनों अज्ञात हैं ),

$क^२ + अ^२ = ग^२$ ( क और ग अज्ञात हैं ),

एवं, $\left.\begin{array}{l} अक + बख + सग + दघ = प \\ क + ख + ग + घ = फ \end{array}\right\}$, जहाँ क, ख, ग और घ अज्ञात हैं।

इसके बाद, एक ज्योतिष का छोटा सा ग्रंथ वेदांग ज्योतिष* महात्मा लगध द्वारा किसी स्वतंत्र ज्योतिष ग्रंथ के आधार पर यज्ञ की सुविधा के लिये संग्रहीत किया गया प्रतीत होता है। यह ग्रंथ सम्भवतः काश्मीर के श्रीनगर से भी उत्तर में, काबुल के अक्षांश के आसपास, कहीं रचित हुई ज्ञात होता है

* देखिये डा० गोरख प्रसाद द्वारा सम्पादित 'सरल विज्ञान सागर' पृष्ठ ४१०, ( इलाहाबाद विज्ञान परिषद् ), भाग १, अंक १–४, ( १९४६ )

वेदाग ज्योतिष का एक युग ५ सौर वर्ष का होता था, जिसमे ६० सौर मास, २ अधिमास, ६२ चाद्र मास और १८३० अहोरात्र या सावन दिन समझे जाते थे। एक युग मे १२४ पक्ष और एक पक्ष मे १५ तिथियाँ मानी गई थीं। इस ग्रंथ के अतिरिक्त त्रिलोक प्रज्ञप्ति, सूर्य प्रज्ञप्ति, चंद्रप्रज्ञप्ति और ज्योतिष करण्डक ग्रंथों में ग्रीकपूर्व जैन-ज्योतिष गणितीय विचार-धारा दृष्टिगत होती है।

प्रोफेसर वेबर ( Weber ) के कथनानुसार सूर्य प्रज्ञप्ति ग्रंथ, वेदाग ज्योतिष के समान केवल धार्मिक कृत्यों के सम्पादन के लिये ही रचित नहीं हुआ, वरन् इसके द्वारा ज्योतिष की अनेक समस्याएँ सुलझाकर प्रखर प्रतिभा का परिचय दिया गया।

ईसा से ४०० वर्ष पूर्व के पश्चात् हिन्दू गणित पुनरुद्धार हुआ। उस समय सूर्य सिद्धान्त और पैतामह सिद्धान्त लिखे गये। गणित दो भागों में विभक्त हुई, एक तो अकगणित तथा बीजगणित और दूसरी ज्योतिष तथा क्षेत्रगणित। वैसे तो, बहुत पहिले से भारतीय गणना का आधार १० था। जब ग्रीक $१०^४$ तक और रोमन $१०^३$ तक के ऊपर की गणना जानते न थे, तब भारत मे अनेक सकेतना स्थानों का ज्ञान था। ईसा से ५०० वर्ष पूर्व से ही शतकमान पर आधारित सख्याओं के नामो की श्रेणी को जारी रखने के प्रयत्न हो चुके थे। ईसा से १०० वर्ष पूर्व के ग्रथ अनुयोग सूत्र में $(२)^{९६}$ तक की संख्या का उपयोग हो चुका था। इसमे स्पष्ट रूप से २ को आधार चुना गया था। जब स्थान-मान का विकास हुआ तब इकाई से लेकर दशमलव मान पर संख्या को लिखने के लिये संकेतना स्थान दिये गये।

शून्य प्रतीक* का उपयोग पिंगल ने ( ईसा से २०० वर्ष पूर्व ? ) अपने चौंदा सूत्र के छन्दों में किया है। ईसा के कुछ सदियों पश्चात् की ( बक्षाली गाँव की खुदाई से प्राप्त ) भोज पत्रों पर लिखित एक पोथी मे भी अक शैली का प्रयोग देखा गया है। इसमें गणना मे शून्य का उपयोग हुआ है। शून्य प्रतीक सहित स्थान-मान संकेतना पद्धति, गणित के सभी आविष्कारकों द्वारा बुद्धि की प्रगति के लिये दिये गये अंशदान में उच्चतम कोटि की है। यह अभी तक अज्ञात है कि दशमलव स्थान-मान पद्धति का जन्मदाता कौन विद्वान्-विशेष अथवा ऋषि-मण्डल था। साहित्यक तथा पुरालेख-सम्बन्धी प्रमाणों से यह निश्चित किया गया है कि यह पद्धति २०० ई० पू० के लगभग भारतवर्ष मे ज्ञात थी। इस नवीन पद्धति के प्रयोग का प्राचीनतम लिखित प्रलेख ५९८ ई० का गुर्जर का दान पत्र है। यहाँ यह उल्लेख करना आवश्यक प्रतीत होता है कि सेन्ट्रल अमेरिका के माया लोगों की तिथिपत्री मे भी शून्य आया है। ये २० को आधार लेकर कोई स्थान-मान पद्धति का उपयोग करते थे। यह माया गणना ईसा से २०० से लेकर ६०० वर्ष बाद की मानी गई है।†

ईसा की पाँचवी सदी मे जगत् प्रसिद्ध गणितज्ञ आर्यभट पटना में हुए। इनके पहिले पौलिश, रोमक, वाशिष्ठ, सौर और पैतामह नाम से ज्योतिष के पाच सम्प्रदाय प्रचलित थे। रोमक सम्प्रदाय यूनानी

---

* भारतीय शून्य के आविष्कार के विस्तार के विषय में Encyclopaedia Britannica, vol. 23, p. 947, ( 1929 ) पर उल्लिखित लेख देखिये।

† स्थान-मान संकेतना के संबंध में न्युगेबाएर (Neugebauer) का अभिमत उल्लेखनीय है, "It seem to me rather plausible to explain the decimal place value notation as a modification of the sexagesimal place value notation with which the Hindus became familiar through Hellenistic astronomy."—The exact Sciences in Antiquity, Providence ( 1957 ), p 189.

गणना शैली का द्योतक है। इनके ग्रंथ आर्यभटीय से ज्ञात होता है कि इन्होंने सब ग्रंथों का सार ग्रहणकर अपने समय के ज्योतिष ज्ञान को बढ़ाने में अभूतपूर्व कार्य किया। इन्होंने सूर्य तारों को स्थिर बतलाया, पृथ्वी की परिधि निश्चित की और सूर्य, चंद्र ग्रहण के कारणों का वैज्ञानिक ढंग से स्पष्टीकरण किया। इस ग्रंथ के गणित पाद अध्याय में अंकगणित, बीजगणित और रेखागणित के बहुत से कठिन प्रश्नों को ३० श्लोकों में भर दिया गया है। उसमें उन्होंने क्षेत्रफल, घनफल, त्रिकोणमिति, छाया सम्बन्धी प्रश्न, वृत्त की जीवा और शरों का सम्बन्ध, दो राशियों का गुणनफल और अन्तर जान कर राशियों को अलग करने की रीति, वर्ग समीकरण का एक उदाहरण, त्रैराशिक, भिन्नों के गुणन भाग की रीति, कुछ कठिन समीकरणों को हल करने के नियम, दो ग्रहों का युतिकाल जानने का नियम, और कुट्टक नियमादि का कथन किया है। ज्या का वाचक शब्द साइन, ज्या की संस्कृत पर्याय 'शिंजनी' के रूपांतर का अपभ्रंश है।

सातवीं सदी* में गणित का प्रशंसनीय विकास ब्रह्मगुप्त द्वारा हुआ। २१ अध्याय के ग्रंथ ब्राह्मस्फुट के गणिताध्याय में इन्होंने विशेषतः व्यस्त त्रैराशिक, भाण्ड प्रतिभाण्ड, मिश्रक व्यवहार, ब्याज, श्रेणियों, छाया माप आदि में अंकगणित का प्रयोग किया, और कुट्टक गणित में ऋणात्मक संख्याओं के लिये नियम निकाले, अनिर्धृत (indeterminate) समीकरणों पर कार्य किया, और सूर्य घड़ी में त्रिकोणमिति का प्रयोग किया। अ क्ष$^{2}$ + १ = य$^{2}$, (जिसमें क्ष और य अज्ञात है) जैसे अनिर्धृत समीकरणों का विवेचन भी ग्रंथकार ने किया। इस समीकरण का नाम भूल से पेलियन (Peleian) समीकरण पड़ गया है। यह द्विघातीय वर्ग रूपों और वर्ग क्षेत्रों के अंकगणितीय सिद्धान्तों का मूलभूत आधार है। इनके सिवाय क्षेत्र व्यवहार, वृत्तक्षेत्र गणित, खात व्यवहार, चिति व्यवहार, क्रकचिका व्यवहार, राशि, छाया व्यवहार आदि का विवेचन भी किया गया है।

---

* इस सदी में मुसलमानों की संस्कृति के सहसा उत्थान तथा १२ वीं सदी में उसके सहसा पतन के सम्बन्ध में इतिहास बड़ा रोचक है। सन् ६२२ में पैगम्बर मुहम्मद साहिब के अनुयायी अपनी यात्राओं पर हरे झंडे के नीचे संगठित होकर चल पड़े। सन् ६३५ में दमस्क (Damascus) पर विजय प्राप्त कर सन् ६३७ में जेरुसलम (यरूशलम) जीता गया। चार वर्ष पश्चात् सिकन्दरिया का पुस्तकालय नष्ट किया गया। मिस्र को अधिकार में लेकर ६४२ ईस्वी में फारस पर आधिपत्य जमाया गया। १०० वर्ष पश्चात् विजेतागण ७११ ईस्वी में स्पेन में पहुँचे, जहाँ उन्होने सभ्यता को ८ शताब्दियों तक बढ़ाया। इसी काल में वे भारत की अंकगणित तथा ग्रीस की रेखागणित को यूरोप ले आये। पूर्व में अब्बासीद (Abbasid) खलीफाओं के आधिपत्य में बगदाद पूर्व की सभ्यता का केन्द्र ७५० से १२५८ ईस्वी तक रहा, और स्पेन में कारडोवा (Cordova) पश्चिम की बौद्धिक रानी (the intellectual queen of the west) बना। इस अन्तराल में विज्ञान के आदान-प्रदान के सम्बन्ध में Encyclopaedia Britannica में निम्नलिखित उल्लेख है—("The muslim civilization, particularly as represented at Baghdad, c 800. c 1000, developed a type of mathematics which combined the characteristic features of the Greek and Hindu treatment of the science Eastern faith in astrology and skill in number met with Western faith in philosophy and skill in geometry, and the Baghdad scholars, absorbing each, produced text books in general algebra, elementary number, astronomy and trigonometry which, through the efforts of Latin translators, gave new life to mathematics in Europe' —vol 15, p 84, (1929))

इसके पहिले कि हम दक्षिण में गणित की प्रगति महावीराचार्य के ग्रंथ से प्रदर्शित करें, एक और नवीन खोज हमें आकर्षित कर लेती है। महावीराचार्य के सम्भवतः पूर्वकालीन, सुप्रसिद्ध धवलाकार वीरसेनाचार्य ने ईसा की सम्भवतः द्वितीय सदी के उद्भट आचार्य श्री पुष्पदंत और भूतबलि द्वारा रचित षट्खंडागम ग्रंथों की धवला नामक टीका पूर्ण करने में अपना सारा जीवन अर्पित किया। यह ग्रंथमाला गत बीस वर्षों में ही डाक्टर हीरा लाल जैन प्रभृति विद्वानों द्वारा प्रकाश में लाई गई है। टीकाकार ने स्थान स्थान पर किन्हीं गणित ग्रंथों से, सूत्रों को उद्धृत किया है। डा० अवधेशनारायण सिंह द्वारा इस ग्रथ के शाकव गणित के अतिरिक्त गणित की नवीन निम्नलिखित खोजें प्रकाश में लाई गई हैं,† जिनका उपयोग जैन दर्शन के अध्ययन हेतु सम्भवतः ईसा की प्रारम्भिक शताब्दियों में प्रचलित हो गया होगा। प्रथम तो बड़ी बड़ी संख्याओं का उपयोग जिनको व्यक्त करने के लिये प्रतीक संकेतना अन्य ग्रन्थों में उपलब्ध है।‡ जैसे, २ की तीसरी वर्गित सम्वर्गित राशि वह है जो २५६ में उसीका २५६ बार गुणन करने पर प्राप्त होती है। दूसरे सलागागणन अथवा लघुगणक ( logarithm ) का वृहत् उपयोग, जिसके आविष्कारक १७ वीं सदी के 'जान नेपियर' एवं 'जुस्त बर्जी' माने जाते हैं। तीसरे, अनन्त राशियों का गणित, जिसके विकास के लिये १९ वीं सदी में हुए जार्ज कैंटर के प्रयत्न सुप्रसिद्ध हैं। जहाँ तक रेखागणित का सम्बन्ध है, यतिवृषभ ( ४०० ?, ६०० ? ईस्वी पश्चात् ) की तिलोय पण्णत्ती में एव वीरसेन की धवला टीका ( डा० हीरालाल जैन द्वारा सम्पादित, पुस्तक ४ ) में सम्भवतः ईसा पूर्व के ग्रथ अग्गयणिय, दिट्ठिवाद, परिकम्म, लोयविणिच्छय, लोय विभाग, लोगाइणि आदि में से उद्धृत गाथायें एव उल्लेख महत्वपूर्ण हैं। इन दो ग्रथों के ऐतिहासिक महत्वपूर्ण प्रकरणों में से कुछ ये हैं : दृष्टिवाद से जम्बूद्वीप की परिधि का माप, उपमा प्रमाण, विविध क्षेत्रों का घनफल निकालने की विधियाँ; बाण, जीवा, धनुष पृष्ठ आदि में सम्बन्ध, धनुषक्षेत्र का क्षेत्रफल, सजातीय तथा समक्षेत्र घनफल वाली आकृतियों का रूपान्तर एवं उनकी भुजाओं के बीच सम्बन्ध आदि।

इस प्रकार धवलादि सिद्धान्त ग्रथों में अलौकिक गणित का आधार लिया गया है, जिस पर अभी कोई ग्रंथ प्रकाश में नहीं आया है। लौकिक गणित के सम्बन्ध में सर्वप्रथम महावीराचार्य का यह गणित सारसंग्रह नामक ग्रंथ सन् १९१२ में सुप्रसिद्ध हुआ। महावीराचार्य का यह ९ अध्याय वाला ग्रंथ ऐतिहासिक दृष्टि से महत्वपूर्ण सिद्ध हुआ। इसकी खोज ने यह सिद्ध कर दिया कि भारत के सुदूर दक्षिण में भी उत्तर के विद्या केन्द्रों की तरह, विद्या के केन्द्र थे। इस सुदूर दक्षिण में, गणित के विज्ञान को बढाने में उस समय प्रयत्न किया गया, जब कि उत्तरीय भारत में ब्रह्मगुप्त और भास्कर के समय के

---

† इनके विस्तृत विवरण के लिये निम्नलिखित लेख देखिये—

Singh, A N, History of Mathematics in India from Jain Sources, The Jain Antiquary Vol. XV, No. II. ( 1949 ), pp. 46-53, Vol. XVI, No. II, (1950) pp 54-69.

‡ देखिये—

(१) लक्ष्मीचंद्र जैन, तिलोयपण्णत्ती का गणित, प्रस्तावना लेख ( जम्बूदीवपण्णत्तीसंगहो ), शोलापुर ( १९५८ )।

(२) टोडरमल, अर्थ संदृष्टि ( गोम्मटसार ), गांधी हरि भाई देवकरण जैनग्रंथमाला, कलकत्ता ( प्रकाशन वर्ष उल्लिखित नहीं )

बीच श्रीधराचार्य को छोड़कर कोई प्रकांड गणितज्ञ न हुआ। महावीराचार्य ने अपने समय के नृपतुंग अमोघवर्ष के आश्रय में रहकर, पूर्ववर्ती गणितज्ञों के कार्य में कुछ सुधार किया, नवीन प्रश्न दिये, दीर्घवृत्त (ellipse) का क्षेत्रफल निकाला तथा मूलबद्ध और द्विघातीय समीकरण आदि में सुंदर ढंग से पहुँच की। इनके ग्रन्थ मे ब्रह्मदत्त के कुट्टक से एक और अध्याय अधिक है, पर इसके अध्यायों के विषय एकसे नहीं हैं। सबसे पहिले, इस ग्रंथ की ४९ वीं गाथा पढ़ने से मालूम होता है कि महावीराचार्य ने शून्य के विषय मे सबसे पहिले भाग करने की क्रिया दर्शाने का साहसपूर्ण प्रयत्न किया। किसी संख्या मे शून्य द्वारा विभाजन के लिए, उन्होंने लिखा कि संख्या शून्य द्वारा विभाजित होने पर बदलती नहीं है। जिस दृष्टिकोण को लेकर यह लिखा गया वह इसलिए ठीक है कि जब कुछ वस्तुओं को लेकर उन्हें कुछ व्यक्तियों में बाँटा जाय तो वे वस्तुएँ विभाजित हो जावेंगी। जब उन्हें शून्य व्यक्तियों मे वितरित करना हो, अर्थात् बाँटना हो तो वस्तुएँ ज्यों की त्यों बच रहेंगी। पर, गणितीय विश्लेषण के दृष्टिकोण से

$$\lim_{न \to 0} \frac{क}{न} = \infty$$

होती है जहा क एक परिमित ( finite ) संख्या है।

इसके पश्चात्, गाथा ६३ से लेकर ६८ तक संकेतनात्मक स्थानों के नाम दिये गये हैं। उनके पहिले १९ वें स्थान तक संख्या की गणना के नाम दिये जा चुके थे। उन्होंने २४ स्थान तक नाम दिये जिसमें २४ वें स्थान का नाम महाक्षोभ लिखा है। ये २४ स्थान, सम्भवतः २४ तीर्थंकरों की संख्या के आधार पर दिये गये होंगे। इसी तरह रत्न शब्द को "तीन" दर्शाने के लिए उपयोग किया गया, जबकि गणितज्ञों ने उसका उपयोग "पाच" दर्शाने के लिये किया। जैन दर्शन में सम्यक्दर्शन ज्ञान चारित्र को रत्नत्रय कहा गया है। इसी प्रकार तत्व, पन्नग, भय, कर्म आदि कई शब्दों का उपयोग जैन दर्शन के आधार पर संख्यायें दर्शाने के लिये किया गया है। बड़ी संख्या को दर्शाने के लिए ग्रन्थकार ने स्थानार्हों का उपयोग किया है। जैसे, ३०२१ लिखने के लिए चंद्र, अक्षि, आकाश, अग्नि लिखा है।

ग्रंथकार ने भाग देने की एक वर्त्तमान विधि का कथन किया है। इस सुविधाजनक विधि से उभयनिष्ठ गुणनखंडों को हटाकर विभाजन किया जाता है। किसी भी भिन्न को इकाई भिन्नों की किसी संख्या के योग द्वारा व्यक्त करने के लिए कुछ नियम भी दिये गये हैं। ये नियम सर्वथा मौलिक हैं। मिश्रक व्यवहार में भी दो नये प्रकार के प्रश्नों को हल करने के लिए नियम दिये गये हैं। ब्याज निकालने के प्रश्न में गाथा ( ३८ ) में दिये गये सूत्र से पता चलता है कि महावीराचार्य को निम्नलिखित सर्वसमिका ( identity ) ज्ञात थी :

$\frac{अ}{ब} = \frac{स}{द} = \frac{इ}{फ} = \cdots = \frac{अ+स+इ+}{ब+द+फ+ .}$ साथही, $( अ+ब )^3 = अ^3 + ३अ^2ब + ३ब^2 अ + ब^3$, द्वारा प्रदर्शित सूत्र उनके पूर्ववर्ती गणितज्ञों द्वारा दिया गया पर महावीर ने इस सूत्र का साधारण रूप बनाकर प्रस्तुत किया, जिसके लिए नियम भी बतलाये गये हैं—

$$( अ+ब+स+द+ \quad )^3 = अ^3 + ३अ^2 ( ब+स+द+ \ldots$$
$$+ ३अ ( ब+स+द+\ldots \quad ) + ( ब+स+द+ \quad )^3,$$ इत्यादि।

ग्रंथकार ने कूट स्थिति द्वारा भी अध्याय ३ तथा ४ के कई प्रश्न हल किये हैं। कूट स्थिति के नियम का उपयोग बीजगणित के विकास की पूर्वावस्था को दर्शाता है, जबकि अज्ञात के लिये कोई प्रतीक न होता था। भारत में यह नियम केवल अंकगणित में उपयोग में लाया गया, क्योंकि बीजगणित पहिले से

ही पर्याप्त प्रगति कर चुकी थी। बख्शाली हस्तलिपि में इसे यदृच्छ, वाँछा या कामिका के नाम से अभिधानित किया गया है।

महावीर के बीजगणित तथा काल्पनिक राशि * के विषयमें उनकी प्रतिभा का परिचय देने के सम्बन्ध में ई. टी. बेल की अभ्युक्ति है—

"The rule of signs became common in India after their restatement by Mahavira in the ninth century.... The early history of complex numbers is much like that of negatives, a record of blind manipulations, unrelieved by any serious attempt at interpretation or understanding. The first clear recognition of imaginaries was Mahavira's extremely intelligent remark in the ninth century that, in the nature of things, a negative number has no square root. He had mathematical insight enough to leave the matter there, and not to proceed to meaningless manipulations of unintelligible symbols." †

इसके अतिरिक्त ग्रंथकार ने व्यापकीकृत (generallized) पद्धति वाले एकघातीय समीकरणों को हल करने के नियम दिये हैं, और अनेक अज्ञात वाले युगपत् द्विघात समीकरणों को हल किया है। उन्हें ज्ञात था कि वर्ग समीकरण के दो मूल होते हैं।‡

जहाँ डाओफेन्टस ने म, न भुजाएँ लेकर समकोण त्रिभुज बनाया, वहाँ महावीर ने म, न भुजाएँ लेकर आयत की रचना की है। अध्याय ७ की ९५½, ९७½, ११२½ वीं गाथाओं में महावीर ने दिये गये कर्ण (अ) को लेकर सभी सम्भव समकोणों को प्राप्त करने के लिये, अर्थात् $क^2 + ख^2 = अ^2$ को लेकर हल करने के लिये तीन नियम दिये हैं। प्रथम दो नियम एक दृष्टि से ठीक नहीं हैं, क्योंकि $\sqrt{अ^2 - प^4}$ या $\sqrt{अ^2 - प^2}$ परिमेय ( rational ) तब तक नहीं हो सकते, जब तक कि प को ठीक तरह न चुना जाय। तीसरा नियम बड़े महत्व का है। यह रीति, बाद में यूरोप मे, पीज़े ( Pisa ) के लेनर्डो फीबोनाट्चि ( Leonardo Fibonacci ) ने १२०२ ईस्वी में फिर से खोजी गई। इस विधि का उद्गम शुल्व सूत्रों में है।

ब्रह्मगुप्त और महावीर दोनों ने चतुर्भुज क्षेत्र का क्षेत्रफल निकालने के लिये निम्नलिखित सूत्र दिया है:— $\sqrt{(सा - का)(सा - खा)(सा - गा)(सा - घा)}$ जहा सा, अर्धपरिमाप है और का, खा, गा, घा भुजाओं के माप हैं। पर यह सूत्र केवल चक्रीय चतुर्भुजों के लिए ठीक उतरता है। इसी प्रकार, विषम त्रिभुज के क्षेत्रफल के सम्बन्ध में नियम दिये गये हैं।

---

* देखिये, मूल गाथा ५२, प्रथम अध्याय।

† Development of Mathematics, pp 173,175 (1945)

‡ उपर्युक्त वर्णन से कहा जा सकता है कि भारतीयों ने बीजगणित के विज्ञान को दो मुख्य भागों में विभक्त किया। एक भाग तो बीज ( विश्लेषण analysis ) का विवेचन करता है, और दूसरा भाग ऐसे विषयों का जो बीज के लिये आवश्यक हैं। वे विषय, चिह्नों के नियम, शून्य और अनन्ती की अंकगणित, अज्ञातों के साथ क्रियाएँ, करणी, कुट्टक और पेलियन समीकरण ( Pellian equation ) है।

महावीराचार्य और ब्रह्मगुप्त आदि के प्रश्नों तथा अन्य प्रकरणों की भिन्नता के सम्बन्ध मे डेविड यूजेन स्मिथ का निम्नलिखित वक्तव्य द्रष्टव्य है :

" ...For example, all of these writers treat of the areas of polygons, but Mahāvīrācārya is the only one to make any point of those that are reentrant. All of them touch upon area of a segment of a circle, but all give different rules The so called janya operation is akin to work found in Brahmagupta and yet none of the problems is the same. The shadow problems, primitive cases of trigonometry and gnomonics, suggest a similarity among these three great writers, and yet those of Mahāvīrācārya are much better than the one to be found in either Brahmgupta or Bhasker, and no question is duplicated."*

महावीराचार्य द्वारा गणितग्रंथ के सिवाय 'ज्योतिष पटल' ग्रंथ भी रचित किए जाने की सम्भावना "भारतीय ज्योतिष"† के लेखक प० नेमिचंद्र शास्त्री ने प्रकट की है। अभी तक इसके लिये पुष्ट प्रमाण प्राप्त नहीं हो सके हैं।

गणित इतिहास का उपर्युक्त सामान्य अवलोकन हमने मुख्यतः ई. टी. बेल के "Development of Mathematics", और विभूतिभूषण दत्त तथा अवधेशनारायण सिंह के, "History of Hindu Mathematics" नामक ग्रंथों का आधार लेकर दिया है। चीन के सम्बन्ध में अभी हमें यथेष्ट सामग्री नहीं मिल सकी है।

## गणित इतिहास का विशिष्ट अवलोकन

अब हम भारतीय गणित इतिहास के अंधतम काल मे प्रवेश करने का प्रयत्न करेंगे। इस काल में, विशेषकर यूनान और भारत में सम्भवतः बेबिलन, मिस्र और भारत की प्राचीन मृतप्राय. गणित में अकस्मात् गति आई। गणित द्वारा अलौकिकीय विषयों को बाधने के अभूतपूर्व प्रयास होने लगे। इस प्रयास के चिह्न यूनान में मुख्यतः पिथेगोरस के वर्गों में और विशेष रूप से भारत में तीर्थंकर महावीर के तीर्थ में परिलक्षित किए गये हैं।‡ आत्मा को सत्य की ओर आकर्षित करने के लिए केवल इन्हीं वर्गों में दर्शन, धर्म की धाराओं में गणित का प्रयोग अद्वितीय है। यह निश्चित है कि इस काल में विश्व की प्राचीन गणित में इस प्रयोजन से बीज बोया गया, कि बीजगणित के द्वारा प्रस्फुटित पारमार्थिक बोध, उपादेय में एकाग्रता की सिद्धि दे सके। एक ओर यूनान मे पिथेगोरस द्वारा प्रतिपादित अहिंसा के साथ ही साथ संख्या सिद्धान्त से पुष्ट दर्शन जन्म मरण के चक्र

* Introduction to English Translation & Notes of गणितसारसंग्रह by M Rangacharya, (1912)

† भारतीय ज्ञानपीठ, काशी।

‡ चीन में तत्सम्बन्धित प्रयासों की खोज के लिये अभी हमें उपयुक्त सामग्री प्राप्त नहीं हुई है। फिर भी, जो कुछ हमें मिल सका है उसे अंत में प्रस्तुत किया है।

से विमुक्त होने का साधन प्रतीत होता है, वहा भारत में "सुखी रहें सब जीव जगत के" जैसी भावनाओ से प्रेरित तत्वों के सामान्यकरण की सीमा

"खम्मामि सव्व जीवाणं, सव्वे जीवा खमन्तु मे ।
मेत्ती मे सव्व भूदेसु, वैरं मज्झ ण केणवि ।।"

में परिलक्षित होकर राशि सिद्धान्त की प्रयुक्ति से अनन्तत्व को प्राप्त हुई दिखाई देती है । हमारा यह सकेत है कि यूनान और भारत के गणित की तुलना का उक्त आधार सम्भवतः उपयोगी सिद्ध होगा । इस तुलना का अभिप्राय किसी देश की महानता आदि दिखाने का नहीं है, वरन् यह बतलाने का है कि सत्य और अहिंसा के तत्त्व विश्व के गुरुता केन्द्र को शाति के प्रागण में खींचकर ले जाते हैं, और इस खिंचाव में जो आदान प्रदान होता है वहा सापेक्षता कृत परिवाद विश्वबधुत्व के अंचल मे विलीन हो जाते हैं । यही कारण है कि ऐसे समय में उक्त तत्वों से अभिप्रेरित खोजों के इतिहास को महत्व नहीं दिया जाता, जिससे इतिहास काल का मौन और अंध रहना स्वभाविक प्रतीत होता है ।

पुनर्जागरण के इतिहास के तत्वों की खोज करने के लिए हम पियेगोरस का भ्रमण पथ अपनावेंगे । इस भ्रमण पथ के विषय मे अभ्युक्ति प्रसिद्ध है, कि—

**"Like many others of the sages in that Kingdom (Egypt), he was carried captive to Babylon, where he conversed with the Persian and Chaldean Magi, and travelled as far as India, and visited the Gymnosophists."** *

तदनुसार हम सर्व प्रथम मिस्र देश के वर्द्धमान महावीर कालीन पुनर्जागरण के इतिहास पर प्रकाश डालेंगे । थेलीज (६४० ई.पू.) और पियेगोरस, दोनों का भ्रमण मिस्र में सेइटिक युग (Saitic Period) ६६३–५२५ ईस्वी पूर्व मे हुआ होगा । इस समय मिस्र मे कूफू (Khufu) कालीन सिद्धान्तों की जो पुनर्जाग्रति हुई वह (क्षितिज मे उदय होने वाले 'अज्ञान अंधकार विनाशक' सूर्य—**Horus em akhet** के परम्परागत प्रतीक) गीजा (Giza) के स्फिक्स (Sphinx) से सहसम्बन्धित थी । कूफू के सम्बन्ध में नवीन मत यह है कि इस पराक्रमी नृप ने ई. पूर्व २६०० के लगभग बलि प्रथा का अंत कर जनता के हित में उन्हें विभिन्न कार्यों में सलग्न किया था । मध्यपूर्व की प्रायः सभी प्राचीन सभ्यताओं वाले देशों में स्फिक्स की विभिन्न मुद्राए रूढि रूप से पूजा की पात्र रही हैं । जिसके मुख को छोड कर शेष अंग सिंह का है ऐसे स्फिंक्स के मिस्री नाम क्रमशः समस्तावतारों मे सूर्य (**Horem-akhet-Kheperi-Ra-Atum 1420-1441 B. C.**), जीवित मूर्ति (**Seshepankh**), सिंह (**Sinuhe**), आदि रहे हैं । इस स्फिंक्स मूर्ति में मानव वदन देकर, इतिहासकारों के मतानुसार, सिंह के आतङ्क मे बुद्धि, शक्ति और दया का सम्मिश्रण किया गया है । टालेमीय (**Ptolemaic**) कालीन लेख में इस मूर्ति को तीन मुकुट युक्त बतलाकर मानों तीनों लोकों के नाथ की उपाधि से विभूषित किया है **"And Horus of Edfu transformed himself into lion which had the face of a man, and which was crowned with the Triple Crown (¹)."**† सम्भवतः २६ वे राजवंश काल (ईस्वी पूर्व ५८८–५६९ ?) की महत्वपूर्ण इन्वेन्टरी स्टीले (**Inventory Stela**) में अंकित लेख

* Encyclopedia Americana, vol. 23, p 47, (1944)
† Salem Hossan . Tne sphinx, p, 80, Cairo (1949)

अहिंसा की प्रवर्तना के सवाद को प्रकाश मे लाता हुआ स्फिक्स की कहानी मे वर्द्धमान महावीर की जीव दया की सदृशता प्रकट करता प्रतीत होता है :

" ...The plans of the Image of Hor-em-akhet were brought in order to bring to revision the sayings of the disposition of the Image of the very Redoubtadle. . . . . .He came to make a tour, in order to see the thunderbolt, which stands in the Place of the Sycamore, so named because of a great sycamore, whose branches were struck when the Lord of Heaven descended upon the place of Hor-em-akhet, and also this image retracing the erasure according to the above mentioned disposition, which is written.. ...of all the animals killed at Rostaw. It is a table for the vases full of these animals which, except for the thighs, were eaten near these 7 gods, demanding .....( The God gave ) the thought in his heart, of a written decree on the side of this Sphinx, in an hour of the night (1). The figure of this God, being cut in stone, is solid, and will exist to eternity, having always its face regarding the orient "*

उपर्युक्त लेख का मुख्य भाग पवित्र मूर्तियों एव प्रतीकों के प्ररूपण से पूर्ण है जो कूफ़ू द्वारा प्राप्त हुई मानी जाती हैं। निम्नतम कोटि के जीवों के प्रति मिस्र में प्रचलित दया का उल्लेख आर्चबिशप व्हेतली ने किया है, "In Egypt there are hospitals for superannuated cats, and the most loathsome insects are regarded with tenderness, . ," तथा वहाँ मांसभक्षण निषेध एवं ब्रह्मचर्य पूजा के महत्वपूर्ण लक्षण माने जाते हैं, "Chastity, abstinence from animal food, ablutions, long and mysterious ceremonies of preparations of initiation, were the most prominent features of worship .....”†

कूफ़ू द्वारा निर्मित महास्तूप के स्फिक्स का स्थल सेइटिके काल ( Saitic Period ) में जीव दया की प्रेरक पशु पूजा का केन्द्र रहा है। इसकी पुष्टि, सलीम हसन के शब्दों में यह है, "At the time when this stela was inscribed, there was a great revival of the worship of the Apis bull at Memphis, and that animal may also have been venerated in the Giza district at least during the Saitic Period and later .. . ."

इसके प्रायः ३०० वर्ष उपरान्त का इतिहास अधकारमय है। यहा "इतिहास पिता" हिरॉडोटस भी मौन है। ३०० ई.पू से लेकर ३०० ई प. तक का काल हेलेनीय ( Hellenism ) युग है। इस समय सिकंदरिया यूनानी कला और विज्ञान का केन्द्र रहता है। फलित ज्योतिष का उदय होता है।

* The Sphinx, pp 222-224, ( 1949 ),

† W E H Lecky, History of European Morals, Vol I, pp 289, 325 ( 1899 )

यूनानी विज्ञान का उच्चतम विकास होता है, पर अकगणित और ज्योतिष ( astronomy ) वही आदिकालीन रहते हैं।

मिस्र में प्रचलित अंकगणित से यूनानियों ने क्या सीखा ? इस प्रश्न पर वाएँडेंन का मत है कि यूनानियों ने मिस्र की गुणन विधि तथा भिन्नों का कलन सीखा होगा। इस प्रकार के कलन को उच्च बीजगणित के विकसित करने का आधार नहीं बनाया जा सकता है। यूनानियों ने ज्यामिति को भी स्वतंत्र रूप से विकसित किया। मिस्र की ज्यामिति के कुछ फल अवश्य ही प्रशंसनीय रहे हों, पर यूनानियों के लिए वह केवल प्रयुक्त अकगणित ही थी। रोमन युग में भी, जब कि फलित ज्योतिष का विकास हुआ, मिस्र की गणित ज्योतिष यूनान और बेबिलन की गणित ज्योतिष से बहुत पीछे रही।

यहा मिस्र और भारत की अभिलेखबद्ध सामग्री पर दृष्टिपात करना कहा तक उपयोगी सिद्ध होगा, नहीं कहा जा सकता :

( १ ) न केवल मास्को पेपायरस में, वरन् रिंड पेपायरस ( सम्भवतः ईसा से १७०० वर्ष पूर्व ) में भी परिधि और व्यास के अनुपात ( $\pi$ ) का मान $(\frac{१६}{९})^{२}$ अथवा ३·१६०५.... माना गया है।*

ठीक यही मान नेमिचद्राचार्य† ने इस प्रकार उल्लिखित किया है,

"यदि किसी वृत्त की त्रिज्या त्र और उसके समाई किसी वर्ग की भुजा भ हो,

तो $त्र = \frac{९}{१६}$ भ होता है"‡

$\pi$ का एक दूसरा मान $\sqrt{१०}$ है, जो दशमलव के दो अंकों तक इसी रूप में प्राप्त होता है। इसे यति वृषभ ने तिलोय पण्णत्ती में दृष्टिवाद से अवतरित उल्लिखित किया है।✿

( २ ) समलम्ब चतुर्भुज के क्षेत्रफल निकालने के सूत्रों का उपयोग तिलोय पण्णत्ती की गाथाओं, १ – १६५, १८१ आदि में हुआ है। उपरोक्त सूत्रों से अवतरित सूत्र का उपयोग मिस्र के यंत्रियों ने चतुर्भुज का स्थूल क्षेत्रफल निकालने के लिए किया। यह सूत्र एडफू के सूर्य मदिर में ( सम्भवतः ईसा से १०० वर्ष पूर्व का ) प्राप्त हुआ है।×

( ३ ) मिस्र में $\pi$ का एक दूसरा मान बीजों की राशियों अथवा उनसे भरी जाने वाली वरिमाओं के माप से परिगणित परिधि और व्यास का अनुपात (ratio) के रूप में ३·२ प्राप्त होता है। + व्यास को यदि इकाई लिया जाय तो वीरसेनाचार्य द्वारा उल्लिखित सूत्र "व्यास षोडश गुणितं.... ." से $\pi$ का मान $\frac{३५५}{११३}$ प्राप्त होता है।—

(४) रज्जु (Rope) जिनागम के विविध विषयों का निरूपण करता है। यह आयाम की एक विश्व इकाई है जिसका सम्बन्ध सूच्यंगुल, द्वीप समुद्रों की सख्या, आदि से स्थापित किया है।¦ केन्टर के

* J.L Coolidge A History of Geometrical Methods, p. 11, (1940).

† त्रिलोक सार, गाथा १८।

‡ विभूति भूषण दत्त, जैन सिद्धान्त भास्कर, भाग २, किरण २, पृ० ३४।

✿ ति. प. ४-५०, ५७।

× षट्खंडागम, पुस्तक ४, गाथा १, ३ आदि।

+T. Health, Greek Mathematics, vol I., p 125, (1921)

— षट्खंडागम, पु. ४, पृ. ४०, गाथा १४।

¦ लक्ष्मीचंद्र जैन, तिलोय पण्णत्ती का गणित, शोलापुर, पृ० ९९-१०१, ( १९५९ )।

अनुसार, मिस्र के यन्त्री, पिथेगोरस के साध्य का उपयोग रज्जु के द्वारा करते थे, और वे रज्जु बांधने या खींचने वाले कहलाते थे। वाण्डेन का मत है कि केन्टर का यह कथन कि ये लोग ३: ४, ५ वाले रज्जु का उपयोग करते थे, और उन्हें पिथेगोरस का साध्य ज्ञात था, सही नहीं है। इतना अवश्य है कि पिरेमिड आदि के निर्माण में मिस्री बहुत शुद्ध रूप से समकोण बनाते थे। *

(५) मिस्र में द्विगुणित करने का परिकलन (duplatio) और अर्द्धच्छेद प्रक्रिया (mediatio) प्राचीन काल से प्रचलित थी। † यही यूनान में नीओपिथेगोरियन वर्ग ने उपयोग में उतारा, और यही हम षट्खंडागम‡ जैसे ग्रंथों में बिखरे हुए पाते हैं। भिन्नों के परिगणन मिस्र के इन पेपायरसों में तथा धवला टीका में विस्तृत रूप में देखने मिलता है। इनके सिवाय 'ह' (aha) परिकलन राशि कलन की परम्परा को सूचित करते हैं। कूट (false) स्थिति के मिस्री प्रयोग महावीराचार्य के गणितसार संग्रह में देखने में आये हैं।

(६) वर्ग आधार वाले स्तूप (और सम्भवत: उसके समच्छिन्नकों) के घनफल निकालने में मिस्र में शुद्ध और प्रसिद्ध सूत्रों का उल्लेख मिलता है। ×

यहां भारत में वीरसेन द्वारा युक्ति बल से सिद्ध किया गया वर्ग आधार वाले लोकाकाश का चित्रण, उसके तथा वातवलय की परतों के घनफल का कलन, आदि हमें मिस्र के स्तूपों के वास्तविक भेद को जानने के लिए प्रेरित करते हैं। कूफू द्वारा निर्मित कराया गया महास्तूप मेधावी वैज्ञानिकों के अधीक्षण में धर्म, गणित, ज्योतिष तथा अन्य महत्वपूर्ण ऐतिहासिक घटनाओं के संयुक्त संस्कार के फल स्वरूप निर्मित किया गया होगा। हिरॉडोटस के अनुसार मिस्र वासी स्तूप आकार को जीवन का प्रकार रूप ( emblem ) मानते थे। स्तूप का विस्तृत आधार हमारी वर्तमान दशा के अस्तित्व का प्रारम्भ एवं उसका बिन्दु में अवसान, ( सांसारिक ) अस्तित्व का अन्त माना जाता था। हो सकता है कि इसी कारण उन्होंने अपनी समाधियों में इस आकृति का उपयोग किया हो। + ईसा से प्राय: ४८४ वर्ष पूर्व हुए हिरॉडोटस की उक्त अभ्युक्ति की पुष्टि मेम्फिस के प्राय: उत्तर में स्थित पिरेमिड युग से पूर्व के मंदिर की परम्परा द्वारा होती है। इस मंदिर में सबसे पवित्र 'पिरेमिड के आकार का' एक पत्थर था। यह विश्वास किया जाता था कि यह पत्थर सूर्य (अज्ञान अंधकार विनाशक) भगवान् को फीनिक्स ( Gr. Phoinix ) पक्षी के रूप में प्रकट होने में आधार रूप था। ⁂ प्राचीन किंवदन्ती के अनुसार यह पक्षी ५०० या ६०० वर्ष जीवित रहने के पश्चात् अपनी चिता बनाकर स्वयं के परों से सुलगाता है, और अपनी ही भस्म में से निकल कर उड़ जाता है। इस प्रकार वह अमरता का प्रतीक, अथवा सर्वोत्कृष्ट, सम्पूर्ण रूप ( paragon ) भी माना जाता है। यह विवरण हमें कर्म सिद्धान्त की मान्यता का प्रारूप प्रतीत होता है, जहां कर्म ईंधन को तपकी ज्वालाओं में विदग्ध कर मुक्ति या कैवल्य प्राप्त किया जाता है।

हिरॉडोटस ने स्तूप के विस्तृत आधार को हमारी वर्तमानदशा के अस्तित्व का प्रारम्भ बतलाया है। चार महान भुजाएँ संसारी जीवन का प्ररूपण करती हैं जो सम्भवत पिथेगोरस का Tetractys है और जैन मान्यता का चतुर्गति चक्र (चदुचंकमण) है। इस दशा का बिन्दु रूप में प्रकट होना (और सांसारिक)

---

* B. L van der Waerden, Science Awakening, Holland, p 6, Eng trans (1945)

† Ibid, p 18,

‡ षट्खंडागम, पु० ४, गणित प्रस्तावना।

× B L Waerden, Science Awakening, pp. 34,35.

\+ The Encyclopedia Americana, p 40, vol 23, ( 1944 )

⁂ I E S Edwards, The Pyramids of Egypt, ( Pelican ), p 21, ( 1947 )

अस्तित्व का अत माना जाना, जैन मान्यता की पंचम गति, मोक्ष से समन्वय स्थापित करना प्रतीत होता है। यह चदु चंकमण स्वस्तिक के अर्थ को भी स्तूप की भुजा प्ररूपणा में समन्वित करना दृष्टिगत होता है।

कर्म सिद्धान्त की मान्यता की सदृशता कुछ अंशों में हमें निम्नलिखित उद्धरणों में भी दृष्टिगत होती हैं—

ब्रह्मार्पणं ब्रह्म हविर्ब्रह्माग्नौ ब्राह्मणा हुतम्।
ब्रह्मैव तेन गतव्यं ब्रह्म कर्म समाधिना ॥*

पुनः यज्ञ के इस निर्वचन को लेकर यह कथन है—

गत सङ्गस्य मुक्तस्य ज्ञानावस्थित चेतसः।
यज्ञायाचरतः कर्म समग्र प्रविलीयते ॥†

इसी अभिप्राय को निम्नलिखित श्लोक में निदर्शित किया है—

यथैधासि समिद्धोऽग्निर्भस्मसात्कुरुतेऽर्जुन।
ज्ञानाग्निः सर्व कर्माणि भस्म सात्कुरुते यथा ॥‡

पिरेमिड में स्थित अन्य वस्तुओं के नाम धार्मिक महत्ता से ओतप्रोत थे। समाधि का नाम "अनन्तत्व का दुर्ग" था, तथा साथ में रखी जानेवाली नाव सम्भवतः ससारसागर से पार ले जाने की प्रतीक रूप थी। जो कुछ हो, इतना अवश्य है, कि मृत्यु के उपरात आनेवाली घटनाओं की आशका में इसी जीवन के अंतराल में पूरी तैयारियाँ की जाती थीं, सम्भवतः न केवल राजा के लिए, वरन् राज्यसत्तद्वारा इस स्तूप प्रतीक प्ररूपणा के सहारे समस्त बुद्धि जीवी वर्ग के लिये भी। सबसे प्राचीन हीलिआपोलिस के मंदिर के पिरेमिड प्रतीक को सबसे बृहत्रूप में स्थापित करने का श्रेय अहिंसाके प्रबल समर्थक कूफू को ही है।

इस प्रकार बने हुए स्तूपों को मिस्री में मेर m (e) r कहा जाता है, जिसका निर्वचन 'आरोहण स्थल' ( place of ascension ) किया जाता है। यह निर्वचन यद्यपि भाषा विज्ञान विषयक नियमों के विरुद्ध नहीं है, तथापि सशयात्मक है। फिर भी, पिरेमिड ग्रथों ( texts ) में इस प्रकार का उल्लेख है कि "उस (राजा) के लिये स्वर्ग सोपान डाली गई है ताकि वह स्वर्गारोहण कर सके।"() यह विश्वास न केवल प्राचीन मिस्र में ही प्रचलित था, वरन् मेसोपोटेमिया, एसिरिया और वेबिलन में भी प्रचलित था जहाँ आठ मजिलों की इमारतें सम्भवतः इसी हेतु निर्मित की गई थीं। इनका नाम जिगुरात था और सिपार ( Sippar ) के ऐसे भवन का नाम 'उज्ज्वल स्वर्ग का सोपान भवन' था। इन स्तूपों का अन्य प्रचलित पिरेमिड है, जो यूनानी भाषा के पिरेमिस शब्द से उत्पन्न हुआ है। मिस्री गणितीय ग्रन्थ के अनुसार सम्भवतः यह एक ज्यामितीय पद है, जिसका अर्थ, "वह जो अस (us) से (सीधा) ऊपर जाता है" बिलकुल अस्पष्ट, किन्तु पिरेमिड ( स्तूप ) के उत्सेध का द्योतक है। हम अभी नहीं कह सकते कि तिलोयपण्णत्ती में वर्णित समवशरण की विधियों में निर्मित थूह क्या इन्हीं से सह-सम्बन्धित हैं?

---

* श्रीमद्भगवद् गीता ४–२४

† वही, ४–२३

‡ वही, ४–३७

() The Pyramids of Egypt, pp 236, 237

यूनानी गणित के बीजीय तत्वों सम्बन्ध, आजकल बेबिलन की बीज गणित से जोड़ा जाता है। इस प्रकार ओ. न्युगेबाउर (Neugebauer), ओ. बेकेर (Becker), राइडेमाइस्टर (Reidemeister) प्रभृति विद्वानों ने यह देखकर कि बीजगणित डाओफेन्टस से प्रारम्भ न होकर प्रायः २००० वर्ष पूर्व मेसोपोटेमिया से प्रारम्भ होती है, यह भी संभावना व्यक्त की है कि पिथेगोरस के अर्थमितिकी सिद्धान्त को बेबिलन का अर्थमितिकी सिद्धात कहना उचित होगा।

इसी प्रकार बी. एल. वाएर्डेन ने भी निम्नलिखित तथ्यों को प्रमाणित करने का प्रयास किया है*—

१—थेलीज और पिथेगोरस ने बेबिलन की गणित को लेकर प्रारम्भ किया परन्तु उसे बिलकुल भिन्न, विशिष्ट रूप से यूनानी, लक्षण दिया।

२—पिथेगोरीय वर्गों में और बाहर, गणित को उच्चतर और सतत उच्चतर रूप में विकसित किया गया। इस प्रकार गणित धीरे-धीरे दृढ़तर तर्क की जिज्ञासा का समाधान करने लगा।

इस सम्बन्ध में वाएर्डेन का मत है कि गणित इतिहास के अध्ययन में निम्नलिखित बातों को अनावश्यक न समझा जावे—

( १ ) संस्कृति का सामान्य इतिहास, जिसमें न केवल ज्योतिष और यांत्रिकी वरन् भवन निर्माण विद्या ( architecture ), शिल्प ( technology ), दर्शन और यहाँ तक कि धर्म (पिथेगोरस) के विषयों को समाविष्ट किया जावे।

( २ ) राजनैतिक और सामाजिक दशाएँ।

( ३ ) व्यक्तिगत चरित्र और उसका जीवन कार्य।

गणित क्षेत्र में सबसे महत्त्वपूर्ण आधारभूत चार क्रियाएँ होती हैं, जिनका उपयोग संकेतों द्वारा गणित के विकास को चरम सीमा तक पहुँचाया जा सकता है। संकेतों में स्थानार्ह पद्धति तथा दाशमिक पद्धति लाना बड़े महत्व की वस्तु है। इसके आधार पर बड़ी संख्याओं का लेखन तथा अन्य गणनाओं को सुगम बनाया जा सकता है। इसमें संदेह नहीं कि ज्योतिष में आधुनिक षाष्ठिक पद्धति का इतिहास सम्भवतः ४९५९ वर्ष पुराना है। बेबिलन वासियों ने षाष्ठिक पद्धति सुमेरवासियों ( स्युमिअरिएन ) से ली और इस पद्धति को यूनानी ज्योतिषी टालेमी ( १५० ई० ) ने अपनाया तथा उसमें शून्य प्रतीक का उपयोग कर अपने काल की दाशमिक पद्धति के समाई बनाया।† षाष्ठिक पद्धति में स्थिति सम्बन्धी प्रतीकों का उपयोग तो होता था, परन्तु उसमें कई दोष भी थे। १ और ६० के प्रतीकों, तथा १,०,३०, और ,१,३०, के प्रतीकों में अंतर न था।‡

भारतीयों द्वारा यूनानी ज्योतिष के अवदान लेने के आधार पर सम्भवतः वाएर्डेन ने फ्रायडेन्थेल ( Freudenthal ) के मत का समर्थन किया है :

"Freudenthal's hypothesis reduces therefore to the following : Before becoming subject to the Greek influence, the Hindus had a versified, positional system, arranged decimally and starting with

* Science Awakening, p 5

† Science Awakening, p 30

‡ चीन में भी पञ्चाङ्ग में षाष्ठिक दाशमिक पद्धति उपयोग में लाई गई थी, जिसमें ६० को उच्चतर इकाई अथवा 'चक्र' निरूपित किया गया था। Cf Struik D. J, A concise History of Mathematics, Dover, ( 1948 )

the lowest units. They had the digits 1-9 and similar symbols for, 10, 20,.... Along with Greek astronomy, the Hindus became acquainted with the Sexagesimal system and the zero. They amalgamated this positional system with their own, to their own Brahmin digits 1-9, they adjoined the Greek O and they adopted the Greek-Babylonian order.

It is quite possible that things went in this way. This detracts in no way from the honour due to the Hindus, it is they who developed the most perfect notation for numbers, known to us."*

वाएर्डेन का उक्त समर्थन, उनकी निम्नलिखित अभ्युक्ति पर भी आधारित प्रतीत होता है :

"In this manner Buddha continues through 23 stages. According to an arithmetic book, *koṭi* is a hundred times one hundred thousand ( sata sata sahassa ), so that the largest number mentioned by Buddha is $10^7 . 10^{46} = 10^{53}$. But in most arithmetics, these same words ayuta and niyuta have other values, viz. $10^4$ and $10^5$.

But Buddha has not yet reached the end : This is only the first series, he says Beyond this there are 8 other series.

It is clear that these numerals were never used for actual counting or for calculations. They are pure fantasies which, like Indian towers, were constructed in stages to dazzling heights"†

इस सम्बन्ध में हम इन विद्वानों का ध्यान तिलोयपण्णत्ती और द्रव्य प्रमाणनुगम, षट् खडागम पुस्तक ३ की ओर आकर्षित करना चाहते हैं। तिलोयपण्णत्ती के ज्योतिषीय प्रकरणों को देखने से पता चलता है कि जिन स्वतत्र, मौलिक ग्रंथों से उसमें सामग्री ली गई है, उनमें कालगणना का प्रत्यक्ष आधार यूनानी षाष्ठिक पद्धति नहीं है। साथ ही, द्रव्य प्रमाणानुगम के अध्ययन से प्रतीत होता है कि ईसा के अनेक वर्ष पूर्व, सम्भवतः वर्द्धमान महावीर काल में ही अथवा बाद में, जीवों के गुणस्थान, मार्गणास्थान आदि में सख्या प्ररूपण के लिए बड़ी-बडी सख्याओं के लेखन, गणन आदि की आवश्यकता पडी होगी। इस आवश्यकता के लिये उन्हें कोई क्रातिकारी सरल पद्धति को ग्रहण करना आवश्यक हो गया होगा। उस समय विश्व के या तो किसी छोर से उन्हें शून्य के आधार पर स्थानार्हासहित दाशमिक पद्धति अपनाना पडी होगी, अथवा उन्हें ही शून्य को लेकर इस पद्धति का आविष्कार करना पडा होगा। जैसा कि हम आगे देखेंगे कि यूनान के पियेगोरस के वर्ग और भारत के वर्द्धमान महावीर के तीर्थ में ऐसी कई बातों में सदृशताएँ हैं कि हमें यह सम्भावना प्रतीत होती है कि ईसा से प्रायः ५०० या ६०० वर्ष पूर्व के बीच भी यूनानियों और भारतीयों में आदान प्रदान हुआ। न केवल स्थानार्हासहित दाशमिक पद्धति ही, वरन् जीव द्रव्य के प्रमाण की संख्या का बोध क्षेत्र, काल आदि का आधार लेते हुए अनेक मौलिक पद्धतियों के आधार पर कराया गया है, जो विश्व के प्राचीन गणित ग्रंथों में दिखाई नहीं देता है। कुछ ऐसे प्रकरण हैं, जैसे सलागा अर्थ

* Science Awakening, pp 56, 57

† Ibid p`52

( शलाका प्रमाण, Logarithm ),* राशि सिद्धान्त आदि जिनके आविष्कार यूरोप मे सत्रहवीं और उन्नीसवीं सदी में हुए हैं। इस प्रकार "आवश्यकता, आविष्कार की जननी है", के आधार पर हम यह सम्भावना भी व्यक्त करते हैं कि वर्द्धमान महावीर के तीर्थ में उनके अनुयायियों द्वारा स्थानार्ह प्रतीक सहित दाशमिक पद्धति के अभाव की पूर्ति करने के प्रयास अवश्य ही किये गये होंगे।

यूनानियों द्वारा बेबिलनवासियों के अशदान का उपयोग सम्भवतः थेलीज द्वारा ग्रहण काल का बतलाया जाना पुष्ट करता है। बेबिलन में ग्रहणों के अवलोकन की तिथियाँ सम्भवतः ७४७ ई० पू० में हुए नबोनसार नृपति के काल में निश्चित हुई प्रतीत होती हैं। इसके पश्चात् ई० पू० ५८० में नेब्युकडनेजर †† ( द्वितीय ) ( Nebuchadnezzar II 605-562 B. C ) के राज्यकाल तक कला और विज्ञान में उन्नति तथा चद्रमा और ग्रहों के अवलोकन के प्रमाण मिलते हैं। इसके पश्चात् उत्तरोत्तर काल मे ज्योतिष के विकास के प्रमाण मिलते हैं। नेब्युकडनेजर के सम्बन्ध में एक दो ऐसे तथ्य हैं जो हमें डा० प्राणनाथ विद्यालंकार द्वारा प्राप्त प्रभास पाटण के ताम्रपत्र के लेख, "बेबीलोन के नृपति नेबुचंदनेजार ने रैवतगिरि के साथ नेमि के मदिर का जीर्णोद्धार कराया था[२]।"‡‡ की ओर आकर्षित करता है। ये तथ्य इस प्रकार हैं .

"From his inscriptions we gather that Nebuchadrezzar was a man of peculiarly religious character".†

"His peaceful energies were devoted to building magnificent palaces and temples and herein he excelled".‡

परन्तु उपर्युक्त कोई पुष्ट प्रमाण नहीं है, जिसके आधार पर हम भारत और बेबिलन का वर्द्धमान महावीर के तीर्थ से सम्बन्धित पुनर्जागरण से सम्बन्ध बतला सकें। इसके सम्बन्ध में भारतीय शिल्प और न्याय प्रणालिका की बेबिलन के शिल्प और न्याय प्रणाली से तुलना सम्भवतः उपयोगी सिद्ध हो। अभी तक उपलब्ध सामग्री के आधार पर गणित सम्बन्धी तुलना आदि हम अगले पृष्ठों में देंगे।

बेबिलन के उच्च रूप से विकसित बीजगणित की सम्भाव्यता के विषय में यह प्रमाण दिया जाता है कि उनके पास उत्कृष्ट षाष्टिक प्रतीक प्ररूपणा थी, जिससे संख्या और भिन्नों को दर्शाया जा सकता था, और उनमें समानसरलतापूर्वक गणनाएँ की जा सकती थीं। इस प्रकार उन्हें एक तथा दो अज्ञात वाले रैखीय और वर्ग समीकरणों के हल करने की रीति ज्ञात थी। इनके सिवाय ( अ + ब )² जैसे बीजीय सूत्रों का ज्यामितीय प्ररूपण, समान्तर रेखाओं से उदयभूत अनुपात के सम्बन्ध, पिथेगोरसका साध्य, त्रिभुज और समलम्ब चतुर्भुज का क्षेत्रफल आदि का ज्ञान सम्भवतः उन्हें पूर्व प्रचलित परम्परा से था। सख्यासिद्धान्त में श्रेढियों का सकलन भी दृष्टिगत होता है। परन्तु यह सब ज्ञान पिथेगोरस को धर्म और दर्शन में गणित के

---

* टोडरमल ने अर्थसंदृष्टि में अर्थ को द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव का प्रमाण निरूपित किया है।

†† अथवा नेब्युकडरेजर Cf Encyclopaedia Britannica, vol 16, p 184 ( 1956 )

‡‡ मु कातिसागर, श्रमण सस्कृति और कला, पृ ९७ ( १९५२ ), खडहरों का वैभव, भारतीय ज्ञानपीठ काशी, पृ ११ ( १९५३ ), तथा Times of India, 19-3-1935

† Encyclopaedia Britannica, Vol 16, p 185, ( 1956 )

‡ J B Bury & others, The Cambridge Ancient History, P 216, Vol III, (954 )

प्रयुक्त करने, तथा गणित में गति लाने में कहा तक प्रेरक रहा होगा, इस पर हमें अभी विचार करना शेष है। उपर्युक्त गणित के प्रयोग हम प्राकृत ग्रंथों में देखते हैं, परन्तु विशेषरूप से दो तथ्य हमें आश्चर्य में डाल देते हैं:—

( १ ) तिलोय-पण्णत्ती के चतुर्थ अधिकार में गाथा १८० और १८१ में दिये गये सूत्र जीवा और धनुष का प्रमाण निकालने के लिए उद्धृत हुए हैं। गणना $\sqrt{१०}$ के आधार पर इन सूत्रों की संरचना का प्रमाण मिलता है। जीवा के विषय में बिलकुल ऐसा ही सूत्र,

जीवा $= \sqrt{४\left[\left(\frac{\text{व्यास}}{२}\right)^{२} - \left(\frac{\text{व्यास}}{२} - \text{बाण}\right)^{२}\right]}$ के रूप में, वेबिलन के अभिलेखों के आधार पर २६०० ई० पूर्व (?) उपस्थित होना आश्चर्य जनक है। जहाँ π का मान ३ होना स्वीकृत हो चुका था वहाँ पिथेगोरस के साध्य के आधार पर इस सूत्र का होना उपयुक्त प्रतीत होता है। धनुष के सम्बन्ध में दिया गया सूत्र, π का मान $\sqrt{१०}$ लेने के आधार पर है जो वेबिलन मे अप्राप्य है।‡

( २ ) वीरसेन ने क्षेत्र प्रयोग विधिके आधार पर जो बीजीय समीकरणों का रैखिकीय निरूपण किया है, वह भी क्या वेबिलन अथवा यूनान से लिया गया है, अथवा पारपरिमित गणात्मक संख्याओं के निरूपण के लिये प्रचलित अनेक विधियों में से एक यह विधि भी जैनाचार्यों की मौलिक रूप से आविष्कृत विधि है, यह भी विचारणीय है।*

( ३ ) षाष्ठिका पद्धति का उद्गम स्थल वेबिलन माना जाता है। ६० को आधार लेने के कई कारण प्रस्तुत किए गये हैं। यह पद्धति ज्योतिष में विशेष रूप से स्थान पाये हुए है। तिलोय पण्णत्ती में सूर्य का एक पूर्ण परिभ्रमण ६० मुहूर्तों में माना है। ६०, माने हुए १०९८०० गगन खंडों का एक गुणनखंड भी है। यह गणना भी वेबिलन और चीन से सहसम्बन्ध खोजने में सम्भवतः सहायक सिद्ध हो सकती है।

अब हम यूनान में प्रवेश करते हैं। यहाँ, निस्संदेह, ज्योतिष गणना में राशि सिद्धान्त, १२ घंटे का दिन, छाया माप निरूपण ( सूर्य घडी के रूप में Gnomon और Polos ), चन्द्र और ग्रहों की गतियों का अवलोकन, वेबिलनीय प्रभावों से अछूता नहीं है। परन्तु यह सब प्रभाव क्या पिथेगोरस कालीन है, अथवा पिथेगोरस पर ज्योतिष का भी प्रभाव किसी दूसरे देश का था, इस पर विचार करना है। इस मे सन्देह नहीं कि उक्त प्रभाव पिथेगोरस के बाद दृष्टिगत अवश्य होता है। परन्तु हमें पिथेगोरस के काल का अध्ययन बडी सावधानी से करने की आवश्यकता है। इसके विषय में हम सर्वप्रथम कुछ किंवदंतियाँ और तथ्य पाठकों के सम्मुख रखना चाहेंगे।

( १ ) यूनान के "सात ज्ञानियों" में से थेलीज प्रथम था, जिनके विषय में कहा जाता था,

"Sayings such as the celebrated Delphic "Know thyself" were ascribed to them"†

( २ ) सूर्य ग्रहण के विषय में जो फलित थेलीज ने घोषित किया था, उसके विषयमे वाण्डेंन का का यह कथन है—

"Herodotus reports ( see p. 84 ) that, during the battle on the Halys, day was suddenly turned into night and that Thales had pre-

‡ J L Coolidge A History of Geometrical Methods, pp. 6, 7 ( 1940 )

* षट् खंडागम पु., ३, पृ. ४२-४३।

† Science Awakening, p 85

dicted this event to the Delians for that year. According to Diogenes Laertius, Xenophanes voiced his admiration of Thales for this prediction. Thus, besides Herodotus, we have the older witness Xenophanes for this accomplishment. At present it is generally agreed that this event refers to the solar eclipse of 585 B. C.

How was it possible for Thales, who according to all our sources, is the first Greek astronomer, to predict a solar eclipse? Such a feat requires the experience of more than forty years, no matter how one proceeds It is not possible for one man alone to gather this experience. But Thales had no Greek predecessors. The conclusion is inescapable that he must have drawn upon the experience of Oriental astronomers "*

( ३ ) थेलीज को सम्भवतः वेबिलन वासियों ( ? ) से निम्नलिखित ज्यामितीय फल प्राप्त हुए थे, जिनके लिए उसने उपपत्ति आदि देने का प्रयत्न किया .

( अ ) वृत्त का व्यास उसे समद्विभाजित करता है ।
( ब ) सम द्विबाहु त्रिभुज के आधारीय कोण समरूप ( similar ) होते हैं ।
( स ) युडीमस के अनुसार, उसने यह खोजा था कि दो सरल रेखाओं के प्रतिच्छेदन से प्राप्त कोण समान होते हैं । इत्यादि ।

( ४ ) थेलीज के काल में मिस्र और वेबिलन का गणित मृतप्राय हो चुका था ।†

( ५ ) नीओ-प्लेटोनिस्ट ( Neo-Platonist ) प्रोक्लस (Proclus, 412-485 A D.) ने पिथेगोरस की ज्यामिति के सम्बन्ध में यह उल्लेख किया है,

*Pythagorus*, who came after him, transformed this science into a free form of education, he examined this discipline from its first principles and he endeavoured to study the propositions, without concrete representation, by purely logical thinking He also discovered the theory of irrationals ( or of proportions ) and the construction of the cosmic solids ( i. e. of the regular polyhedra )‡

उपर्युक्त विवरण से प्रतीत होता है कि ज्यामितीय और ज्योतिषीय सामग्री, यूनान में इस काल में बाहरी देशों से लाकर, सूक्ष्मरूप से अवलोकित कर, तर्क पर आधारित गहन अध्ययन का विषय बनाई गई । इसमें सन्देह नहीं, कि उक्त सामग्री ने इन विद्वानों को प्रभावित किया होगा, क्योंकि बिना प्रभाव के, किसी विषय की ओर ध्यान आकृष्ट होना साधारणत. सम्भव प्रतीत नहीं होता । जो बात, बीजरूप से प्रभावक प्रतीत होती है, वह "गणित द्वारा प्रतिपादित धर्म से आत्मा का उत्थान करना" इङ्गित

* Ibid p 86
† Ibid p 89
‡ Ibid p 90

होती है। देखें कि प्रभाव का यह माध्यम पिथेगोरस के वर्ग और वर्द्धमान महावीर के तीर्थ से कहाँ तक सदृशता रखता है ?

( १ ) ऐसा प्रतीत होता है, कि ईसा से प्रायः ( ५८२–५०० ? ) वर्ष पूर्व मिस्र में प्रबल स्वेच्छा से रहते हुए पिथेगोरस ने जिनके संसर्ग में स्वतः को विभिन्न विज्ञानों से ( a lot of knowledge without intellect )* परिचित किया था, उनके मिशन का प्रभाव उसके नैतिक जीवन में पशु के प्रति ( मुक्ति हेतु ), विशुद्ध दया की छाप छोड बैठा था,

"But this crazy crank Pythagorus had made quite a fuss when he saw one of the prominent citizens taking a stick to his dog. "Stop beating that dog !" he had shouted like a madman. "In his howls of pain I recognize the voice of a friend who died in Memphis twelve years ago. For a sin such as you are committing he is now the dog of a harsh master. By the next turn of the Wheel of Birth, he may be the master and you the dog. May he be more merciful to you than you are to him. Only thus can he escape the Wheel. In the name of Apollo my father, stop, or I shall be compelled to lay on you the tenfold curse of the tetractys."†

( २ ) इस चतुश्चकमण ( tetractys ), चतुर्गति बंधन ( स्वस्तिक प्ररूपणा ? ) से विमुक्ति हेतु पिथेगोरस और आगे बढकर, हरे पौधों के प्रति भी, ममता प्रदर्शित करता है,

"Then, too, there was all this talk about what he ate, or rather about what he would not eat. What could the man possibly have against beans ? They were a staple of everyone's diet; and here was Pythagorus refusing to touch them because they might harbour the souls of his dead friends...... ..He had even deterred a cow from trampling a patch of beans by whispering some magic word in its ear"‡

इसी प्रकार, ( एकेंद्रिय जीव, बालों, से निर्मित ) ऊनी कपड़ों से सम्बन्धित अभ्युक्ति निम्न प्रकार है,

"He also tells that the Pythagoreans did not bury their dead in woollen clothing.[2] This looks more like religious ritual than like mathematics. The Pythagoreans, who were held up to ridicule on the stage, were presented as superstitious, as filthy vegetarians,[3] but not as mathematicians" ⌷

* Ibid p 13

† E T Bell, The Magic of Numbers, p 87, ( 1946 )

‡ The Magic of Numbers pp 91, 92

⌷ Science Awakening p 92

(३) पुनः, मास भक्षण निषेध की शैली में आत्मा की नियत सख्या के रूप में गणित का प्रवेश है,

"The thought of all the souls they might have left shivering in the void by devouring their own goats and swine made the good Samians extremely unhappy. A few weeks more of these upsetting suggestions, and they would all be strict vegetarians—except for beans

Equally upsetting was the ghastly thought that some of their own children might be malicious little monsters with no souls to restrain their bestial instincts. For Pythagorus had assured them that the total number of souls in the universe is constant".*

आत्माओं के पुनर्जन्म तथा आत्मा की अमरता का उपदेश देने वाले पिथेगोरस के वर्ग बन्धुत्व में, गणित की महत्ता दर्शाने वाला उल्लेख निम्नलिखित भी है :

"The Pythagoreans thus have purification and initiation in common with several other mystery-rites. Ascetic, monestic living, vegetarianism, and common ownership of goods occur also in other sects. But, what distinguishes the Pythagoreans from all others, is the road along which they believe the elevation of the soul and the union with God to take place, namely by means of mathematics Mathematics formed a part of their religion. Their doctrine proclaims that God has ordered the universe by means of numbers. God is unity, the world is plurality and it consists of contrasting elements. It is harmony which restores unity to the contrasting parts and which moulds them into a cosmos. Harmony is divine, it consists of numerical ratios Whosoever acquires full understanding of this number-harmony, he becomes himself divine and immortal "†

अभी यह कहना कठिन है कि पिथेगोरस ने वही प्रतिपादन किया जो वर्द्धमान महावीर के तीर्थ में परम्परा के आधार पर किया गया प्रतीत होता है। परन्तु, धवला ग्रंथों (विशेषकर, षट्खडागम पु ३) को देखने पर यह अवश्य प्रतीत होता है कि इन दोनों वर्गों के लक्ष्य प्रायः एक से रहे हैं। इसकी पुष्टि, पुनः, निम्नलिखित उद्धरण से होती है,

"According to Heraclides of Pontus, Pythagorus said that,

"Beatitude is the knowledge of the perfection of the numbers of the soul". Mathematics and number mysticism mingle fantastically in the Pythagorean doctrine Nevertheless, it was from this mystical doctrine that the exact science of the later Pythagoreans developed."()

---

* The magic of Numbers, p 92

† Science Awakening p 93

() Ibid p 94

( ४ ) पिथेगोरस के लिये "a lot of knowledge without intellect" से सम्बन्धित अभ्युक्ति वाएर्डेन ने इस प्रकार दी है :

"This contemptuous remark cannot refer to a logically constructed theory of numbers and a geometry such as we find in the writings of the later Pythagoreans. But, if Pythagorus gathered into one lump, all kinds of half-assimilated learning about the gods and the stars, about musical scales, sacred numbers and geometrical calculations, and proclaimed such an omnium-gatherum to his followers as divine wisdom in a prophetic manner, then Heraclitus' ridicule, as well as the veneration of mystics, such as Empedocles, become entirely understandable".*

इसी प्रकार, एक और ऐसा उल्लेख है जो विचारणीय है :

"What inspiration laid forceful hold on Pythagorus when he discovered the subtle geometry of (the heavenly) spirals and compressed in a small sphere the whole of the circle which the aether embraces."†

पिथेगोरीय वर्ग ने ग्रहों को जीवित देवताओं की मान्यता दी है। एक और महत्त्वपूर्ण तथ्य है, "चन्द्र सम्बन्धी गणना में ५९ का आधार", यथा,

"Firmly convinced of the mystic values of numbers, Pythagorus determined to a base a brand new cycle on a primary foundation of arithmetic. Fifty-nine was a "beautiful" number, since it was a prime. When to this was added the undoubted fact that, when we count the days *and* nights in every one of the moon's months, the total is always 59,. ..."‡

इस ५९ दिन और रात्रि प्रकरण से सम्बन्धित आधारभूत प्राकृत ग्रंथों में विशेष विस्तार से वर्णित चंद्र सम्बन्धी गणना है। यह ज्ञात है कि सूर्य की अपेक्षा से चद्र एक मुहूर्त में ६२ गगनखंड पीछे रह जाता है, इसलिये १०९८०० गगनखड अथवा एक परिभ्रमण पूर्ण करने में ५९ $\frac{३}{६२}$ दिन लगते हैं,

इस आधार पर चंद्र अर्द्धचक्र का synodic मास २९.५१२··· दिन निकलता है। यहाँ बतलाना आवश्यक है कि हिन्दू ज्योतिष ग्रंथों की अयन प्रवृत्ति प्राकृत ज्योतिष ग्रंथों से भिन्न है।()

( ५ ) आगे, जहाँ परिमित, अपरिमित, एकत्व, अनेकत्व, सात, अनन्त आदि के विषय में रुचि लेने वाले पिथेगोरस के वर्ग ने अपरिमेय राशियों को दृश्यरूप देकर परिमेय बनाया और इस प्रकार

* Ibid p 95

† Heath, Greek History of Mathematics, Vol 1, p 163 ( 1921 )

‡ A. T Olmsteed, History of Persian Empire, Chicago, p 209, ( 1948 )

() जैन-सिद्धांत-भास्कर, भाग ८, किरण २, पृ. ७७, ( १९४१ )

ज्यामिति पर आधारित अद्वितीय साधन को प्रकाश में लाया, उसी प्रकार यहाँ भारत में षट्खण्डागम जैसे सिद्धान्त ग्रन्थों में न केवल दर्शन और धर्म को, वरन् द्रव्यों ( जीव और पुद्गल ) के प्रमाणों को द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव, विकल्प, अल्प बहुत्व के साधनों से दृश्य रूप दिया। इसका वृहद विवेचन यहाँ देना सम्भव नहीं है। इसके हेतु तिलोय पण्णत्ती के गणित के सिवाय धवल ग्रन्थों में मुख्यतः पुस्तक ३ और ४, केशव वर्णी अथवा टोडरमल की गोम्मटसार की टीका तथा गोपालदास बरैया कृत जैनसिद्धान्तदर्पण दृष्टव्य हैं।

यहाँ यह बात बतलाना आवश्यक है कि पिथेगोरीय वर्ग ने जहाँ अपरिमेयको परिमेय बनाने के लिये ज्यामिति आकृतियों का आश्रय लिया है, वहाँ प्राकृत ग्रन्थों में परिमेय का बोध देने के पश्चात् उसे अपरिमेय रूप में भी प्रस्तुत किया है। यहीं सामान्यकरण का बीज छिपा है। इनके प्रदर्शन के लिये प्राकृत ग्रन्थों में जहाँ परमाणु द्वारा अवगाहित आकाश-प्रदेश ( बिन्दु ) को मूलभूत लिया है, वहाँ पिथेगोरस का बिन्दु भी उल्लेखनीय है,

"Points are the primary elements of space for Pythagorus, and a point is that which has position only Unlike material things a point has neither parts nor magnitude. These defects are shared by 1 when the latter is regarded as the Monad or the generative element of number. If Pythagorus thought of space as being made up of points, then points generated his space. But whatever he imagined space to be, he identified a point with 1 "*

( ६ ) १ को संख्या राशि में समन्वित न करने वाले और सम्भवतः भारतीय पगडी† को धारण करने वाले पिथेगोरस का बिन्दु हमें एलिया निवासी जीनो के चार असद्भासों ( विरोधाभासों ) की ओर भी आकृष्ट करता है। प्लेटो ने उल्लेख किया है कि वह समझ चुका था कि किसी वस्तु को समान और असमान, एक और अनेक, स्थिर और गतिवान् कैसे सिद्ध करना।‡

जीनो के "सान्त की अनन्त विभाज्यता के खडन" और अविभागी "समय" ( now ) अथवा "वर्तमान काल" जैसी अवधारणाओं ( concepts ) में हम जिनागम प्रणीत "प्रदेश" और 'समय" सम्बन्धी मान्यताओं का स्पष्ट बिम्ब देखते हैं। इस सम्बन्ध में ऐसा प्रतीत होता है मानो स्याद्वाद पर आधारित अनेकान्तात्मक वस्तु स्वरूप विषयक ज्ञान का जीनो ने आधार लेकर सम्भवतः इन असद्भासों आदि का सकलन केवल अपने आराध्य पारमेनिडीज (Parmenides, fl 5th century B. C.) के सिद्धान्तों की रक्षा के लिए विवादोत्सुक विद्वानों को विडम्बना में डालने के हेतु किया हो। इसकी पुष्टि निम्नलिखित अवतरण से होती प्रतीत होती है :

"'Yes, Socrates', said Zeno, 'but though you are as keen as a Sparton hound, you do not quite catch the motive of the piece, which was only intended to protect Parmenides against ridicule "[]

* The Magic of Numbers, p 161

† Science Awakening, Plate 13, p 112

‡ T Heath Greek History of Mathematics, vol (i), p 273.

[] The Dialogues of Plato by B Jowett, vol. II, p 634, (1953) Oxford

इसके साथ ही सत्य के पुजारी और विष प्याले के ग्राहक सॉक्रटीज ( Socrates, 469–399 B. C. ) सम्बन्धी अभ्युक्ति भी विचारणीय है,

"Here we have, first of all, an unmistakable attack made by the youthful Socrates on the paradoxes of Zeno. He perfectly understands their drift, and Zeno himself is supposed of to admit this. But they appear to him, as he says in the *Philebus* also to be rather truisms than paradoxes."*

एरिस्टाटिल के शब्दों मे प्रथम दो तर्क निम्नलिखित हैं :—

( १ ) डाइकॉटोमी ( Dichotomy )—कोई भी गमन नहीं होता, क्योंकि जिसे गति क्रिया रूप में परिणत किया जाता है उसे अत में पहुँचने के पूर्व ( दूरी के ) मध्य में पहुँचना पडेगा' ( और उस अर्द्ध भाग को तय करने के पूर्व अर्द्ध का अर्द्ध भाग तय करना होगा और इस प्रकार अनन्त तक ।)†

( २ ) आकिलीज ( The Achilles ) 'कथन है कि मन्द गतिवान को तीव्र गतिवान् कभी न पकड सकेगा, क्योंकि जिस स्थान को मंद गतिवान् ने छोडा है वहाँ तक तीव्र गतिवान् को पहुँचना पडेगा और इसलिये मद गतिवान् आवश्यकीय रूप से सदा कुछ दूर आगे ही रहेगा ।' ‡

स्पष्ट है कि ये दो तर्क परिमित अखंड महत्ताओं की अनन्त विभाज्यता का खडन करते हैं। जिनागम के अनुसार अमूर्तिक आकाश द्रव्य को स्यात् अखड और स्यात् अनन्त प्रदेशवान् माना गया है। प्रदेश (खड ) की अवधारणा पुद्गल परमाणु की अविभाज्यता या अल्प महत्ता के आधार पर मुख्य रूप से की गई है। इस प्रकार अमूर्त द्रव्य में भेद (विभाजन) की कल्पना को स्थान न देकर केवल मूर्त द्रव्य पुद्गल में भेद की सम्भावना की पुष्टि कर, और प्रदेश की परिभाषा, "जितने आकाश को एक अविभागी पुद्गल परमाणु को व्याप्त करे" रूप में देकर, लोकाकाश मे असख्यात प्रदेशों की मुख्य रूप से कल्पना की गई है। यहाँ तक ही नहीं, वरन् एक सूच्यगुल में प्रदेशों की सख्या का प्रमाण, सख्यामान और उपमामान मे समीकरण स्थापित करते हुए, वह प्रमाण बतलाया गया है जो पल्योपम काल राशि में स्थापित समयों की सख्या के अर्द्धच्छेद प्रमाण का परस्पर गुणन करने पर प्राप्त हो। इस परम्परागत समीकरण के आधार पर प्रथम तर्क का समाधान होता प्रतीत होता है, क्योंकि सृष्टि में परमाणु को अल्प महत्ता प्राप्त करा देने पर, किसी परिमित दूरी मे अर्द्धच्छेदों की सख्या का प्रमाण अधिक से अधिक असख्यात ही होने पर, अनन्त विभाज्यता का प्रश्न उठता प्रतीत नहीं होता। असंख्यात प्रमाण मुख्यरूप कल्पना के आधार पर, द्वितीय तर्क भी समाधानित होता प्रतीत होता है, क्योंकि परमाणु स्वरूप अल्पमहत्ता वाली वस्तुओं के भी गमनसम्बन्धी सद्भाव में किसी दूरी के अर्द्धच्छेद, त्रयकच्छेद, चतुर्थच्छेद आदि सभी की सख्या, प्रदेश की कल्पना के आधार पर असख्यात अथवा संख्यात ही होगी, अनन्त नहीं, और इस प्रकार "कभी नहीं" प्रश्न भी समाधानित होता प्रतीत होता है। ऐसा प्रतीत होता है मानो जीनो ने भौतिक संसार में होने वाली घटनाओं को ही वास्तविक आधार मानकर अमूर्तिक आकाश की विभाज्यता की कल्पना का खडन किया है। ऐसा कहा जाता है कि ये तर्क पिथेगोरीय सिद्धान्तों के खंडन के लिये नहीं थे,

---

* Ibid. p 638

† T Heath, Greek History of Mathmetics vol I, p 275, ( 1921 )

‡ Ibid pp. 275 276.

क्योंकि पिथेगोरीय वर्ग ने बिन्दु अथवा प्रदेश की परिभाषा, "स्थिति वाला एकक" (unit having position) के रूप में स्थापित की थी।*

इन दो तर्कों के आधार पर, वीरसेन की शैली में, "परन्तु ऐसा है नहीं" यह अन्यथा युक्ति खंडन (अनिष्ट प्रदर्शन) विधि, जिनागम प्रणीत उक्त तथ्यों की पुष्टि करने की विधियों के समान प्रतीत होती है। अथवा ऐसा मालूम पड़ता है मानो सीमित क्षेत्र में संख्यात या असंख्यात (परिमित) प्रदेश संख्या राशि की पुष्टि करने के लिये ही ये तर्क प्रस्तुत किये गये हैं।

आगे, एरिस्टाटिल के शब्दों में जीनो के अंतिम दो तर्क ये हैं--

(३) बाण (The Arrow) :—"यदि, जीनों का कथन है, प्रत्येक वस्तु या तो स्थिर है या गति क्रिया में परिणत है (गमन मे है) जब कि वह (स्वत.) के समान आकाश को व्याप्त करती है, जब कि वह गतिवान् वस्तु उसी क्षण (in the now) में सदा है, तो गतिवान् बाण स्थिर है (गतिवान् नहीं है)"†

(४) क्रीडांगन (The Stadium) :—"चौथा तर्क समान वस्तुओं की समान संख्या वाली दो पंक्तियों के सम्बन्ध में है जो किसी दौडक्षेत्र में समान प्रवेग से विरुद्ध दिशाओं में एक दूसरे का अतिक्रमण करती हैं, एक पंक्ति क्षेत्र के अंत से तथा दूसरी मध्य से प्रस्थान करती हैं। यह, वह सोचता है, इस उपसंहार पर पहुँचाती है कि दत्त समय का अर्द्ध भाग, द्विगुणित के तुल्य होता है ·····"‡

वीरसेनाचार्य ने व्यवहारकाल की अंत्य महत्ता को, अविभागी समय में परमाणु की गमनशीलता के आधार पर प्रस्तुत किया है,

"एक परमाणु का दूसरे परमाणु के व्यतिक्रम करने में जितना काल लगता है, उसे समय कहते हैं। चौदह राजु आकाश प्रदेशों के अतिक्रमण मात्र काल से जो अतिक्रमण करने में समर्थ परमाणु है, उसके एक परमाणु अतिक्रमण करने के काल का नाम समय है।"()

इस प्रकार लोकान्त से लोकाग्र तक प्रत्येक बिन्दु पर से जाने वाले परमाणु के गुजरने की घटना, प्रत्येक प्रदेश पर स्थित घडी, तथा गमनशील परमाणु में स्थित ऐसी ही घडी (?), वही "एक अविभाज्य समय, तत्क्षण," बतलावेगी जिस 'एक समय' में वह पुद्गल परमाणु, गमनरूप क्रिया में परिणत हुआ, लोकाग्र पर जाकर, स्थिर पर्याय को प्राप्त होता है। इस प्रकार प्रत्येक प्रदेश से गुजरने की एक समय कालीन घटना में युगपतत्व का समावेश है। व्यवहार से, काल के अनन्त समय, वर्तमान काल को एक समय मानकर बतलाए गये हैं। निश्चय नय से अमूर्त, अप्रदेशी काल द्रव्य वर्तना का कारण होने से, तथा प्रति समय अनन्त वर्तनाएँ होने से, मुख्य कालाणु अनन्त समय वाला भी माना गया है।[] काल की अंत्य प्रमाण छोटी पर्याय से घिरे हुए काल को समय बतलाया गया है।

ऐसे अविभागी [क्योंकि कोई पर्याय के बदलने में सृष्टि में होने वाली 'पर्यायांतरी क्रिया में',

* Ibid. p 278

† Ibid p 276

‡ Ibid. p 276

() षट्खंडागम पु० ४, पृ० ३१८।

[] तत्त्वार्थराजवार्तिक, अध्याय ५, पृ० ४३४ (पन्नालाल, वाकलीवाल)

एक समय से कम काल नहीं लगता ] समय में ऊर्ध्वगमनत्व स्वभाववाला सिद्धात्मा, मध्य लोक से लोकाग्र स्थित सिद्ध शिला पर पहुँच जाता है। इसी प्रकार एक ही समय में ईर्यापथ आस्रव में कर्मों का आना, आत्मा से स्पर्श करना और निर्जरित हो जाना; तथा चार समय से पहिले मरणांतिक समुद्घात में आत्मा के प्रदेशों का अनुश्रेणि विग्रह गति से लोक में स्थित किसी भी प्रदेश स्थित जन्म स्थान का स्पर्श करना और चार समय में दंड, कपाट, प्रतर एवं लोकपूरण क्रिया का होना, ये सब क्रियाएँ, अथवा पर्यायों में अंतर आदि का एक समयवर्ती होने का ज्ञान जीनो के उक्त असद्भासों का विषय बन जाता है; कि क्या इन पर्यायों अथवा क्रियाओं से भी कोई सूक्ष्मतर पर्यायें नहीं होती हैं, जो ज्ञान में आ सकें, क्योंकि वे एक समय के अवक्तव्यम् भाग (?) में घटित होती हैं? क्रिया की परिभाषा श्री अकलंक देव द्वारा निम्न रूप में प्रस्तुत है, "उभय निमित्तापेक्षः पर्याय विशेषो द्रव्यस्य देशांतर प्राप्ति हेतुः क्रिया ॥"*

ऐसा समझा जाता है कि उपरोक्त तर्क सतत महत्ताओं की अविभाज्य तत्वों द्वारा संरचना की कल्पना के विरुद्ध हैं, परन्तु ऐसा प्रतीत होता है मानो तृतीय असद्भास अविभागी समय के खडन के लिए नहीं है, वरन् उस एक समय में "१४ राजु जो देशान्तर प्राप्ति है, वह केवल स्थिरता अथवा गतिवान् रूपादि अनेक अलग-अलग वर्तनाएँ रूप नहीं है, वरन् उन वर्तनाओं का एक समय में एक पर्याय परिवर्तन रूप होना है", इस प्रकार के होने वा ले पर्याय परिवर्तन की सम्भाव्यता की पुष्टि के लिए है। कारण यह है कि गतिवान् बाण की एक समय मे स्थिरता और गमन रूप होना स्वाभाविक प्रतीत होता है, और एक-एक प्रदेश पर गुजरते हुए उसका गमन रूप रहते हुए स्थिर कहना न्याय संगत नहीं है; वरन् उस एक समय में सहसा ७–१४ राजु प्रमाण प्रदेश राशि का‡ शीघ्र बाण के समान अतिक्रमण करते हुए लोकाग्र पर जाकर स्थिरता पर्याय का ग्रहण करना अस्वाभाविक इसलिये प्रतीत हो कि समय अविभाज्य है, पर इस वर्तमान काल रूप एक समय में ऐसा होता है—"नहीं तो वह बाण चलता ही नहीं", तर्क से अवस्थित ( established ) आभासित होता है।

चतुर्थ तर्क सम्भवतः उक्त समय ( now ) के आधार पर उपस्थित हुआ प्रतीत होता है। हमारी समझ में यहाँ यह प्रश्न उठाया गया है कि एक परमाणु का दूसरे परमाणु का व्यतिक्रमण करते समय, अथवा १४ राजु में स्थित प्रदेशों का अतिक्रमण करते समय, उस एक समय में प्रदेश की सीमा का उल्लघन करते समय, अथवा एक साथ असख्यात प्रदेशों का उल्लंघन करते समय, उक्त समय के विभाजित हो जाने की कल्पना न्यायसंगत है, अथवा नहीं? ऐसा प्रतीत होता है, मानो जीनो ने 'एक समय' की अविभाज्यता की कल्पना को न्यायसंगत बतलाने के लिए यह असद्भास उल्लिखित किया हो कि क्या कोई समय का अर्द्धमान उसके द्विगुणित प्रमाण के तुल्य होता है?

जो कुछ हो, वर्द्धमान महावीर के तीर्थ में परम्परागत अनुगमों में प्रचुर मात्रा में प्रयुक्त ये तथ्य हमें विश्वबंधुत्व के प्राङ्गण में हुए सम्भावित आदान-प्रदान की झलकें प्रस्तुत करते प्रतीत होते हैं। हम अभी यह भी नहीं कह सकते कि यूनानियों द्वारा शंकु के छेद ( काट ) से प्राप्त विभिन्न छेदों ( sections ) के गहन अध्ययन की प्रेरणा सूर्य, चंद्रादि के सुमेरु के परितः समापन, असमापन

---

* देखिये वही, पृ० ८४, अ० ५, सूत्र ७।१

† T Heath Greek History of Mathematics, Vol. ( 1 ), p 278 ( 1921 )

‡ तत्वार्थ राजवार्तिक, अ० ५, सू० २४।२६

सर्पिलों ( spirals ) में परिभ्रमण को आँख पर आपतित तिर्यक् शंकु रूप में परिलम्बित ( प्रेक्षित ) करने के फलस्वरूप प्राप्त हुई हो। इतना अवश्य है तिलोय पण्णत्ती जैसे ग्रंथ मे ग्रहों के गमन का विवरण कालवश विनष्ट होना ही बतलाया है, परन्तु अपोलोनियस ( Apollonius, circa 262–190 B. C. ) और टालेमी की कृतियों से सकलन का प्रयास नहीं किया गया है।

अब हम देखेंगे कि क्या गणित इतिहास की शृखला की भग्न कड़ियों में से वर्द्धमान महावीर के तीर्थ में प्रतिपादित अलौकिक गणित का विकास भी एक कड़ी है। भग्नकड़ियों के विषय में उल्लिखित वाएर्डेन की अभ्युक्ति यह है :

"We have no real proofs for the existence of such an uninterrupted tradition, too many connecting links are missing for this. It is rather a general impression of relatedness which makes itself felt when one knows the cuneiform texts and then looks through Heron or Diophantus, or the Chinese "classic of the maritime isle", or the Aryabhayta* of Aryabhata or the Algebra of Alkhwarizmi. According to all Arabic sources, Alkhwarizmi was the first writer on algebra, but his algebra is so mature that we cannot assume that he discovered everything himself. The algebra of Alkhwarizmi can hardly be accounted for on the basis of the Greek and Indian sources which we know, one gets more and more the impression that he has drawn on older sources which in some way or other are connected with Babylonian algebra " †

बेबिलन से चीन तक अन्य सामग्री पहुँचने अथवा बेबिलन और चीन के प्रयुक्त अनुपात सिद्धान्त से सहसम्बन्धित भग्न कड़ी का अनुरेखण करने में भी इतिहासज्ञों ने अपनी असमर्थता प्रकट की है :

"The oldest Chinese collection of problems on applied proportions[1] looks like an ancient Babylonian text, but it is next to impossible to prove their dependence or to trace the road along which they were transmitted."‡

इसमें सन्देह नहीं है कि चीनियों ने हजारों वर्षों से ज्ञान का आदान प्रदान करते हुए भी अपने लक्षण (character) और मौलिकता (originality) को अक्षुण्ण रखा है। हम यहाँ केवल थोड़े से उद्धरणों द्वारा वर्द्धमान महावीर के तीर्थ से सहसम्बन्धित सत्य, अहिंसा और गणित के प्रागण में चीन और भारत के समान्तर रूप से विकसित तथ्यों पर प्रकाश डालना चाहते हैं। ईस्वी पश्चात् ६५ के लगभग चीन में सर्वप्रथम बौद्ध धर्म प्रकट होता प्रतीत होता है। हम इसके कुछ शताब्दियों पूर्व उमड़ी विश्व-बन्धुत्व की लहरों से प्रभावित क्षेत्र, काल, भाव का अवलोकन करना उपयोगी समझते हैं :

---

* शुद्ध रूप "Arybhatiya" है।

† Science Awakening, p 280

‡ Ibid p. 278

( १ ) एक ओर जहाँ यूनान में पौधों में जीव का अस्तित्व माना गया है, वहाँ चीन में भी इससे सम्बन्धित सिद्धान्त पर जोजेफ नीडेम द्वारा प्रकाश डाला गया है :

"Another case which seems to me comparable is the Aristotelian doctrine of the 'ladder of souls' in which plants were regarded as possessing a vegetative soul, animals a vegetative and a sensitive soul, and man a vegetative, a sensitive and a rational soul[c]. I shall later show ( sect 9 e ) that a very similar doctrine was taught by Hsun Tzu ( Hsun Chhing ).[2] Aristotle lived from —384 to —322, Hsun Chhing from —298 to —238."*

उपर्युक्त का सम्बन्ध प्राकृत ग्रंथों में वर्णित जीवों के गुणस्थान और मार्गणास्थानों से अनुरेखित करना उपयोगी प्रतीत होता है। इस ओर आकृष्ट करने वाले तथ्य निम्नलिखित हैं :—

"In the realm of philosophical theory and practice, determined efforts have been made to show that early Taoism owed much both to the Indian Upanishad literature for its theory[a], and to Indian yogism for some of its practices;[b] further, that Chinese Chhan Buddhism was an importation from India[c]. These views, however, as Creel says,[d] have never been really convincing. The Upanishads[e] are metaphysical commentaries on the Vedas, and date from the -8th to the -4th centuries,[f] so that they are little earlier than the first period of elaboration of Taoist doctrine. Their strongly marked metaphysical idealism, with its conception of the unity of the *brahman* and the *atman*, the absolute and the self, is not at all characteristic of the Taoists; though the latter, as we shall see, greatly emphasised the unity of nature, and the incorporation of the individual within it. For the influence of Yoga practices,[g] especially the breathing exercises, which are certainly very ancient in India, upon early Taoism, a better case can be made out ( Filliozat, 3 ). Some Taoist schools, at any rate, practised self-hypnosis by concentration on the inhaling and exhaling processes ( Waley[h] ), but it was not universal as Chuang Tzu has a passage condemning it. In any case the aims of this *samādhi* or *dhyāna* among the Taoists were entirely different from those of the Indian *ṛshis*. Both wished to master organic life and to attain 'supernatural' powers, but while

* J Needham, Science and Civilization in China, p 155, vol I, Cambridge ( 1954 )

the Indians sought for an ascetic virtue which would enable them to dominate the gods themselves ( cf. Wilkins' ), the Taoists sought a material immortality in a universe in which there were no gods to overcome, and asceticism was only one of the methods which they were prepared to use to attain their end.''*

उपर्युक्त तुलना में हम शुभचन्द्राचार्य के 'ज्ञानार्णव' की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित करेंगे, जहाँ आत्मा के व्यक्तित्व के चरम विकास के लिये ( अंततः मुक्ति के लिए ) प्राणायाम को विघ्न का कारण निरूपित किया है—

सम्यक् समाधि सिद्ध्यर्थे प्रत्याहारः प्रशस्यते।
प्राणायामेन विक्षिप्तं मनः स्वास्थ्य न विन्दति ॥ ४ ॥
वायोः संचार चातुर्यं मणि माद्यङ्ग साधनम्।
प्रायः प्रत्यूह बीज स्यान्मुनेर्मुक्तिममीप्सतः ॥ ६ ॥
प्राणस्यायमने पीडा तस्या स्यादार्त्त सम्भवः।
तेन प्रच्याव्यते नून ज्ञात तत्त्वोऽपि लक्ष्यतः ॥ ९ ॥
नातिरिक्त फलं सूत्रे प्राणायामात्प्रकीर्तितम्।
अतस्तदर्थं मस्माभिर्नातिरिक्तः कृतः श्रमः ॥ ११ ॥

( प्रकरण सख्या ३० )

साथ ही वर्द्धमान महावीर के तीर्थ में सिद्ध पद प्राप्त करने हेतु सम्यक् तप को जो प्रधानता दी गई थी वह परम्परा से प्रचलित प्रतिक्रमण में इस प्रकार इंगित होती है।

"तवसिद्धे णयसिद्धे संजमसिद्धे चरित्तसिद्धे य।
णाणम्मि दसणम्मि य सिद्धे सिरसा णमंसामि ॥"

( २ ) चीन और भारत के बीच सम्बन्ध जोडने वाला एक तथ्य और है, "परिमित क्षेत्र की अनन्त विभाज्यता का खडन।" इसके साथ ही सम्बन्धित युगपतत्व ( simultaneity ) और परमाणु सम्बन्धी तथ्य हैं जिनके लिये वर्द्धमान महावीर के तीर्थ में सकलित सामग्री आदि का तुलनात्मक अध्ययन कितना उपयोगी होगा यह निम्नलिखित उद्धरण से स्पष्ट हो जावेगा,

"Finally, he discusses the relation between the paradoxes of Hui Shih[2] and the Eleatic paradoxes,[d] without attaining any definite conclusion – the correspondence is, indeed, another example of that extraordinary simultaneity between phenomena which we some-times find at the two ends of the Old World. For the date of Hui Shih[2] is late –5th century, and Eleatic Zeno's *floruit* is placed about –460.[e]"†

* Ibid. p 153.

† Ibid p 154

आगे,

"One might take the theories of atomism as an example. Its story in our own classical civilization, beginning with such men as Leucippus and Democritus of Abdera, of the –5th century, and culminating in Epicurus and Lucretius of the late –3rd and early –1st, is well known to us.[h] Indian atomism seems to be later in date, the Jaina System of Umāsvāti showing its greatest strength about +50, and the Vaiśeshika darśana ( theory ) of Kaṇāda flourishing in the second half of the +2nd Century[i]. But there are reasons, as Rey[j] urges, for believing that the roots of the theory of *paramāṇu* ( atoms ) go much further back in the history of Indian thought. Thirdly, in Chinese physics atomism never arose, as we shall see[a], but the geometry of the *Mo Ching*[1] ( the Mohist Canon, which must have been put together somewhere in the neighbourhood of –370 ) seems to define a point as a line which has been cut so short that it cannot be cut any further[b]."*

( ३ ) आगे यह जानते हुए कि चीन और भारत में बौद्ध धर्म सम्बन्धी आदान प्रदान का प्रारम्भ ईसा की चौथी सदी से हुआ, हम इससे पूर्व का एक ऐसा उल्लेख भी पाते हैं जो सम्भवत: भारत से सम्बन्धित हो,

"The *Huai Nan Tzu* book ( c. – 200 ) contains[c] a remark that Yü the Great 'when he went to the country of the Nacked People, left his clothes before entering it and put them on when he came out, thus showing that wisdom adapts itself to circumstances."‡

( ४ ) इसमें सन्देह नहीं कि चीनी गणित का प्रत्यक्ष सम्बन्ध भारतीय गणित के साथ दिखाई देता है, पर यह काल वर्द्धमान महावीर के शताब्दियों पश्चात् का है :

"The proof of the Pythagoras Theorem used by Chao Chün-Chhing[2] in his +2nd-century commentary on the *Chou Pei*[3] (the oldest mathematical classic) appears again in the work of Bhāskar ( +1150 ). The rule for the area of the segment of a circle given in the *Chiu Chang Suan Shu*[4] (Nine Chapters on the Mathematical Art) of the +1st-century appears again in the +9th–century work of Mahāvira. Indeterminate problems of the *Sun Tzu Suan Ching*[5] (Master Sun's Mathematical Manual) of the +3rd century are found in Brahmagupta (+7th century ). Āryabhaṭa (+5th century ) has

* Ibid. p 155

‡ Ibid p 206

geometrical survey materıal very lıke that of Lıu Hui of the +3rd .''*

जहाँ तैत्तिरीय सहिता में केवल २७ नक्षत्रों को मान्यता दी है, वहाँ चीन में २८ नक्षत्र माने गये हैं। तिलोय पण्णत्ती में भी १ चंद्र के २८ नक्षत्र माने गये हैं (७–४६५), तथा चद्र के कारणभूत शुक्ल पक्ष और कृष्ण पक्ष में पातालों के पवन का बढना और घटना बतलाया गया है (४–२४०३)। यहाँ इस तथ्य से समानता रखता हुआ यूनान और चीन से सम्बन्धित उल्लेख ध्यान देने योग्य है। जहाँ ईसा पूर्व सातवीं सदी के चीनी ताओ सिद्धान्त के ग्रन्थ कुआन त्सु (Kuan Tzu) में चंद्रमा के शुक्ल और कृष्ण पक्ष में समुद्री जीवों का बढना और घटना बतलाया है, वहाँ यूनान में एरिस्टाटिल (Arıstotle) ने भी यही उल्लिखित किया है।† गणित सम्बन्धी अन्य तुलनाएं तिलोय पण्णत्ती के गणित तथा टोडरमल की गोम्मटसार टीका आदि से की जा सकती हैं। इस सम्बन्ध में उल्लिखित ग्रन्थ के अन्य भाग (१-७) भी द्रष्टव्य हैं।‡ यहाँ इतना कहना आवश्यक है कि वर्द्धमान महावीर के तीर्थ में अनन्तात्मक राशियों का अल्पबहुत्व अन्यत्र कहीं देखने में नहीं आया है। दर्शन में गणित के प्रयुक्त करने की अनुपम प्रणाली "अल्प बहुत्व" में परिलक्षित होती है। केशववर्णी की गोम्मटसार टीका में इस तथा अन्य विषयक प्ररूपणा में प्रयुक्त प्रतीकों में शून्य, धन और ऋणादि के लिये एक से अधिक चिह्न उपयोग में लाये गये हैं, जो ऐतिहासिक दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं।

उपर्युक्त अवलोकन से हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि पिथेगोरस कालीन अखिल विश्व में जो गणित युक्त दर्शन का पुनर्जागरण हुआ, उसके इतिहास की भग्न शृंखला की एक कड़ी वर्द्धमान महावीर का तीर्थ कालीन लोकोत्तर गणित (अर्थमितिकी) भी है।

---

* Ibıd p 213.

† Ibıd p 150

‡ चीनी $\pi$ के मान ३, $\sqrt{१०}$, $\frac{३५५}{११३}$ तथा दाशमिक पद्धति सहित शलाका गणन द्रष्टव्य हैं।



## कृतज्ञता प्रकाशन

प्रस्तुत ग्रथ के हिंदी अनुवाद की प्रेरणा मुझे डा० हीरालाल जैन ने प्रायः ग्यारह वर्ष पूर्व नागपुर में दी थी। इस सम्बन्ध में समय समय पर दिये गये उनके सुझावों के लिए मैं उनका आभारी हूँ। सस्कृत के विद्यार्थी होने का सौभाग्य मुझे प्राप्त नहीं हुआ, इसलिये प्रस्तुत अनुवाद मुख्यतः प्रोफेसर एम. रंगाचार्य के सटीक आङ्गल भाषानुवाद पर आधारित है। इस अनुवाद में शासन द्वारा प्रकाशित पारिभाषिक शब्दावलि का उपयोग किया गया है। सस्कृत के प्रूफ देखने का श्रेय डा. ए. एन. उपाध्ये को है।

इस कार्य में प्रयुक्त कतिपय ग्रथों की पूर्ति पूज्य श्री १०५ क्षु० मनोहरलाल जी वर्णी "सहजानन्द" ने की, जिसके लिये मैं उनका चिर कृतज्ञ हूँ।

महाकौशल महाविद्यालय ( राबर्टसन कालिज ), जबलपुर के भूतपूर्व प्राचार्य स्वर्गीय श्री उमादास मुखर्जी का मैं आभारी हूँ, जिन्होंने मुझे अपनी सहज दया का पात्र बनाकर प्रस्तुत अनुवाद के कार्य को भली भाँति सम्पन्न करने हेतु संरक्षण प्रदान किया। इसी महाविद्यालय के गणित विभाग के भूतपूर्व अध्यक्ष प्रोफेसर श्री सी. एस. राघवन द्वारा प्रदत्त सुविधाओं के लिये भी मैं उनका आभारी हूँ।

मैं श्री वी. एस. पंडित, एडवोकेट, जबलपुर, तथा श्री प्रबोधचंद्र जैन, एडवोकेट, छिंदवाडा का आभारी हूँ जिनकी अप्रत्यक्ष सहायता के बिना यह कार्य न हो सका होता। अप्रकट रूप से सहायक विद्यार्थी वर्ग भी धन्यवाद का पात्र है।

अंत में, मैं उन ग्रंथकारों के प्रति कृतज्ञ हूँ, जिनके ग्रंथों की सहायता लेकर यह कार्य निष्पन्न हुआ है।

३० जनवरी, १९६२
गवर्नमेंट साइंस कालिज,
जबलपुर।

लक्ष्मीचंद्र जैन



# महावीराचार्यप्रणीतः
# गणितसारसंग्रहः

## १. संज्ञाधिकारः

### मङ्गलाचरणम्

अलङ्घ्यं त्रिजगत्सारं यस्यानन्तचतुष्टयम् । नमस्तस्मै जिनेन्द्राय महावीराय तायिने ॥ १ ॥
संख्याज्ञानप्रदीपेन जैनेन्द्रेण मह[1]त्विषा । प्रकाशितं जगत्सर्वं येन तं प्रणमाम्यहम् ॥ २ ॥
[2]प्रीणितः प्राणिसस्यौघो[3] निरीतिर्निरवग्रहः । श्रीमताामोघवर्षेण येन स्वेष्टहितैषिणा ॥ ३ ॥
पापरूपाः परा यस्य चित्तवृत्तिहविर्भुजि । भस्मसाद्भावमीयुस्तेऽवन्ध्यकोपोऽभ[5]वत्ततः ॥ ४ ॥
वशीकुर्वन् जगत्सर्वं स्व[6]यं नानुवशः परैः । नाभिभूतः प्रभुस्तस्मादपूर्वमकरध्वजः ॥ ५ ॥
यो विक्रमक्रमाक्रान्तच[7]क्रिचक्र[8]कृतक्रियः । चक्रिकाभञ्जनो नाम्ना चक्रिकाभञ्जनोऽञ्जसा ॥ ६ ॥

१ MB मह° । २ M प्रणीतः । ३ M सर्वौ° । ४ MK सञ्ज्ञा । ५ KPB भवेत् । ६ B योऽयं । ७ M क्री° । ८ MB श° ।

## १. संज्ञा ( पारिभाषिक शब्द ) अधिकार

### मङ्गलाचरण

जिन्होंने तीनों लोकों में सारभूत एवं मिथ्या दृष्टियों द्वारा अलध्य अनन्त दर्शन, अनन्त ज्ञान, अनन्त वीर्य और अनन्त सुख नामक अनन्त चतुष्टय को प्राप्त किया, ऐसे रक्षक जिनेन्द्र भगवान् महावीर को मैं नमस्कार करता हूँ ॥ १ ॥ मैं महान् विभूति को प्राप्त जिनेन्द्र को नमन करता हूँ जिन्होंने सख्या-ज्ञान के प्रदीप से समस्त विश्व को प्रकाशवान किया है ॥ २ ॥ धन्य हैं वे अमोघवर्ष ( अर्थात् वे जो वास्तव में उपयोगी वृष्टि की वर्षा करते हैं, ) जो हमेशा अपने प्रियपात्रों के हितचिन्तन में रहते हैं और जिनके द्वारा प्राणी तथा वनस्पति, महामारी और दुर्भिक्ष आदि से मुक्त होकर सुखी हुए हैं ॥ ३ ॥ जिन ( अमोघवर्ष ) के चित्त की क्रियायें अग्निपुंज सदृश होकर समस्त पापरूपी वैरियों को भस्म में परिणत करने में सफल हैं, और जिनका क्रोध व्यर्थ नहीं जाता ॥ ४ ॥ जिन्होंने समस्त संसार को अपने वश मे कर लिया है और जो किसी के वश में न रहकर शत्रुओं द्वारा पराजित नहीं हो सके हैं, अपूर्व मकरध्वज की तरह शोभायमान हैं ॥ ५ ॥ जिनका कार्य, अपने पराक्रम द्वारा पराभूत राजाओं के चक्र ( समूह ) द्वारा होता है, और जो न केवल नाम से चक्रिका भजन हैं वरन् वास्तव में भी चक्रिका भंजन ( अर्थात् जन्म और मरण के चक्र के नाशक[1] ) हैं ॥ ६ ॥ जो अनेक ज्ञान सरिताओं के अधिष्ठाता

१ भविष्य की अपेक्षा से ।

यो विद्यानद्यधिष्ठानो मर्यादावज्रवेदिकः[1] । रत्नगर्भो यथाख्यातचारित्रजलधिर्महान् ॥ ७ ॥
विध्वस्तैकान्तपक्षस्य स्याद्वादन्यायवादिनः । देवस्य नृपतुङ्गस्य वर्धतां तस्य शासनम् ॥ ८ ॥

## गणितशास्त्रप्रशंसा

लौकिके वैदिके वापि[2] तथा सामायिकेऽपि[3] य । व्यापारस्तत्र सर्वत्र संख्यानमुपयुज्यते ॥ ९ ॥
कामतन्त्रेऽर्थशास्त्रे च गान्धर्वे नाटकेऽपि वा । सूपशास्त्रे तथा वैद्ये वास्तुविद्यादिवस्तुषु ॥१०॥
छन्दोऽलङ्कारकाव्येषु तर्कव्याकरणादिषु । कलागुणेषु सर्वेषु प्रस्तुतं गणितं परम् ॥११॥
सूर्यादिग्रहचारेषु ग्रहणे ग्रहसंयुतौ । त्रिप्रश्ने चन्द्रवृत्तौ च सर्वत्राङ्गीकृतं हि तत् ॥१२॥
द्वीपसागरशैलानां संख्याव्यासपरिक्षिपं । भवनव्यन्तरज्योतिर्लोककल्पाधिवासिनाम् ॥१३॥

१ P वेदिनः । २ M स्यात्, B चापि । ३ B च । ४ KM महा° । ५ MB दण्डा° । ६ MB पुरा । ७ MM° क्षिपाः ।

होकर सच्चरित्रता की वज्रमयी मर्यादा वाले हैं और जो जैन-धर्म रूपी रत्न को हृदय में रखते हैं, इसलिये वे यथाख्यात चारित्र के महान् सागर के समान सुप्रसिद्ध हुए हैं ॥ ७ ॥ एकान्त पक्ष को नष्ट कर जो स्याद्वादरूपी न्यायशास्त्र के वादी हुए हैं ऐसे महाराज नृपतुंग का शासन फले-फूले ॥ ८ ॥

### गणितशास्त्रप्रशंसा

सांसारिक, वैदिक तथा धार्मिक आदि सब कार्यों में गणित उपयोगी है ॥ ९ ॥ कामशास्त्र में, अर्थशास्त्र में, संगीत व नाट्यशास्त्र में, पाकशास्त्र ( सूपशास्त्र ) में और इसी तरह औषधि-शास्त्र में तथा वास्तु-विद्या ( निर्माण-कला ) में, छन्द, अलंकार, काव्य, तर्क, व्याकरण आदि इन सभी कलाओं में गणना का विज्ञान श्रेष्ठ माना जाता है ॥१०–११॥ सूर्य तथा अन्य ग्रह-नक्षत्रों की गति के संबंध में ग्रहण और ग्रह-संयुति ( संयोग ) के सम्बन्ध में, त्रिप्रश्न के विषय में और चन्द्रमा की गति के विषय में—सर्वत्र इसे उपयोग में लाते हैं ॥१२॥ द्वीपों, समुद्रों और पर्वतों की संख्या, व्यास और परिमिति, भवनवासी, व्यन्तर, ज्योतिर्लोकवासी, कल्पवासी देवों के तथा नारकी जीवों के श्रेणिबद्ध और इन्द्रक

(८) 'स्यात्' शब्द निपात है जो एकान्त का निराकरण करके अनेकान्त का प्रतिपादन करता है। यह शब्द 'कथंचित्' का पर्यायवाची है और एक निश्चित् अपेक्षा को निरूपित करता है। इस प्रकार, वैज्ञानिक एवं युक्तियुक्त स्याद्वाद जो जैन-दर्शन एवं तत्त्वज्ञान की नींव है, वस्तु के यथार्थ स्वरूप को प्रकट करने के हेतु उसके अनन्त धर्मों में से एक समय में एक धर्म का प्रतिपादन करता है। प्रत्येक धर्म का वर्णन उसके प्रतिपक्षी विरोधी धर्म की अपेक्षा से सप्तभंगी में किया जाता है। उदाहरणार्थ— अस्तित्व एक धर्म है, और नास्तित्व उसका प्रतिपक्षी धर्म है। अपने प्रतिपक्षी सापेक्ष अस्तित्व धर्म की अपेक्षा से सप्तभंगी इस प्रकार बनेगी—(१) घट कथंचित् है, (२) घट कथंचित् नहीं है, (३) घट कथंचित् है और नहीं है, (४) घट कथंचित् अवक्तव्य है, (५) घट कथंचित् है और अवक्तव्य है, (६) घट कथंचित् नहीं है और अवक्तव्य है, (७) घट कथंचित् है, नहीं है, और अवक्तव्य है।

(१२) त्रिप्रश्न संस्कृत के ज्योतिर्लोक विज्ञान विषयक ग्रन्थों में वर्णित एक अध्याय का नाम है जो तीन प्रश्नों के विषय में प्रतिपादन करने के कारण इस नाम से प्रसिद्ध है।

ये प्रश्न ग्रहादि ज्योतिष बिम्बों के सम्बन्ध में दिक् ( दिशा ), दशा ( स्थिति ) एवं काल (समय) विषयक होते हैं।

नारकाणां च सर्वेषां श्रेणीबन्धेन्द्रकोत्कराः । प्रकीर्णकप्रमाणाद्या बुध्यन्ते गणितेन ते ॥१४॥
प्राणिनां तत्र संस्थानमायुरष्टगुणादयः । यात्राद्याः संहिताद्याश्च सर्वे ते गणिताश्रयाः ॥१५॥
बहुभिर्विप्रलापैः किं त्रैलोक्ये सचराचरे । यत्किंचिद्वस्तु तत्सर्वं गणितेन विना न हि ॥१६॥
तीर्थकृद्भ्यः कृतार्थेभ्यः पूज्येभ्यो जगदीश्वरैः । तेषां शिष्यप्रशिष्येभ्यः प्रसिद्धाद्गुरुपर्वतः ॥१७॥
जलधेरिव रत्नानि पाषाणादिव काञ्चनम् । शुक्तेर्मुक्ताफलानीव संख्याज्ञानमहोदधेः ॥१८॥
किंचिदुद्धृत्य तत्सारं वक्ष्येऽहं मतिशक्तितः । अल्पं ग्रन्थमनल्पार्थं गणितं सारसंग्रहम् ॥१९॥
संज्ञाम्भोभिरथो पूर्णे परिकर्मोरुवेदिके । कलासवर्णसंरूढलुठत्पाठीनसंकुले ॥२०॥
प्रकीर्णकमहाग्राहे त्रैराशिकतरङ्गिणि । मिश्रकव्यवहारोद्यत्सूक्तिरत्नांशुपिञ्जरे ॥२१॥
क्षेत्रविस्तीर्णपाताले खाताख्यसिकताकुले । करणस्कन्धसंबन्धच्छायावेलाविराजिते ॥२२॥
गुणकैर्गुणसंपूर्णैस्तदर्थमणयोऽमलाः । गृह्यन्ते करणोपायैः सारसंग्रहवारिधौ ॥२३॥

## अथ संज्ञा

न शक्यतेऽर्थो बोद्धुं यत्सर्वस्मिन् संज्ञया विना । आदावतोऽस्य शास्त्रस्य परिभाषाभिधास्यते ॥२४॥

१ KMB बद्धे° । २ M वसु । ३ KP ज्ञान के स्थान में नव । ४ MB अल्प° । ५ K सज्ञातोयसमा° । ६ M द्ध ( सम्भवतः त्थ को लिखने मे भूल हुई है । ) ७ MB सकटे । ८ P ग्र ।

( श्रेणिरहित ) निवास-स्थानो के माप और अन्य सब प्रकार के विभिन्न माप—सभी गणित के द्वारा जाने जाते हैं ॥१३–१४॥ उन स्थानों में रहने वाले जीवों के संस्थान, आयु, उनके आठ गुण आदि, उनकी गति ( यात्रा ) आदि, उनका साथ रहना आदि, इन सबका आधार गणित है ॥१५॥ और व्यर्थ के प्रलापो से क्या लाभ है ? जो कुछ इन तीनों लोको मे चराचर ( गतिशील और स्थिर ) वस्तुएँ हैं उनका अस्तित्व गणित से विलग नहीं ॥१६॥ मैं, तीर्थ को उत्पन्न करने वाले, कृतार्थ और जगदीश्वरों से पूजित ( तीर्थङ्करों ) की शिष्य प्रशिष्यात्मक प्रसिद्ध गुरु परम्परा से आये हुए सख्याज्ञान महासागर से उसका कुछ सार एकत्रित कर, उसी तरह, जैसे कि समुद्र से रत्न, पाषाणमय चट्टान से स्वर्ण और शुक्त ( oyster shell ) से मुक्ताफल प्राप्त करते हैं, अल्प होते हुए भी अनल्प अर्थ को धारण करने वाले सारसंग्रह नामक गणित ग्रंथ को अपनी बुद्धि की शक्ति के अनुसार प्रकाशित करता हूँ ॥१७-१८-१९॥ तदनुसार, इस सारसंग्रह के सागर से, जो पारिभाषिक शब्दावलि रूपी जल से परिपूर्ण है और जिसकी आठ गणित की क्रियायें किनारे रूप हैं; पुन. जो भिन्न की क्रियाओं रूपी निर्भय गतिशील मछलियों से युक्त है और विविध प्रश्नो के अध्यायरूपी महाग्राह ( मगर ) से व्याप्त है, पुन जो त्रैराशिक की अध्यायरूपी लहरों से आंदोलित है और मिश्र प्रश्नों के अध्याय-सम्बन्धी उत्कृष्ट भाषारूपी मोतियों की आभा से रंजित है, और पुनः जो क्षेत्रफल-सम्बन्धी प्रश्नों के अध्याय द्वारा पाताल तक विस्तृत है तथा घनफल के अध्याय रूपी रेत से पूर्ण है, और जो ज्योतिर्लोकीय व्यावहारिक गणना से सम्बन्धित छाया-सम्बन्धी अध्याय रूपी बढ़ते हुए ज्वार से चमकता है—( ऐसे ज्ञानसागर से ) सम्पूर्ण गुण सम्पन्न गणितज्ञ गणित की सहायता से अपनी इच्छानुसार निर्मल मोती प्राप्त कर सकेंगे ॥२०–२३॥ इस विज्ञान के आरम्भ में आवश्यक पारिभाषिक शब्दावलि दी जाती है क्योकि बिना शुद्ध परिभाषाओं के विषय तक पहुँच सम्भव नहीं है ॥२४॥

## तत्र तावत् क्षेत्रपरिभाषा

जलानलादिभिर्नाशं यो न याति स पुद्गलः। परमाणुरनन्तैस्तैरणुः सोऽत्रादिरुच्यते ॥२५॥
त्रसरेणुरतस्तस्माद्रथरेणुः शिरोरुहः। परमध्यजघन्याख्यौ भोगभूकर्मभूभुवाम् ॥२६॥
लीक्षा तिलस्स एवेह सर्षपोऽथ यवोऽङ्गुलम्। क्रमेणाष्टगुणान्येतद्व्यवहाराङ्गुलं मतम् ॥२७॥
तत्पञ्चकशतं प्रोक्तं प्रमाणं मानवेदिभिः। वर्तमाननराणामङ्गुलमात्माङ्गुलं भवेत् ॥२८॥
व्यवहारप्रमाणे द्वे राद्धान्ते लौकिके विदुः। आत्माङ्गुलमिति त्रेधा तिर्यक्पादः षडङ्गुलैः ॥२९॥
पादद्वयं वितस्तिः स्यात्ततो हस्तो द्विसङ्गुणः। दण्डो हस्तचतुष्केण क्रोशस्तद्द्विसहस्रकम् ॥३०॥
योजनं चतुरः क्रोशान्प्राहुः क्षेत्रविचक्षणाः। वक्ष्यतेऽतः परं कालपरिभाषा यथाक्रमम् ॥३१॥

## अथ कालपरिभाषा

अणुरण्वन्तरं काले व्यतिक्रामति यावति। स कालः समयोऽसङ्ख्यैः समयैरावलिर्भवेत् ॥३२॥

१ KP णु। २ MB व॰। ३ PB ख्य। ४ P धि। ५ M ऽन्ये।

### क्षेत्र परिभाषा [ क्षेत्रमाप सम्बन्धी पारिभाषिक शब्दावलि ]

पुद्गल का अनन्तवाँ सूक्ष्म वह भाग जो न तो पानी द्वारा, न अग्नि द्वारा और न अन्य किन्हीं ऐसी वस्तुओं द्वारा नाशको प्राप्त है, परमाणु कहलाता है। ऐसे अनन्त परमाणुओं द्वारा उत्पन्न एक-एक अणु क्षेत्रमाप में प्रथम माप है। इससे उत्पन्न क्रमशः आठ-आठ गुणे त्रसरेणु, रथरेणु, बालमाप, जू माप, तिल या सरसों माप, यव माप तथा अंगुल माप है। अंगुल माप आदि उनके लिये हैं जो भोग-भूमि और कर्मभूमि में उत्पन्न होते हैं। ये उत्कृष्ट, मध्यम, जघन्य प्रकार के होते हैं। यह अंगुल व्यवहारांगुल भी कहलाता है ॥२५–२७॥ जो माप की विधियों से परिचित हैं, कथन करते हैं कि इस व्यवहार-अंगुल का ५०० गुणा प्रमाणांगुल होता है। वर्तमान काल के मनुष्यों की अंगुली का माप आत्मांगुल कहा जाता है ॥२८॥ वे कहते हैं कि संसार के स्थापित व्यवहारों में अंगुल तीन प्रकार का होता है, प्रथम व्यवहारांगुल, द्वितीय प्रमाणांगुल और तृतीय उनका आत्मांगुल। छः अंगुल मिलकर पाद-माप बनता है जो आरपार रूप से नापा जाता है ॥२९॥ दो ऐसे पाद मिलकर वितस्ति बनाते हैं और दो वितस्ति मिल कर एक हस्त बनता है। चार हस्त से एक दण्ड बनता है और दो हजार दंड मिलकर एक क्रोश बनता है ॥३०॥ जो क्षेत्रफल के मापज्ञान में सिद्धहस्त हैं, कहते हैं कि चार क्रोश मिलकर एक योजन होता है ॥३१॥ इसके पश्चात्, मैं समय के माप के सम्बन्ध में क्रमवार पारिभाषिक शब्दावलि का उल्लेख करता हूँ।

### काल-परिभाषा [ काल-सम्बन्धी पारिभाषिक शब्दावलि ]

वह काल जिसमें एक ( गतिशील ) अणु[1] किसी प्रदेशबिन्दु से दूसरे निकटतम प्रदेशबिन्दु तक जाता है समय कहलाता है। असंख्य समय मिलकर एक आवलि बनती है ॥३२॥

( २५–२७ ) क्षेत्रमाप-सम्बन्धी पारिभाषिक शब्दावलि को स्पष्ट रूप से समझने के लिये परिशिष्ट ३ देखिये।

अणु से आठ गुना त्रसरेणु, त्रसरेणु से आठगुना रथरेणु, रथरेणु से आठगुना बालमाप इत्यादि जो माप वर्णित किये गये हैं। वे क्रमवार ऐसे हैं कि प्रत्येक पूर्वानुगामी माप से आठगुना है, तथा प्रत्येक उत्कृष्ट, मध्यम और जघन्य प्रकार का है।

१ यहाँ अणु का आशय परमाणु से है।

संख्या तावलिरुच्छ्वासः स्तोकस्तूच्छ्वाससप्तकः। स्तोकाः सप्त लवस्तेषां सार्धाष्टात्रिंशता घटी ॥३३॥
घटीद्वयं मुहूर्तोऽत्र मुहूर्तैस्त्रिंशता दिनम्। पञ्चभिस्त्रिदिनैः पक्षः पक्षौ द्वौ मास इष्यते ॥३४॥
ऋतुर्मासद्वयेन स्यात्त्रिभिस्तैरयनं मतम्। तद्द्वयं वत्सरो वक्ष्ये धान्यमानमतः परम् ॥३५॥

## अथ धान्यपरिभाषा

विद्धि षोडशिकास्तत्र चतस्रः कुडहो भवेत्। कुडहैश्चतुरः प्रस्थश्चतुः प्रस्थानथाढकम् ॥३६॥
चतुर्भिराढकैर्द्रोणो मानी द्रोणैश्चतुर्गुणैः। खारी मानी चतुष्केण खार्यः पञ्च प्रवर्तिकाः ॥३७॥
सेयं चतुर्गुणा वाहः कुम्भः पञ्च प्रवर्तिकाः। इतः परं सुवर्णस्य परिभाषा विभाष्यते ॥३८॥

## अथ सुवर्णपरिभाषा

चतुर्भिर्गण्डकैर्गुञ्जा गुञ्जाः पञ्च पणोऽष्ट ते। धरणं धरणे कर्षः पलं कर्षचतुष्टयम् ॥३९॥

## अथ रजतपरिभाषा

धान्यद्वयेन गुञ्जैका गुञ्जायुग्मेन माषकः। माषषोडशकेनात्र धरणं परिभाष्यते ॥४०॥

---

१ KB वो। २ K वा। ३ सम्पूर्ण धान्य परिभाषा के लिए, P और B में निम्नलिखित रूप मे विशेष उल्लेख है। M का पाठान्तर, कोष्ठकों में अंकित किया गया है। आद्य षोडशिका तत्र कुड (डु) बः प्रस्थ आढकः। द्रोणो मानी ततः खारी क्रमेण (मशः) चतुराहताः॥ (सहस्त्रैश्च त्रिभिष्षड्-भिश्शतैश्च व्रीहिभिरसमम्। यत्सम्पूर्णोऽभवत्सोयं कुडुबः परिभाष्यते॥) प्रवर्तिकात्र ताः पञ्च वाहस्तस्या-श्चतुर्गुणः। कुम्भस्सपादवाहस्स्यात् (पञ्च प्रवर्तकाः कुम्भः) स्वर्णसज्ञाथ वर्ण्यते॥

---

संख्यात आवलियों से उच्छ्वास बनता है, सात उच्छ्वासका एक स्तोक और सात स्तोक का एक लव होता है तथा साढ़े अड़तीस लव मिलकर एक घटी बनती है ॥३३॥ दो घटी का एक मुहूर्त, तीस मुहूर्त का एक दिन, पंद्रह दिन का एक पक्ष और दो पक्ष का एक मास होता है ॥३४॥ दो मास मिलकर एक ऋतु, तीन ऋतुयें मिलकर एक अयन और दो अयन मिलकर एक वर्ष बनता है। इसके पश्चात् मैं धान्य के माप के विषय में उल्लेख करता हूँ ॥३५॥

### धान्य-परिभाषा [ धान्यमाप सम्बन्धी पारिभाषिक शब्दावलि ]

चार षोडशिका मिलकर एक कुडहा बनता है, चार कुडहा मिलकर एक प्रस्थ बनता है और चार प्रस्थ का एक आढक होता है ॥३६॥ चार आढक का द्रोण, चार द्रोण की एक मानी, चार मानी की एक खारी और पाँच खारी की प्रवर्तिका होती है ॥३७॥ चार प्रवर्तिका का एक वाह और पाँच प्रवर्तिका का एक कुम्भ होता है। इसके पश्चात् स्वर्णमाप-सम्बन्धी पारिभाषिक शब्दावलि दी जाती है ॥३८॥

### सुवर्ण-परिभाषा [ स्वर्णमाप सम्बन्धी पारिभाषिक शब्दावलि ]

चार गंडक मिलकर एक गुंजा बनती है, पाँच गुंजा मिलकर एक पण बनता है और इसका आठगुणा एक धरण होता है। दो धरण मिलकर एक कर्ष बनता है और चार कर्ष मिलकर एक पल बनता है ॥३९॥

### रजत-परिभाषा [ रजतमाप सम्बन्धी पारिभाषिक शब्दावलि ]

दो धान्य मिलकर एक गुंजा बनती है, दो गुंजा मिलकर एक माशा और सोलह माशा मिलकर एक धरण बनता है ॥४०॥ ढाई धरण का एक कर्ष एवं चार पुराण (या कर्ष) का एक पल होता है।

तद्द्वयं सार्धकं कर्ष. पुराणांश्चतुरः पलम् । रूप्ये मागधमानेन प्राहुः संख्यानकोविदाः ॥४१॥

## अथ लोहपरिभाषा

कला नाम चतुष्पादा सपादाः षट्कला यवः । यवैश्चतुर्भिरंश. स्याद्भागोंऽशानां चतुष्टयम् ॥४२॥
द्रक्षूणो भागषट्केन दीनारोऽस्माद्द्विसङ्गुणः । द्वौ दीनारौ सतेरं स्यात्प्राहुर्लोहेऽत्र सूरय· ॥४३॥
पलैर्द्वादशभि. सार्धैः प्रस्थ· फलशतद्वयम् । तुलादशतुलाभारं. सख्यादक्षा. प्रचक्षते ॥४४॥
वस्त्राभरणवेत्राणा युगलान्यत्र विंशतिः । कोटिकानन्तर भाष्ये परिकर्माणि नामतः ॥४५॥

## अथ परिकर्मनामानि

आदिम गुणकारोऽत्र प्रत्युत्पन्नोऽपि तद्भवेत् । द्वितीयं भागहाराख्यं तृतीयं कृतिरुच्यते ॥४६॥
चतुर्थं वर्गमूल हि भाष्यते पञ्चम घनः । घनमूलं तत. षष्ठं सप्तम च चितिः स्मृतम् ॥४७॥
तत्संकलितमप्युक्त व्युत्कलितमतोऽष्टमम् । तच्च शेषमिति प्रोक्तं भिन्नान्यष्टावमून्यपि ॥४८॥

## अथ धनर्णशून्यविषयकसामान्यनियमाः

ताडित खेन राशिः ख सोऽविकारी हृतो युतः । हीनोऽपि खवधादिः ख योगे ख योज्यरूपकम्॥४९॥

१ M सतेराख्यम् । २ M रं । ३ M डि । ४ M विद्यात्कला सवर्णस्य । यहाँ चौथी सयुक्ति और कर्तृवाच्य है ।

गणना में कुशल व्यक्ति कहते हैं कि मगध माप के अनुसार उपर्युक्त रजत-माप हैं ॥४१॥

### लोह-परिभाषा [ लोह धातुमाप-सम्बन्धी पारिभाषिक शब्दावलि ]

एक कला में चार पाद होते हैं, सवा छः कला का एक यव होता है, चार यव का एक अंश तथा चार अंश का एक भाग होता है ॥४२॥ छ. भाग का एक द्रक्षूण, दो द्रक्षूण का एक दीनार और दो दीनार का एक सतेर होता है । लोह धातु के माप के सम्बन्ध में विद्वान् ऐसा कहते हैं ॥४३॥ साढ़े बारह पल मिलकर एक प्रस्थ होता है, दो सौ पल मिलकर एक तुला और दस तुला मिलकर एक भार होता है । ऐसा गणना में दक्ष विद्वान् कहते हैं ॥४४॥ इस माप में, बेत अथवा आभरण अथवा वस्त्रों के बीस युग्मों (जोड़ियों) की एक कोटिका होती है । इसके पश्चात् मैं गणित की मुख्य क्रियाओं के नाम देता हूँ ॥४५॥

### परिकर्म नामावलि [ गणित की मुख्य क्रियाओं के नाम ]

इन क्रियाओं में प्रथम गुणकार ( गुणा ) है, और वह प्रत्युत्पन्न भी कहलाता हैं । दूसरी भागहार ( भाग या भाजन ) कहलाती है, और कृति ( वर्ग करना ) तीसरी क्रिया का नाम है ॥४६॥ चौथी, सामान्यत वर्गमूल है और पाँचवी घन कहलाती है, छठवी घनमूल और सातवीं चिति ( योग ) कहलाती है ॥४७॥ इसे सकलित भी कहते है । आठवीं व्युत्कलित ( पूरी श्रेढि में से आरम्भ से ली गई उसी श्रेढि का कुछ भाग घटा देना ) है जो शेष भी कहलाती है ॥४८॥

ये सब आठ क्रियायें भिन्न में भी प्रयुक्त होती हैं ।

### शून्य तथा धनात्मक एव ऋणात्मक राशियों सम्बन्धी सामान्य नियम

कोई भी सख्या शून्य से गुणित होने पर शून्य हो जाती है और वह चाहे शून्य के द्वारा विभाजित अथवा शून्य द्वारा घटाई जावे या शून्य में जोड़ी जावे, बदलती नहीं है ।

गुणा तथा अन्य क्रियाएँ शून्य के सम्बन्ध में शून्य की उत्पत्ति करती है और योग की क्रिया में शून्य वही सख्या हो जाता है जिसमें वह जोड़ा जाता है ॥४९॥

(४९) यह सरलतापूर्वक देखा जा सकता है कि कोई संख्या जब शून्य द्वारा भाजित की जाती है,

ऋणयोर्धनयोर्घाते भजने च फलं धनम् । ऋणं धनर्णयोस्तु स्यात्स्वर्णयोर्विवरं युतौ ॥५०॥
ऋणयोर्धनयोर्योगो यथासंख्यमृणं धनम् । शोध्यं धनमृण राशे. ऋणं शोध्यं धनं भवेत् ॥५१॥
धनं धनर्णयोर्वर्गो मूले स्वर्णे तयोः क्रमात् । ऋण स्वरूपतोऽवर्गो यतस्तस्मान्न तत्पदम् ॥५२॥

## अथ संख्यासंज्ञा

शशी[1] सोमश्च चन्द्रेन्दू प्रालेयांशू रजनीकरः । श्वेतं हिमगु रूपं च मृगाङ्कश्च कलाधरः ॥५३॥
द्वि द्वे द्वावुभौ युगलयुग्म च लोचन द्वयम् । दृष्टिर्नेत्राम्बक द्वन्द्वमक्षिचक्षुर्नयं दृशौ ॥५४॥
हरनेत्रं पुर लोकं त्रै (त्रि) रत्नं भुवनत्रयम् । गुणो वह्निः शिखी ज्वलन. पावकश्च हुताशन. ॥५५॥
अम्बुधिर्विषधिर्वार्धिः पयोधि' सागरो गतिः । जलधिर्बन्धश्चतुर्वेदः कषायः सलिलाकरः ॥५६॥
इषुर्बाणं शरं शस्त्रं भूतमिन्द्रियसायकम् । पञ्च व्रतानि विषयः करणीयस्कन्तुसायकः ॥५७॥
ऋतुजीवो रसो लेख्या द्रव्य च षटुकं खरम् । कुमारवदन वर्णं शिलीमुखपदानि च ॥५८॥
शैलमद्रिर्भयं भूध्रो नगाचलमुनिर्गिरिः । अश्वाश्विपन्नगा द्वीपं धातुर्व्यसनमातृका ॥५९॥
अष्टौ तनुर्गजः कर्म वसुवारणपुष्करम् । द्विरदं दन्ती दिग्दुरितं नागानीकं करी यथा ॥६०॥

---

१ केवल M में ५३ से ६८ तक गाथाएँ प्राप्त हुई हैं । ये मूल में यत्र तत्र अशुद्ध हैं ।

---

दो ऋणात्मक या दो धनात्मक राशियाँ एक दूसरे से गुणित करने पर या भाजित होने पर धनात्मक राशि उत्पन्न करती है । परन्तु, दो राशियाँ जिनमें एक धनात्मक तथा दूसरी ऋणात्मक एक दूसरे से गुणित अथवा भाजित होने पर ऋणात्मक राशि उत्पन्न करती हैं । धनात्मक और ऋणात्मक राशि जोड़ने पर प्राप्त फल उनका अन्तर होता है ॥५०॥ दो ऋणात्मक राशियों या दो धनात्मक राशियों का योग क्रमशः ऋणात्मक और धनात्मक राशि होता है । किसी दी हुई संख्या में से धनात्मक राशि घटाने के लिये उसे ऋणात्मक कर देते हैं और ऋणात्मक राशि घटाने के लिये उसे धनात्मक कर देते हैं ( ताकि दोनों क्रियाओं में केवल योग से इष्ट फल की प्राप्ति हो जावे । ) ॥५१॥

धनात्मक तथा ऋणात्मक राशि का वर्ग धनात्मक होता है, और उस वर्ग राशि के वर्गमूल क्रमशः धनात्मक और ऋणात्मक होते हैं । चूँकि वस्तुओं के स्वभाव ( प्रकृति ) में ऋणात्मक राशि, वर्गराशि नहीं होती इसलिये उसका कोई वर्गमूल नहीं होता ॥५२॥ अगले दस सूत्रों में कुछ वस्तुओं के नाम दिये गये हैं जो वारंवार अंकों और संख्याओ को प्रदर्शित करने के लिये अंकगणित संकेतना में प्रयुक्त किये

---

तब वह वास्तव में अपरिवर्तित नहीं रहती है । भास्कर ने ऐसे शून्य भागों को खहर कहा है और उसका मान अयथार्थ अनन्त दिया है । महावीराचार्य स्पष्टतः सोचते हैं कि शून्य द्वारा भाजन, भाजन ही नहीं । डाक्टर हीरालाल जैन ने इस पर यह सुझाव दिया है कि सम्भवतः ग्रंथकार का ऐसे भाजन से निम्नलिखित अभिप्राय हो—

मानलो २० वस्तुएँ ५ व्यक्तियों में बाँटना है, तब प्रत्येक व्यक्ति को ४ वस्तुएँ उपलब्ध होंगी । यदि इन २० वस्तुओं का विभाजन ० ( शून्य ) व्यक्तियो में करना हो तब कोई व्यक्ति ही न रहने से वह सख्या अपरिवर्तित रहेगी ।

(५२) यह सूत्र महावीराचार्य की सूक्ष्म अंतर्दृष्टि का प्ररूपक है । इसके विषय में हम प्रस्तावना मे ही संकेत कर चुके हैं । साधारणतः किसी धनात्मक राशि का वर्गमूल निकालने पर (धनात्मक एवं ऋणात्मक) दो राशियाँ उत्पन्न होती हैं, उनमें से इष्ट फल प्राप्ति के लिये धनात्मक या ऋणात्मक वर्गमूल ग्रहण करना उपयुक्त होता है । इस प्रकार ग्रंथकार द्वारा निर्दिष्ट यह नियम भी उनकी प्रतिमा का निरूपक है ।

नव नन्द च रन्ध्रं च पदार्थं लब्धकेशवौ । निधिरत्न ग्रहाण च दुर्गानाम च संख्यया ॥६१॥
आकाश गगनं शून्यमम्बरं खं नभो वियत् । अनन्तमन्तरिक्ष च विष्णुपादं दिवि स्मरेत् ॥६२॥

## अथ स्थाननामानि

एक तु प्रथमस्थानं द्वितीय दशसंज्ञिकम् । तृतीयं शतमित्याहु, चतुर्थं तु सहस्रकम् ॥६३॥
पञ्चमं दशसाहस्र षष्ठं स्याल्लक्षमेव च । सप्तमं दशलक्ष तु अष्टम कोटिरुच्यते ॥६४॥
नवम दशकोट्यस्तु दशमं शतकोटयः । अर्बुदं रुद्रसयुक्त न्यर्बुद द्वादशं भवेत् ॥६५॥
खर्वं त्रयोदशस्थान महाखर्वं चतुर्दशम् । पद्म पञ्चदशं चैव महापद्मं तु षोडशम् ॥६६॥
क्षोणी सप्तदशं चैव महाक्षोणी दशाष्टकम् । शङ्ख नवदश स्थानं महाशङ्ख तु विंशकम् ॥६७॥
क्षित्यैकविंशतिस्थानं महाक्षित्या द्विविंशकम् । त्रिविंशकमथ क्षोभं महाक्षोभ चतुर्नयम् ॥६८॥

## अथ गणकगुणनिरूपणम्

लघुकरणोहापोहानालस्यग्रहणधारणोपायै. । व्यक्तिकराङ्कविशिष्टैर्गणकोऽष्टाभिर्गुणैर्ज्ञेय' ॥६९॥
इति सज्ञा समासेन भाषिता मुनिपुङ्गवैः । विस्तरेणागमाद्वेद्य वक्तव्यं यदितः परम् ॥७०॥

इति सारसग्रहे गणितशास्त्रे महावीराचार्यस्य कृतौ संज्ञाधिकार समाप्तः ॥

---

गये हैं । वे यहाँ अनुवादित नहीं किये गये हैं ॥५३–६२॥

### स्थान-नामावलि [ सकेतनात्मक स्थानों के नाम ]

प्रथम स्थान-वह है जो एक ( इकाई ) कहलाता है, दूसरा स्थान दश ( दहाई ), तीसरा स्थान शत ( सैकडा ) और चौथा सहस्र ( हजार ) कहलाता है ॥६३॥ पाँचवा दस सहस्र ( दस हजार ), छटवाँ लक्ष ( लाख ), सातवाँ दशलक्ष ( दस लाख ) और आठवाँ कोटि ( करोड़ ) कहलाता है ॥६४॥ नौवाँ दशकोटि ( दस करोड़ ) और दसवाँ शतकोटि ( सौ करोड़ ) कहलाता है। ग्यारहवाँ स्थान अरबुद ( अरब ) और बारहवाँ न्यर्बुद ( दस अरब ) कहलाता है ॥६५॥ तेरहवाँ स्थान खर्व ( खरब ) और चौदहवाँ महाखर्व ( दस खरब ) कहलाता है। इसी तरह, पद्रहवाँ पद्म और सोलहवाँ महापद्म कहलाता है ॥६६॥ पुन सत्रहवाँ क्षोणी, अठारहवाँ महाक्षोणी कहलाता है। उन्नीसवाँ स्थान शङ्ख और बीसवाँ महाशङ्ख कहलाता है ॥६७॥ इक्कीसवाँ स्थान क्षित्या, बाईसवाँ महाक्षित्या कहलाता है। तेईसवाँ क्षोभ और चौबीसवाँ महाक्षोभ कहलाता है ॥६८॥

### गणकगुणनिरूपण

निम्नलिखित आठ गुणों से गणितज्ञ की पहिचान होती है—

(१) लघुकरण—हल करने में शीघ्र गति, (२) ऊह—अग्रविकल्प, कि इच्छित फल प्राप्त हो सकेगा, (३) अपोह—अग्रविकल्प, कि इच्छित फल प्राप्त नहीं होगा, (४) अनालस्य—प्रमाद न होना, (५) ग्रहण—समझने की शक्ति, (६) धारण—स्मरण रखने की शक्ति, (७) उपाय—साधन करने की नई रीतियाँ खोजना, एव (८) व्यक्तिकराङ्क—उन संख्याओं तक पहुँचने का सामर्थ्य रखना जो अज्ञात राशियों को ज्ञात बना सकें ॥६९॥ इस प्रकार, मुनि पुङ्गवों ने सक्षेप में परिभाषाओं का कथन किया है। जो कुछ इसके विषय में आगे विस्तार रूप से कहा जाना चाहिए उसे आगम[1] के अध्ययन से ज्ञात करना चाहिये। इस प्रकार, महावीराचार्य की कृति सारसग्रह नामक गणित-शास्त्र में, सज्ञा अधिकार समाप्त हुआ ॥७०॥

---

१ यहाँ आगम का आशय, सम्भवतः जिनागम प्रणीत अलौकिक गणित से हो जिसके विषय में ग्रंथकार द्वारा मात्र यहीं सकेत किया गया प्रतीत होता है।

# २. परिकर्मव्यवहारः

इतः परं परिकर्माभिधानं प्रथमव्यवहारमुदाहरिष्यामः ।

## प्रत्युत्पन्नः

तत्र[1] प्रथमे प्रत्युत्पन्नपरिकर्मणि करणसूत्रं यथा—

गुणयेद्गुणेन गुण्यं कवाटसंधिक्रमेण[2] संस्थाप्य । राश्यर्धखण्डतत्स्थैरनुलोमविलोममार्गाभ्याम्[3] ॥१॥

१ K तत्र च । २ K और B विन्यस्योभौ राशी । ३ K और B सङ्गुणयेत् ।

---

## २. परिकर्म व्यवहार [ अङ्कगणित सम्बन्धी क्रियाएँ ]

इसके पश्चात्, हम परिकर्म नामक प्रथम व्यवहार प्रकट करते हैं ।

### प्रत्युत्पन्न ( गुणन )

परिकर्म क्रियाओं में प्रथम गुणन के क्रिया-सम्बन्धी नियम निम्नलिखित हैं—

जिस तरह दरवाजे की कोरें रहती हैं, उसी प्रकार गुण्य और गुणक को एक-दूसरे के नीचे रखकर, गुण्य को गुणक से दो रीतियों ( अनुलोम अथवा विलोम क्रम से हल करने की विधियों ) में से किसी एक द्वारा गुणित करना चाहिये । प्रथम विधि में गुण्य के खंड द्वारा गुण्य को विभाजित और गुणक को गुणित करते हैं । द्वितीय विधि में, गुणक के खंड द्वारा गुणक को विभाजित तथा गुण्य को गुणित करते हैं । तृतीय विधि में उन्हें उसी रूप में लेकर गुणन करते हैं ॥ १ ॥

---

( १ ) प्रतीक रूप से यह नियम इस प्रकार है—

'अब' को 'सद' से गुणा करने पर गुणनफल ( i ) $\frac{\text{अब}}{\text{अ}} \times (\text{अ} \times \text{सद})$, या (ii) $(\text{अब} \times \text{स}) \times \frac{\text{सद}}{\text{स}}$ या (iii) अब × सद होता है । यह स्पष्ट है कि प्रथम दो विधियों को उपर्युक्त गुणनखण्डों के चुनाव द्वारा क्रिया को सरल करने के उपयोग में लाते हैं ।

अनुलोम, अथवा हल करने की सामान्य विधि वह है जो व्यापक रूपसे उपयोग में लाई जाती है । विलोम विधि निम्नलिखित है—

१९९८ में २७ का गुणा करने के लिये—

प्रत्येक स्तभ का योग करने पर उत्तर ५३९४६ प्राप्त होता है

१९९८
२७

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| २×१ | २ | | | | |
| २×९ | १ | ८ | | | |
| २×९ | | १ | ८ | | |
| २×८ | | | १ | ६ | |
| ७×१ | | ७ | | | |
| ७×९ | | ६ | ३ | | |
| ७×९ | | | ६ | ३ | |
| ७×८ | | | | ५ | ६ |
| | ५ | ३ | ९ | ४ | ६ |

## अत्रोद्देशकः

दत्तान्येकैकस्मै[1] जिनभवनायाम्बुजानि तान्यष्टौ। वसतीनां चतुरुत्तरचत्वारिंशच्छतायै[2] कति ॥२॥
नव पद्मरागमणयः समर्चिता एकजिनगृहे दृष्टाः। साष्टाशीतिद्विशतीमितवसतिषु ते कियन्तः स्युः॥३॥
चत्वारिंशच्चैकोनशताधिकपुष्यरागमणयोऽर्च्याः[4]।
एकस्मिन् जिनभवने सनवशते ब्रूहि कति[5] मणयः॥ ४ ॥
पद्मानि सप्तविंशतिरेकस्मिन्[6] जिनगृहे प्रदत्तानि।
साष्टानवतिसहस्रे[7] सनवशते तानि कति कथय॥ ५ ॥
[8]एकैकस्यां वसतावष्टोत्तरशतसुवर्णपद्मानि। एकाष्टचतुः सप्तकनवषट्पञ्चाष्टकानां किम्॥ ६ ॥
शशिवसुखरजलनिधिनवपदार्थभयनयसमूहमास्थाप्य।
हिमकरविषनिधिगतिभिर्गुणिते किं[10]राशिपरिमाणम्॥ ७ ॥
हिमगुपयोनिधिगतिशशिवह्निव्रतनिचयमत्र संस्थाप्य[11]।
सैकाशीत्या त्वं[12] मे गुणयित्वाचक्ष्व[13] तत्संख्याम्॥ ८ ॥
अग्निवसुखरभयेन्द्रियशशलाञ्छनराशिमत्र संस्थाप्य[14]।
रन्ध्रैर्गुणयित्वा मे कथय सखे राशिपरिमाणम्॥ ९ ॥

१ B स्य हि। २ B नस्या। ३ B शतस्य कति भवनानाम्। ४ M B चत्वारिंशद्वयका शताधिका। ५ M ऽच्छाः। ६ M ते कियन्तस्युः। ७ M एकैकजिनालयाय दत्तानि। ८ M प्रयुक्त-नवशतगृहाणां किम्। ९ ( यह श्लोक केवल M और B में प्राप्य है )। १० M और B किन्तस्य। ११ M प्यम्। १२ M अहो। १३ M मे शीघ्रम्। १४ B विन्यस्य।

## उदाहरणार्थ प्रश्न

प्रत्येक जिनमन्दिर में आठ-आठ कमल पुष्प चढ़ाये गये। बतलाओ कि १४४ मंदिरों को कितने दिये गये ? ॥ २ ॥ नौ पद्मराग मणि केवल एक जिनमन्दिर में पूजन में अर्पित किये हुए देखे जाते हैं। २८८ मदिरों में (उसी दर से) कितने अर्पित किये गये ? ॥ ३ ॥ एक जिनमंदिर में १३९ पुष्यरागमणि पूजन में भेंट किये जाते हैं। बतलाओ, १०९ मदिरों में कितने मणि भेंट किये गये ? [ मूल गाथा में १३९ को १०० + ४० − १ रूप में लिखा हुआ है ] ॥ ४ ॥ २७ कमल के फूल एक जिनमंदिर में भेंट किये गये। बतलाओ कि इस दर से १९९८ मदिरों में कितने कमल भेंट किये गये ? [ मूल गाथा में १९९८ को १०९८ + ९०० लिखा है ] ॥ ५ ॥ प्रत्येक मदिर को १०८ स्वर्ण कमल भेंट की दर से, ८५६९७४८१ मदिरों में कितने दिये जायेंगे ? ॥ ६ ॥ १, ८, ६, ४, ९, ९, ७ और २ अंकों को इकाई के स्थान से लेकर ऊपर के स्थानों तक रखने से बनाई गई संख्या को ४४१ से गुणित करने पर क्या फल प्राप्त होगा ? ॥ ७ ॥ इस प्रश्न में, १, ४, ४, १, ३ और ५ अंकों को इकाई के स्थान से लेकर ऊपर के स्थानों तक रखकर, प्राप्त की हुई संख्या को ८१ से गुणित करो और बतलाओ कि कौन सी संख्या प्राप्त होगी ? ॥ ८ ॥ इस प्रश्न में १५७६८३ संख्या लिखकर उसे ९ से गुणित करो और तब, हे मित्र! मुझे बतलाओ कि गुणनफल राशि क्या होगी ? ॥ ९ ॥ इस प्रश्न में १२३४५६७९ संख्या को ९ से गुणित करते हैं। यह गुणनफल राशि आचार्य महावीर के कथनानुसार, नरपाल के कण्ठ आभरण

नन्दाग्न्यृतुशरचतुस्त्रिद्वन्द्वैकं स्थाप्यमत्र नवगुणितम् ।
आचार्यमहावीरैः कथितं नरपालकण्ठिकाभरणम् ॥१०॥
षट्त्रिकं पञ्चषट्कं च सप्त चादौ प्रतिष्ठितम् । त्रयस्त्रिंशत्संगुणितं कण्ठाभरणमादिशेत् ॥११॥
हुतवहगतिशशिमुनिभिर्वसुनयगतिचन्द्रमत्र संस्थाप्य ।
शैलेन तु गुणयित्वा कथयेदं रत्नकण्ठिकाभरणम् ॥१२॥
अनलाब्धिहिमगुमुनिशरदुरिताक्षिपयोधिसोममास्थाप्य ।
शैलेन तु गुणयित्वा कथय त्वं राजकण्ठिकाभरणम् ॥१३॥
गिरिगुणदिविगिरिगुणदिविगिरिगुणनिकरं तथैव गुणगुणितम् ।
पुनरेवं गुणगुणितम् एकादिनवोत्तरं विद्धि ॥१४॥
सप्त शून्यं द्वयं द्वन्द्व पञ्चैकं च प्रतिष्ठितम् । त्रय· सप्ततिसंगुण्यं[10] कण्ठाभरणमादिशेत् ॥१५॥
जलनिधिपयोधिशशधरनयनद्रव्याक्षिनिकरमास्थाप्य ।
गुणिते तु चतुःषष्ट्या का संख्या गणितविद्ब्रूहि ॥१६॥
शशाङ्केन्दुखैकेन्दुशून्यैकरूपं निधाय क्रमेणात्र राशिप्रमाणम् ।
हिमांशवग्ररन्ध्रैः प्रसंताडितेऽस्मिन् भवेत्कण्ठिका राजपुत्रस्य योग्या ॥१७॥

इति परिकर्मविधौ प्रथमः प्रत्युत्पन्नः समाप्तः ।

१ श्लोक १० से १५ तक केवल M और B में प्राप्य हैं । २ सभी हस्तलिपियों में 'स्थाप्य तत्र' पाठ है । ३ B शे । ४ B नयं १० सभी हस्तलिपियों में छंद रूपेण अशुद्ध पाठ "कण्ठाभरणं विनिर्दिशेत्" है ।

की रचना करती है ॥१०॥ ३ को छः बार, ६ को पाँच बार, और ७ को एक बार अवरोही क्रम से (इकाई के स्थान की ओर) लिखकर, इस संख्या का ३३ से गुणन करने पर एक प्रकार के हार की संख्या प्राप्त होती है ॥११॥ इस प्रश्न में, ३, ४, १, ७, ८, २, ४ और १ अंकों को इकाई के स्थान से ऊपर की ओर के क्रम में लिखने पर संख्या का ७ से गुणन करो, और तब कहो कि वह रत्न कंठिका नामक आभरण है ॥ १२ ॥ १४२८५७१४३ संख्या को लिखकर उसे ७ से गुणित करो, और तब कहो कि वह राजकण्ठिका आभरण है ॥१३॥ इसी तरह, ३७०३७०३७ को ३ से गुणित करो । इस गुणनफल को फिर गुणित करो ताकि गुणक क्रमशः एक से लेकर ९ तक हो ॥१४॥ ७, ०, २, २, ५ और १ अंकों को ( इकाई के स्थान से ऊपर की ओर के क्रम मे ) रखते हैं । और इस सख्या को ७३ से गुणित करते हैं । प्राप्त संख्या को कण्ठ आभरण कहते हैं ॥१५॥ इकाई के स्थान से ऊपर की ओर अंक ४, ४, १, २, ६ और २ क्रमानुसार लिखकर, प्ररूपित संख्या को ६४ से गुणित करने पर हे गणित विद्ब्रूहि, बतलाओ कि कौन सी संख्या प्राप्त होगी ? ॥१६॥ इस प्रश्न में, इकाई के स्थान से ऊपर की ओर १, १, ०, १, १, ०, १ और १ अंकों को क्रमानुसार रखने से एक विशेष सख्या का मान होता है, और तब इस संख्या में ९१ का गुणा करने पर राजपुत्र के योग्य कण्ठहार प्राप्त होता है ॥१७॥

इस प्रकार, परिकर्म व्यवहार में, प्रत्युत्पन्न नामक परिच्छेद समाप्त हुआ ।

(१०) इसमें तथा अन्य गाथाओं में कुछ संख्याएँ विभिन्न प्रकार के हारों की रचना करती हुई मानी गई हैं, क्योंकि उनमें एक से अंकों का शीघ्र ही दृष्टिगोचर होनेवाला सम्मितीय विन्यास रहता है ।

(११) यहाँ गुण्य ३३३३३३६६६६६७ है ।

(१४) यह प्रश्न, स्वतः, इस रूपमें अवतरित हो जाता है : ३७०३७०३७ × ३ को १, २, ३, ४, ५, ६, ७, ८ और ९ द्वारा क्रमानुसार गुणित करो ।

## भागहारः

द्वितीये भागहारकर्मणि करणसूत्रं यथा—

[1]विन्यस्य भाज्यमानं तस्याधःस्थेन भागहारेण। सदृशापवर्तविधिना भागं कृत्वा फलं प्रवदेत् ॥१८॥

अथवा—

प्रतिलोमपथेन भजेद्भाज्यमधःस्थेन भागहारेण। सदृशापवर्तनविधिर्यद्यस्ति विधाय तमपि तयो ॥१९॥

## अत्रोद्देशकः

दीनाराष्टसहस्र द्वानवतियुत शतेन संयुक्तम्। चतुरुत्तरषष्टिनरैर्भक्त कोंऽशो नुरेकस्य ॥२०॥
रूपाग्रसप्तविंशतिशतानि कनकानि यत्र भाज्यन्ते। सप्तत्रिंशत्पुरुषैरेकस्यांशं[2] ममाचक्ष्व ॥२१॥
दीनारदशसहस्र त्रिशतयुतं सप्तवर्गसंमिश्रम्। नवसप्तत्या पुरुषैर्भक्तं[3] किं लब्धमेकस्य ॥२२॥
[4]अयुत चत्वारिंशच्चतुस्सहस्रैकशतयुतं हेम्नाम्[5]। नवसप्ततिवसतीनां दत्तं वित्तं किमेकस्याः ॥२३॥
[6]सप्तदशत्रिशतयुतान्येकत्रिंशत्सहस्रजम्बूनि। भक्तानि नवत्रिंशन्नरैर्वदैकस्य भागं त्वम् ॥२४॥

---

१ यह श्लोक P में प्राप्य नहीं है। २ K स। ३ M कोंऽशो नुरेकस्य। ४ यह श्लोक P में प्राप्य नहीं है। ५ B और K हेमम्। ६ इस श्लोक मे दिये गये प्रश्न का पाठ M में निम्न प्रकार है—

त्रिशतयुतैकत्रिंशत्सहस्रयुक्ता दशाधिकाः सप्त।
भक्ताश्चत्वारिंशत्पुरुषैरेकोनैस्तत्र दीनारम् ॥

### भागहार [ भाग ]

परिकर्म क्रियाओं में द्वितीय, भागहार क्रिया का नियम निम्नलिखित है—

भाज्य को लिखकर उसे उभयनिष्ठ ( साधारण ) गुणनखंडों को अलग करने के रीति के अनुसार भाजक द्वारा भाजित करो। भाजक को भाज्य के नीचे रखो और तब, परिणामी भजनफल को प्राप्त करो ॥१८॥ अथवा—यदि सम्भव हो, तो उभयनिष्ठ गुणनखंड को निरसित करने की विधि से, भाज्य के नीचे भाजक को रखकर, भाज्य को प्रतिलोम विधि से अर्थात् बायें से दायें भाजित करना चाहिये ॥१९॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

६४ व्यक्तियों में ८१९२ दीनार बाँटे गये हैं। प्रत्येक व्यक्ति के हिस्से में कितने आये हैं? ॥२०॥ मुझे एक व्यक्ति का हिस्सा बतलाओ जब कि २७०१ स्वर्ण के टुकड़े ३७ व्यक्तियों में बाँटे जाते हैं। ॥२१॥ १०३४९ दीनार ७९ व्यक्तियो में बाँटे जाते हैं। बतलाओ एक व्यक्ति को क्या प्राप्त होगा? ॥२२॥ १४१४१ स्वर्ण के टुकड़े ७९ मंदिरों में दिये जाते हैं। बतलाओ प्रत्येक मंदिर में कितना धन दिया जाता है? ॥२३॥ ३१३१७ जम्बू फल ( गुलाबी सेव ) ३९ व्यक्तियों में बाँटे गये हैं। प्रत्येक का अंश ( हिस्सा ) बतलाओ? ॥२४॥ ३१३१३ जम्बू फल १८१ व्यक्तियों में बाँटे गये हैं। प्रत्येक का अंश

---

(२०) मूल गाथा में ८१९२ को ८००० + ९२ + १०० द्वारा लिखित किया गया है।
(२२) मूल गाथा में १०३४९ को १०००० + ३०० + $(७)^२$ द्वारा निदर्शित किया गया है।
(२३) यहाँ १४१४१ को १०००० + (४० + ४००० + १ + १००) द्वारा कथित किया गया है।
(२४) यहाँ ३१३१७ को १७ + ३०० + ३१००० द्वारा दर्शाया गया है।

ञ्यधिकदशत्रिशतयुतान्येकत्रिंशत्सहस्रजम्बूनि । सैकाशीतिशतेन प्रहृतानि नरैर्वदैकांशम् ॥२५॥
त्रिदशसहस्री सैकाषष्टिद्विशतीसहस्रषट्कयुता । रत्नानां नवपुंसां दत्तैकनरोऽत्र किं लभते ॥२६॥
ऐकादिषडन्तानि क्रमेण हीनानि हाटकानि सखे । विधुजलधिबन्धसंख्यैर्नरैर्हृतान्येकभागः कः ॥२७॥
ञ्यशीतिमिश्राणि चतुःशतानि चतुस्सहस्राग्नगान्वितानि ।
रत्नानि दत्तानि जिनालयानां त्रयोदशानां कथयैकभागम् ॥२८॥

इति परिकर्मविधौ द्वितीयो भागहारः समाप्तः ॥

## वर्गः

तृतीये वर्गपरिकर्मणि करणसूत्रं यथा—

द्विसमवधो घातो वा स्वेष्टोनयुतद्वयस्य सेष्टकृतिः । एकादिद्विचयेच्छागच्छयुतिर्वा भवेद्वर्गः ॥२९॥

१ यह श्लोक केवल M में प्राप्य है ।

२ M एकद्वित्रिचतुःपञ्चषट्कैर्हीनाः क्रमेण संभक्ताः ।
सैकचतुःशतसयुतचत्वारिंशज्जिनालयाना किम् ॥

बतलाओ ? ॥२५॥ ३६२६१ मणि ९ व्यक्तियों को बराबर-बराबर दिये जाते हैं । एक व्यक्ति कितने मणि प्राप्त करता है ? ॥२६॥ हे मित्र, एक से आरम्भ कर ६ तक के अंकों को इकाई के स्थान से ऊपर की ओर के क्रम में रखकर और फिर क्रमानुसार ह्रासित अंको द्वारा सरचित संख्या की सुवर्ण-मुद्राएँ ४४१ व्यक्तियों में वितरित की जाती हैं । प्रत्येक को कितनी मिलती है ? ॥२७॥ २८४८३ मणि १३ जिन मंदिरों में भेंट स्वरूप दिये जाते है । प्रत्येक मंदिर को कितना अंश प्राप्त होता है ? ॥२८॥

इस प्रकार, परिकर्म व्यवहार में, भागहार [ भाग ] नामक परिच्छेद समाप्त हुआ ।

## वर्ग

परिकर्म क्रियाओं में तृतीय [ वर्ग करने की क्रिया ] के नियम निम्नलिखित हैं—

दो सम राशियो का गुणनफल, अथवा दो सम राशियों में से किसी एक चुनी सख्या को प्रथम राशि में से घटाकर प्राप्त फल तथा दूसरी राशि में उस चुनी हुई संख्या को जोड़ने से प्राप्त फल, इन दोनों फलो के गुणनफल में उस चुनी हुई संख्या का वर्गफल जोड़ने पर प्राप्तफल, अथवा, गुणोत्तर श्रेढि ( जिसमें प्रथमपद १ है और प्रचय २ है ) का अ पदों तक का योगफल, उस इच्छित राशि का वर्ग होता है ॥२९॥ दो या तीन या इससे अधिक संख्याओ का वर्ग, उन सब संख्याओ के वर्ग के योग

(२५) यहाँ ३१३१३ को १३ + ३०० + ३१००० द्वारा दर्शाया गया है ।

(२६) यहाँ ३६२६१ को ३०००० + १ + (६० + २०० + ६०००) द्वारा दर्शाया गया है ।

(२७) यहाँ दिया गया भाज्य, स्पष्ट रूप से, १२३४५६५४३२१ है ।

(२८) यहाँ २८४८३ को ८३ + ४०० + (४००० × ७) द्वारा निरूपित किया गया है ।

(२९) बीजगणित द्वारा बतलाये जाने पर यह नियम इस तरह का रूप लेता है—

(i) $अ \times अ = अ^2$ (ii) $(अ + क)(अ - क) + क^2 = अ^2$ (iii) $१ + ३ + ५ + ७ + \dots$ अ पदों तक $= अ^2$

द्विस्थानप्रभृतीनां राशीनां सर्ववर्गसंयोगः। तेषां क्रमघातेन द्विगुणेन विमिश्रितो वर्गः ॥३०॥
कृत्वान्त्यकृतिं हन्याच्छेषपदैर्द्विगुणमन्त्यमुत्सार्य। शेषानुत्सार्यैव करणीयो विधिरयं वर्गे ॥३१॥

## अत्रोद्देशकः

एकादिनवान्तानां पञ्चदशानां द्विसंगुणाष्टानाम्। व्रतयुगयोश्च रसाग्न्यो. शरनगयोर्वर्गमाचक्ष्व ॥३२॥
साष्टात्रिंशत्रिशती चतु'सहस्रैकषष्टिषट्छतिका। द्विशती षट्पञ्चाशन्मिश्रा वर्गीकृता किं स्यात् ॥३३॥
लेख्यागुणेषुबाणद्रव्याणां शरगतित्रिसूर्याणाम्। गुणरत्नाग्निपुराणां वर्गं भण गणक यदि वेत्सि ॥३४॥

तथा उन संख्याओ को एक बार मे दो लेकर उनके दुगुने गुणनफल के योग को मिलाने के बराबर होता है ॥३०॥ दाहिनी ओर से बाईं ओर को अङ्क गिनने के क्रम में संख्या के अन्तिम अङ्क का वर्ग प्राप्त करो, और तब इस अङ्क को द्विगुणित कर तथा एक सकेतना के स्थान तक दाहिनी ओर हटा देने के पश्चात्, इस अन्तिम अङ्क को शेष स्थानों के अङ्को द्वारा गुणित करो। इस तरह सख्या के शेप अङ्को में प्रत्येक को एक-एक स्थान तक इसी विधि से हटाते जाओ। यह वर्ग करने की विधि है ॥३१॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

१ से लेकर ९ तक तथा १५, १६, २५, ३६ और ७५—इन सख्याओं के वर्ग का मान निकालो ॥३२॥ ३३८, ४६६१ और २५६ का वर्ग करने पर क्या-क्या प्राप्त होगा? ॥३३॥ हे गणितज्ञ! यदि तुम जानते हो तो बतलाओ कि ६५५३६, १२३४५ और ३३३३ के वर्ग क्या होंगे? ॥३४॥

---

(३०) यहाँ स्थान शब्द का स्पष्ट अर्थ सकेतना स्थान होता है। यहाँ एक टीका के निर्वचन के अनुसार वह योग के विघटकों का भी द्योतक है, क्योंकि योग में प्रत्येक ऐसे भाग का स्थान होता है। इन दोनों निवर्चनों के अनुसार नियम ठीक उतरता है।

जैसे: $(१२३४)^२ = (१०००^२ + २००^२ + ३०^२ + ४^२) + २ \times \overline{१००० \times २००} + २ \times \overline{१००० \times ३०} + २ \times \overline{१००० \times ४} + २ \times \overline{२०० \times ३०} + २ \times \overline{२०० \times ४} + २ \times \overline{३० \times ४}$

इसी तरह, $(१ + २ + ३ + ४)^२ = (१^२ + २^२ + ३^२ + ४^२) + २(१ \times २ + १ \times ३ + १ \times ४ + २ \times ३ + २ \times ४ + ३ \times ४)$

(३१) निम्नलिखित साधित उदाहरणों द्वारा दाहिने ओर हटाने का उल्लिखित नियम स्पष्ट हो जावेगा। यह महावीर की मौलिक विधि है। इन गणनाओं में स्तम्भों का योग इस प्रकार किया जावे कि किसी भी स्तम्भ के दहाई के अंक बाईं ओर के स्तम्भ में जोड़े जावें।

१३१ का वर्ग निकालना

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| $१^२ =$ | १ | | | | |
| $२ \times १ \times ३ =$ | | ६ | | | |
| $२ \times १ \times १ =$ | | | २ | | |
| $३^२ =$ | | | ९ | | |
| $२ \times ३ \times १ =$ | | | | ६ | |
| $१^२ =$ | | | | | १ |
| | १ | ७ | १ | ६ | १ |

१३२ का वर्ग करना

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| $१^२ =$ | १ | | | | |
| $२ \times १ \times ३ =$ | | ६ | | | |
| $२ \times १ \times २ =$ | | | ४ | | |
| $३^२ =$ | | | ९ | | |
| $२ \times ३ \times २ =$ | | | | १२ | |
| $२^२ =$ | | | | | ४ |
| | १ | ७ | ४ | २ | ४ |

५५५ का वर्ग करना।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| $५^२ =$ | २५ | | | | |
| $२ \times ५ \times ५ =$ | | ५० | | | |
| $२ \times ५ \times ५ =$ | | | ५० | | |
| $५^२ =$ | | | २५ | | |
| $२ \times ५ \times ५ =$ | | | | ५० | |
| $५^२ =$ | | | | | २५ |
| | ३० | ८ | ० | २ | ५ |

(३३) मूल गाथा में ४६६१ को ४००० + ६१ + ६०० द्वारा निरूपित किया गया है।

सप्ताशीतित्रिशतसहितं षट्सहस्रं पुनश्च पञ्चत्रिंशच्छतसमधिकं सप्तनिघ्नं सहस्रम्।
द्वाविंशत्या युतदशशतं[1] वर्गितं तत्त्रयाणां ब्रूहि त्वं मे गणकगुणवन्संगुणय्य प्रमाणम् ॥३५॥

इति परिकर्मविधौ तृतीयो वर्गः समाप्तः।

## वर्गमूलम्

चतुर्थे वर्गमूलपरिकर्मणि करणसूत्रं यथा—

अन्त्यौजादपहृतकृतिमूलेन द्विगुणितेन युग्महृतौ। लब्धकृतिस्त्याज्यौजे द्विगुणदलं वर्गमूलफलम् ॥३६॥

१ P, K और B राशिरेतत्कृतीनाम्।

६३८७ और तब ७१३५ और तब १०२२, इनमें से प्रत्येक संख्या का वर्ग किया जाता है। हे कुशल गणितज्ञ! अच्छी तरह गणना करने के पश्चात् मुझे बतलाओ कि इन तीनों के वर्ग क्या होंगे? ॥३५॥

इस तरह, परिकर्म व्यवहार में, वर्ग नामक परिच्छेद समाप्त हुआ।

## वर्गमूल

परिकर्म क्रियाओं में वर्गमूल नामक चतुर्थ क्रिया के सम्बन्ध में निम्नलिखित नियम हैं—

अंको द्वारा प्रदर्शित संख्या की इकाई के स्थान से बाईं ओर के अन्तिम अयुग्म ( विषम ) अंक में से बड़ी से बड़ी वर्ग संख्या ( अंक ) घटाई जाती है, तब इस वर्ग की हुई संख्या को द्विगुणित कर प्राप्त फल द्वारा, शेष संख्या के साथ दाहिने युग्मस्थान की संख्या उतार कर रखने के पश्चात् प्राप्त हुई संख्या में भाग देते हैं। और तब, इस तरह प्राप्त भजनफल का वर्ग, शेष संख्या के साथ दाहिने अयुग्म स्थान की संख्या उतार कर रखने के पश्चात् प्राप्त हुई संख्या में से घटा देते हैं। तब, प्रथम वर्गसंख्या का वर्गमूल और द्वितीय वर्गसंख्या का वर्गमूल, ( एक के बाद दूसरी ) दाहिनी ओर रखने से प्राप्त संख्या को द्विगुणित कर शेष संख्या के नीचे उतारी हुई संख्या रखकर प्राप्त संख्या में भाग देते हैं, और फिर शेष संख्या के साथ उतारी हुई संख्या रखकर प्राप्त संख्या में से सबसे बड़ी वर्गसंख्या घटाते हैं। इस प्रकार, यह क्रिया अंत तक की जाती है और अंतिम द्विगुणित भाजक संख्या की अर्द्ध संख्या, परिणामी वर्गमूल होता है ॥३६॥

(३५) यहाँ ७१३५ को १३५ + (१००० × ७) द्वारा दर्शाया गया है।

(३६) इस नियम को स्पष्ट करने हेतु निम्नलिखित उदाहरण नीचे साधित किया जाता है।

६५५३६ का वर्गमूल निकालना—६।५५।३६

२² = ४
२ × २ = ४ ) २५ ( ५
 २०
 ५५
५² = २५
२५ × २ = ५० ) ३०३ ( ६
 ३००
 ३६
६² = ३६
२५६ × २ = ५१२ ) ० ( ०
 ०
 ×

∴ वर्गमूल = ५१२/२ = २५६।

## अत्रोद्देशकः

एकादिनवान्ताना वर्गगताना वदाशु मे मूलम् । ऋतुविषयलोचनानां द्रव्यमहीभ्रेन्द्रियाणा च ॥३७॥
एकाग्रषष्टिसमधिकपञ्चशतोपेतषट्सहस्राणाम् । षड्गगपञ्चपञ्चकषण्णामपि मूलमाकलय ॥३८॥
द्रव्यपदार्थनयाचललेश्यालब्ध्यङ्घ्रिनिधिनयाब्धीनाम् ।
शशिनेत्रेन्द्रिययुगनयजीवाना चापि किं मूलम् ॥३९॥
चन्द्राङ्घिगतिकषायद्रव्यर्तुहुताशनर्तुराशीनाम् ।
विधुलेश्येन्द्रियहिमकरमुनिगिरिशशिनां च मूल किम् ॥४०॥
द्वादशशतस्य मूल षण्णवतियुतस्य कथय संचिन्त्य । शतषट्कस्यापि सखे पञ्चकवर्गेण युक्तस्य ॥४१॥
अङ्केभकर्माम्बरशंकराणां सोमाक्षिवैश्वानरभास्कराणाम् ।
चन्द्रर्तुबाणाङ्घिगतिद्विपानामाचक्ष्व मूल गणकाग्रणीस्त्वम् ॥४२॥

इति परिकर्मविधौ चतुर्थं वर्गमूलं समाप्तम् ॥

## घनः

पञ्चमे घनपरिकर्मणि करणसूत्रं यथा—

त्रिसमाहतिर्घन स्यादिष्टोनयुतान्यराशिघातो वा । अल्पगुणितेष्टकृत्या कलितो वृन्देन चेष्टस्य ॥४३॥
इष्टादिद्विगुणेष्टप्रचयेष्टपदान्वयोऽथ वेष्टकृतिः । व्येकेष्टहृतैकादिद्विचयेष्टपदैक्ययुक्ता वा ॥४४॥

---

१ P और M वर्गगताना शीघ्र रूपादिनवावसानराशिनाम् । मूल कथय सखे त्व° । २ M नव ।

## उदाहरणार्थ प्रश्न

हे मित्र ! मुझे शीघ्र बतलाओ कि १ से लेकर ९ तक की वर्गसंख्याओं, तथा २५६ और ५७६ के वर्गमूल क्या हैं ? ॥३७॥ ६५६१ और ६५५३६ के वर्गमूल निकालो ॥३८॥ ४२९४९६७२९६ और ६२२५२१ के वर्गमूल क्या हैं ? ॥३९॥ ६३६६४४४१ और १७७१५६१ के वर्गमूल क्या हैं ? ॥४०॥ हे मित्र ! भलीभाँति सोचकर मुझे बतलाओ कि १२९६ और ६२५ के वर्गमूल क्या हैं ? ॥४१॥ हे गणितज्ञों में अग्रणी ! ११०८८९, १२३२१ और ८४४५६१ के वर्गमूल बताओ ? ॥४२॥

इस प्रकार, परिकर्म व्यवहार में, वर्गमूल नामक परिच्छेद समाप्त हुआ ।

## घन

परिकर्म क्रियाओं में, पञ्चम घन नामक क्रिया का नियम निम्नलिखित है—

कोई तीन बराबर राशियों का गुणनफल उस दत्त राशि का घन होता है । अथवा, कोई दी हुई राशि का, किसी चुनी हुई राशि को दत्त राशि में जोड़ने से प्राप्त फल का तथा चुनी हुई राशि को दत्त राशि में से घटाने से प्राप्त फल का गुणनफल प्राप्त करते हैं । इसमें, चुनी हुई राशि के वर्ग को दत्त राशि में से चुनी हुई राशि को घटाने से प्राप्त फल से गुणित करने पर प्राप्त गुणनफल और चुनी हुई राशि का घन जोड़ने पर भी दत्त राशि का घन प्राप्त होता है ॥४३॥

अथवा, जिसका प्रथम पद दी गई राशि है तथा प्रचय दी गई राशिका दुगुना है और जिसके पदों की संख्या दी हुई राशि के बराबर है, ऐसी समान्तर श्रेढि का योग दी हुई राशि के घन को उत्पन्न करता है । अथवा, जिस राशि का घन प्राप्त करना है उसके वर्ग में, दी गई राशि में से एक घटाकर प्राप्त राशि तथा दी गई राशि के बराबर जिसके पदों की संख्या है (और जिसका प्रथम पद एक है और प्रचय दो है) ऐसी समान्तर श्रेढि के योग का गुणनफल मिलाकर उस दी हुई राशि का घन प्राप्त करते हैं ॥४४॥

---

(४३) प्रतीक रूप मे यह नियम ( निरूपित करने पर ) इस तरह साधित होता है—

(i) $अ \times अ \times अ = अ^3$ (ii) $अ (अ+ब)(अ-ब) + ब^2 (अ-ब) + ब^3 = अ^3$

(४४) बीजगणित से नियम का अर्थ : (i) $अ^3 = अ + 3अ + 5अ + 7अ + \cdots$ अ पदों तक ।

(ii) $अ^3 = अ^2 + (अ-1)(1+3+5+7+\cdots$ अ पदों तक)

ए[1]कादिचयेष्टपदे पूर्वं राशिं परेण संगुणयेत्। गुणितसमासस्त्रिगुणश्चरमेण युतो घनो भवति ॥४५॥
अन्त्यान्यस्थानकृतिः परस्परस्थानसंगुणा त्रिहता। पुनरेवं[2] तद्योगः[3] सर्वपदघनान्वितो वृन्दम् ॥४६॥
अ[4]न्त्यस्य घनः कृतिरपि सा त्रिहतोत्सार्य शेषगुणिता वा ।
शेषकृतिस्त्र्यन्त्यहता स्थाप्योत्सार्यैवमत्र विधिः ॥४७॥

१ P में यह श्लोक प्राप्य नहीं है। २ $M^0$रपि। ३ $M^0$गो वा। ४ यह श्लोक M में छूट गया है। P K B में निम्नलिखित श्लोक पाठान्तर रूप में प्राप्य है। उपर्युक्त दो विधियों का उल्लेख इसमें भी है।

त्रिसमगुणोऽन्त्यस्य घनस्तद्वर्गस्त्रिगुणितो हतः शेषैः ।
उत्सार्य शेषकृतिरथ निष्ठा त्रिगुणा घनस्तथाग्रे वा ॥

समान्तर रूप से बढ़ती हुई श्रेढि में (जिसका प्रथम पद एक है तथा प्रचय भी एक है और पदों की सख्या कोई दी गई राशि के बराबर है), प्रत्येक पिछले पद को अगले पद से गुणा कर प्राप्त गुणनफलों का योग प्राप्त कर प्राप्त योगफल को तीन से गुणित करते हैं। इस प्रकार प्राप्त गुणनफल में श्रेढि का अंतिम पद जोड़ने पर, दी हुई राशि का घन प्राप्त होता है ॥४५॥ (जिन दो अथवा अधिक राशियों के योग का घन निकालना है, उन्हें अलग-अलग स्थानों में स्थापित करते हैं।) प्रथम तथा अन्य स्थानों के वर्ग निकालकर उनमें प्रत्येक को अन्य स्थानों की राशियों से गुणित कर तिगुणा करते हैं और जोड़ देते हैं। इस प्रकार प्राप्त योगफल में सब स्थानों की राशियों में से प्रत्येक के घन को मिलाते हैं तो दत्त राशियों के योग का घनफल प्राप्त होता है। (इस सूत्र द्वारा ग्रंथकार का अभिप्राय २३६ जैसी संख्या का घनफल, उसे (२०० + ३० + ६) रूप में परिवर्तित कर इन तीन राशियों के योग का घनफल निकालकर प्राप्त करना है।) ॥४६॥ अथवा, दी गई संख्या में दाहिनी ओर से बाईं ओर की गिनती में अन्तिम अंक का घन, और अन्तिम अंक के वर्ग की तिगुनी राशि को केवल एक संकेतना स्थान द्वारा दाहिनी ओर हटाया जाता है और शेष स्थानों में पाये जाने वाले अंकों द्वारा गुणित किया जाता है, तब ऊपर की भाँति शेष स्थानों में पाये जाने वाले अंकों का वर्ग केवल एक संकेतना दाहिनी ओर हटाया जाता है और ऊपर कथित अन्तिम अंक की तिगुनी राशि द्वारा उसे गुणित कर एक स्थान हटा कर रखा जाता है। ये राशियाँ इसी स्थिति में जोड़ दी जाती हैं। यह नियम यहाँ प्रयोज्य होता है ॥४७॥

(४५) $३ [१ \times २ + २ \times ३ + ३ \times ४ + ४ \times ५ + \cdots + \overline{अ - १} \times अ\} + अ = अ^{३}]$

(४६) $३ अ^{२}ब + ३ अब^{२} + अ^{३} + ब^{३} = (अ + ब)^{३}$। इस नियम को दो से अधिक स्थान वाली सख्याओं के लिये प्रयोज्य बनाने के हेतु यहाँ स्पष्टतः अर्थ निकलता है कि $३ अ^{२} (ब + स) + ३ अ (ब + स)^{२} + अ^{३} + (ब + स)^{३} = (अ + ब + स)^{३}$, और यह स्पष्ट है कि कोई भी सख्या दो अन्य उपयुक्त रूप से चुनी हुई सख्याओं के योग द्वारा प्ररूपित की जा सकती है।

(४७) ग्रन्थकारद्वारा दिये गये सूत्र का अभिप्राय प्रदर्शित विधि से स्पष्ट हो जावेगा—

मान लो १५ घन का प्राप्त करना है। इसे दो स्थानों से स्थापित करके, निरूपित रीति से घनफल निकालते हैं। सूत्र में ग्रन्थकार ने अन्तिम अंक ५ के घन के योग का कथन नहीं किया है।

| | १ | ५ | | |
|---|---|---|---|---|
| $१^{३} =$ | १ | | | |
| $१^{२} \times ३ \times ५ =$ | १ | ५ | | |
| $५^{२} \times ३ \times १ =$ | | ७ | ५ | |
| $५^{३} =$ | | १ | २ | ५ |
| | ३ | ३ | ७ | ५ |

## अत्रोद्देशकः

एकादिनवान्तानां पञ्चदशानां शरेक्षणस्यापि । रसवह्न्योर्गिरिनगयोः कथय घनं द्रव्यलब्ध्योश्च ॥४८॥
हिमकरगगनेन्दूनां नयगिरिशशिनां खरेन्दुबाणानाम् ।
वद मुनिचन्द्रयतीनां वृन्दं चतुरुदधिगुणशशिनाम् ॥४९॥
राशिर्घनीकृतोऽयं शतद्वयं मिश्रितं त्रयोदशभिः । तद्द्विगुणोऽस्मात्त्रिगुणश्चतुर्गुणः पञ्चगुणितश्च ॥५०॥
शतमष्टषष्टियुक्तं दृष्टमभीष्टे घने विशिष्टतमैः । एकादिभिरष्टान्त्यैर्गुणितं वद तद्घनं शीघ्रम् ॥५१॥
बन्धाम्बरर्तुगगनेन्द्रियकेशवानां संख्या क्रमेण विनिधाय घनं गृहीत्वा ।
आचक्ष्व लब्धमधुना करणानुयोगगम्भीरसारतरसागरपारदृश्वन् ॥५२॥

इति परिकर्मविधौ पञ्चमो घन. समाप्तः ॥

## घनमूलम्

षष्ठे घनमूलपरिकर्मणि करणसूत्रं यथा—
अन्त्यघनादपहृतघनमूलकृतित्रिहतिभाजिते भाज्ये ।
प्राक्त्रिहताप्तस्य कृतिः शोध्या शोध्ये घनेऽथ घनम् ॥५३॥

---

१. ४८ और ४९ वें श्लोकों के स्थान में, M में निम्न पाठ है—
एकादिनवान्ताना रुद्राणा हिमकरेन्दूनाम् ।
वद मुनिचन्द्रयतीना वृन्दं चतुरुदधिगुणशशिनाम् ॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

एक से लेकर ९ तक संख्याओं और १५, २५, ३६, ७७ और ९६ के घन क्या होंगे ? ॥४८॥ १०१, १७२, ५१६, ७१७ और १३४४ के घन क्या होंगे ? ॥४९॥ संख्या २१३ का घन किया जाता है। इस संख्या की दुगुनी, तिगुनी, चौगुनी और पांचगुनी राशियो के भी घन करने पर प्राप्त होने वाली राशियाँ प्राप्त करो ॥५०॥ यह देखा जाता है कि १६८ में एक से लेकर आठ तक की समस्त संख्याओं का गुणन करने पर प्राप्त राशियाँ घन राशियों से सम्बन्धित हैं। उन घन राशियों को शीघ्र बतलाओ ॥५१॥ हे करणानुयोग गणित की क्रियाओं के अभ्यासरूपी गहरे तथा उत्कृष्ट समुद्र के पारदृष्टा! दाहिनी ओर से बाईं ओर ४, ०, ६, ०, ५ और ९ क्रमानुसार लिख कर प्राप्त संख्या का घनफल शीघ्र बतलाओ ॥५२॥ इस प्रकार, परिकर्म व्यवहार में, घन नामक परिच्छेद समाप्त हुआ।

### घनमूल

परिकर्म-क्रियाओं में षष्ठम घनमूल क्रिया सम्बन्धी निम्नलिखित नियम है—

अन्तिम घन स्थान तक के अंकों द्वारा निरूपित संख्या में से सबसे अधिक सम्भव घन संख्या घटाओ। तब, (अग्रिम) भाज्य स्थान द्वारा निरूपित अंक को स्थिति में रखने के पश्चात् उसे उस घन के घनमूल के वर्ग की तिगुनी राशि द्वारा भाजित करो। तब (अग्रिम) शोध्य स्थान द्वारा निरूपित अंक को स्थिति में रखने के पश्चात् उसमें से उपर्युक्त भजनफल के वर्ग की त्रिगुणित राशि को उपर्युक्त ( सबसे अधिक सम्भव घन के ) मूल द्वारा गुणित करने से प्राप्त राशि को घटाओ। और तब (अग्रिम) घन स्थान द्वारा निरूपित अंक को स्थिति में रखने के पश्चात् उसमें से ऊपर प्राप्त हुए भजनफल के घन को घटाओ ॥५३॥

घनमेकं द्वे अघने घनपदकृत्या भजेत्त्रिगुणयाघनतः ।
पूर्वत्रिगुणाप्तकृतिस्त्याज्याप्तघनश्च पूर्ववल्लब्धपदैः ॥५४॥

अत्रोद्देशकः

एकादिनवान्तानां घनात्मनां रत्नशशिनवाब्धीनाम् । नगरसवसुखतुंगजक्षपाकराणां च मूलं किम् ॥५५॥
गतिनयमदशिखिशशिनां मुनिगुणखर्त्वक्षिनवखराग्नीनाम् ।
वसुखयुगखाद्रिगतिकरिचन्द्रर्तूना गृहाण पदम् ॥५६॥

१ यह श्लोक M में प्राप्य नहीं है । २ M गिरि । ३ M रसा । ४ M विधुपुरखरस्वरर्तुज्वलनधराणा ।

तीन अंको के विभिन्न समूह में से एक अंक घन ( cubic ) और दो अघन ( non-cubic ) होते हैं । अघन अंक में घनमूल के वर्ग की तिगुनी राशि का भाग दो । अग्रिम अघन अंक मे से, ऊपर प्राप्त हुए भजनफल को वर्गित करने से प्राप्त हुई राशि तथा पिछले घन अंक में से ( घटाई गई अधिक से अधिक घनसंख्या के ) घनमूल की तिगुनी राशि का गुणनफल घटाओ । और तब अग्रिम घन अक को स्थिति में लाकर, उसमे से ऊपर प्राप्त हुए भजनफल का घन घटाओ । इस तरह स्थिति में लाकर प्राप्त हुए घनमूल अंको की सहायता से पूर्व विधि उपयोग में लाओ ॥५४॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

१ से लेकर ९ तक की घन संख्याओ के घनमूल क्या होगे ? ४९१३ और १८६०८६७ के घनमूल बतलाओ ? ॥५५॥ १३८२४, ३६९२६०३७ और ६१८४७०२०८ के घनमूल निकालो ॥५६॥

(५३–५४) जिसका घनमूल निकालना होता है ऐसी दी गई सख्या में अंक नियमानुसार समूहों में विभक्त कर दिये जाते हैं । प्रत्येक समूह में अधिक से अधिक ३ अंक होते हैं, उनके नाम क्रमशः दाहिनी ओर से बाँई ओर : घन ( अथवा वह जो घनात्मक होता है अर्थात् जिसमें से घन राशि घटाना होती है ), शोध्य ( अथवा वह जो घटाया जाता है ) और भाज्य हैं । बाँई ओर का अंतिम समूह हमेशा तीन अकमय नहीं होता । उसमें एक, दो, या तीन अक तक रहते हैं । निम्नलिखित साधित उदाहरण से नियम स्पष्ट हो जावेगा ।

७७३०८७७६ का घनमूल निकालना—

```
                              शो. घ.   भा. शो. घ.   भा. शो. घ.
                              ७  ७     ३  ०  ८     ७  ७  ६
घ.. .. . ४³ =                 ६  ४
भा..... ४² × ३         =४८) १३३ (२
                             ९६
                             ३७०
शो. .२² × ३ × ४ .        =   ४८
                            ३२२८
घ......२²..... ...       =     ८
मा..... ४२² × ३ . =५२९२) ३२२०७ (६
                          ३१७५२
                           ४५५७
शो·· ६² × ३ × ४२....... ..... =४५३६
                             २१६
घ. . ६³... .  ....... . =    २१६
                              ×
                ∴ घनमूल = ४२६ ।
```

यह नियम उल्लेख नहीं करता कि कौन से अंक घनमूल की सरचना करते हैं । पर यह अर्थ किया जाता है कि क्रिया में घन किये गये अंकों को क्रम से बाँई ओर से दाहिनी ओर रखने सख्या ( घनमूल ) प्राप्त होती है ।

चतु:पयोध्यग्निशराक्षिदृष्टिहयेभखव्योमभयेक्षणस्य ।
वदाष्टकर्माब्धिखघातिभावद्विवह्निरत्नर्तुनगस्य मूलम् ॥५७॥
द्रव्याश्वशैलदुरितखवह्न्यद्रिभयस्य वदत घनमूलम् ।
नवचन्द्रहिमगुमुनिशशिलब्ध्यम्बरखरयुगस्यापि ॥५८॥
गतिगजविषयेषुविधुस्वराद्रिकरगतियुगस्य भण मूलम् ।
लेख्याश्वनगनवाचलपुरखरनयजीवचन्द्रमसाम् ॥५९॥
गतिखरदुरितेभाम्भोधिताक्ष्यध्वजाक्षद्विकविनवपदार्थद्रव्यवह्नीन्दुचन्द्र-
जलधरपथरन्ध्रेष्वष्टकानां घनानां गणक गणितदक्षाचक्ष्व मूलं परीक्ष्य ॥६०॥

इति परिकर्मविधौ षष्ठं घनमूलं समाप्तम् ।

## संकलितम्

सप्तमे संकलितपरिकर्मणि करणसूत्रं यथा—

रूपेणोनो गच्छो दलीकृत. प्रचयताडितो मिश्रः । प्रभवेण पदाभ्यस्त' संकलितं भवति सर्वेषाम् ॥६१॥

प्रकारान्तरेण धनानयनसूत्रम्—

एकविहीनो गच्छः प्रचयगुणो द्विगुणितादिसंयुक्त । गच्छाभ्यस्तो द्विहृतः प्रभवेत्सर्वत्र संकलितम् ।६२।

---

१ यह श्लोक M में अप्राप्य है ।

---

२७००८७२२५३४४ और ७६३२९४०४८८ के घनमूल प्राप्त करो ॥५७॥ ७७३०८७७६ और २६०९१७११९ के भी घनमूल निकालो ॥५८॥ २४२७७१५५८४ और १६२६३७९७७६ के घनमूल निकालो ॥५९॥ हे गणक ! यदि तुम गणित में कुशल हो तो ८५९०११३६९९४५९४८८६४ घनराशि का घनमूल परीक्षा से निकालकर बतलाओ ॥६०॥

इस प्रकार, परिकर्म व्यवहार मे घनमूल नामक परिच्छेद समाप्त हुआ ।

संकलित [ श्रेढियों का सकलन ]

परिकर्म क्रियाओ में सप्तम सकलित क्रिया सम्बन्धी नियम निम्नलिखित है—

पहिले श्रेढि के पदों की संख्या को एक द्वारा घटाया जाता है और तब प्राप्त फल को आधा कर प्रचय द्वारा गुणित किया जाता है । इसे, जब श्रेढि के प्रथम पद के साथ मिलाकर पदों की सख्या से गुणित करते है तो समान्तर श्रेढि के समस्त पदों का योग प्राप्त होता है ॥६१॥

दूसरी तरह से श्रेढि का योग प्राप्त करने का नियम—

श्रेढि के पदो की सख्या को एक द्वारा ह्रासित कर प्रचय द्वारा गुणित करते हैं । प्राप्त फल से श्रेढि के प्रथम पद की दुगुनी राशि मिलाते हैं, और जब इस योग को श्रेढि के पदों की सख्या से गुणित कर दो से भाजित करते हैं, तो सर्वत्र श्रेढि का योग उत्पन्न होता है ॥६२॥

---

( ६१ ) यह नियम बीजीयरूप से निम्नलिखित रूप में प्रदर्शित किया जा सकता है—

$\left(\frac{न - १}{२} ब + अ\right) न = य$, जहाँ अ प्रथम पद है, ब प्रचय है, न पदों की सख्या है और य समस्त श्रेढि का योग है ।

( ६२ ) इसी तरह, $\left\{\frac{(न - १) ब + २ अ}{२}\right\} न = य$ होता है ।

आद्युत्तरसर्वधनानयनसूत्रम्—
पदहतमुखमादिधनं व्येकपदार्धघ्नचयगुणो गच्छः ।
उत्तरधनं[1] तयोर्योगो धनमूनोत्तरं मुखेऽन्त्यधने ॥६३॥
अन्त्यधनमध्यधनसर्वधनानयनसूत्रम्—
चयगुणितैकोनपदं साद्यन्त्यधनं तदादियोगार्धम् । मध्यधनं तत्पदवधमुद्दिष्टं सर्वसंकलितम् ॥६४॥

१ M तदूना सैक ( व १ ) पदाप्ता युतिः प्रभावः । २ यह श्लोक M में छूट गया है ।

आदिधन, उत्तरधन और सर्वधन निकालने का नियम—

प्रथम पद में श्रेढि के पदों की संख्या का गुणन करने से प्राप्त राशि आदिधन कहलाती है। प्रचय द्वारा गुणित श्रेढि के पदो की संख्या तथा एक कम पदो की संख्या की आधी राशि का गुणनफल उत्तर धन कहलाता है। इन दोनों का योग सर्वधन अर्थात् समस्त श्रेढि के पदों का योग होता है। वही ऐसी श्रेढि के योग के तुल्य भी होता है जो श्रेढि के पदो का क्रम उलट दिया जाने से प्राप्त होती है, जहा अंतिम पद प्रथम पद हो जाता है तथा प्रचय ऋणात्मक हो जाता है ॥६३॥

अन्त्यधन, मध्यधन तथा सर्वधन निकालने की विधि—

श्रेढि के पदो की संख्या एक द्वारा ह्रासित की जाती है और प्राप्त संख्या प्रचय द्वारा गुणित की जाती है। तब इसे प्रथम पद मे जोड़ने पर अन्त्यधन प्राप्त होता है। अन्त्यधन और प्रथम पद के योग की आधी राशि मध्यधन कहलाती है। इस मध्यधन और श्रेढि के पदो की संख्या का गुणनफल, श्रेढि के समस्त पदों का योग होता है ॥६४॥

(६३–६४) इन नियमों में समान्तर श्रेढि का प्रत्येक पद, प्रथम पद में प्रचय का गुणक जोडने पर प्राप्त हुआ माना जाता है। इस गुणक का मान श्रेढि में पद विशेष की स्थिति पर निर्भर रहता है। इस अवधारणा के अनुसार हमें श्रेढि के प्रत्येक पद में प्रथम पद के साथ-साथ प्रचय का गुणक भी निकालना पडता है। इस तरह प्राप्त प्रथम पदों के योग को आदिधन कहते हैं। प्रचय के ऐसे गुणकों के योग को उत्तरधन कहते हैं। सर्वधन जो कि इन दोनों का योग होता है, श्रेढि का भी योग होता है। अन्त्यधन, समान्तर श्रेढि का अतिम पद होता है। मध्यधन का अर्थ मध्यपद होता है जो इस श्रेढि के प्रथम पद और अतिम पद का समान्तर-मध्यक ( arithmetical mean ) होता है। इस तरह, जब श्रेढि में (२ न + १) पद होते हैं तब (न + १) वाँ पद मध्यधन कहलाता है। परतु, जब २न पद होते हैं, तो (न) वे और (न + १) वें पद के समान्तर-मध्यक के तुल्य मध्यधन होता है। इस तरह, (१) आदिधन $=$ न $\times$ अ, (२) उत्तरधन $= \frac{\text{न} - 1}{2} \times \text{न} \times \text{ब}$, (३) अन्त्यधन $= (\text{न} - 1) \times \text{ब} + \text{अ}$,

(४) मध्यधन $= \frac{\{(\text{न} - 1)\text{ब} + \text{अ}\} + \text{अ}}{2}$, (५) सर्वधन $= (1) + (2) = (\text{न}\text{अ}) + \left(\frac{\text{न} - 1}{2} \times \text{न} \times \text{ब}\right)$,

अथवा, सर्वधन $= (4) \times \text{न} = \text{न} \times \frac{\{(\text{न} - 1)\,\text{ब} + \text{अ}\} + \text{अ}}{2}$ होता है।

आगे यह बिलकुल स्पष्ट है कि ऋणात्मक प्रचय वाली समान्तर श्रेढि धनात्मक प्रचय वाली समान्तर श्रेढि में बदल जाती है जब कि पदों का क्रम पूरी तरह उल्टाया जाता है जिससे प्रथम पद अंतिम पद हो जाता है।

## अत्रोद्देशकः

एकादिदशान्ताद्यास्तावत्प्रचयास्समर्चयन्ति धनम् ।
वणिजो दश दश गच्छास्तेषां संकलितमाकलय ॥६५॥
द्विमुखत्रिचयैर्मणिभिः प्रानर्च श्रावकोत्तमः कश्चित् । पञ्चवसतीरमीषां का संख्या ब्रूहि गणितज्ञ ॥६६॥
आदिस्त्रयश्चयोऽष्टौ द्वादश गच्छस्त्रयोऽपि रूपेण । आ सप्तकात्प्रवृद्धाः सर्वेषां गणक भण गणितम् ॥६७॥
द्विकृतिमुखं चयोऽष्टौ नगरसहस्रे समर्चितं गणितम् ।
गणिताब्धिसमुत्तरणे बाहुबलिन्[1] त्वं समाचक्ष्व ॥६८॥

गच्छानयनसूत्रम्—
अष्टोत्तरगुणराशेर्द्विगुणाद्युत्तरविशेषकृतिसहितात् । मूलं चययुतमर्धितमाद्यून चयहृतं गच्छः ॥६९॥

प्रकारान्तरेण गच्छानयनसूत्रम्—
अष्टोत्तरगुणराशेर्द्विगुणाद्युत्तरविशेषकृतिसहितात् । मूलं क्षेपपदोनं दलितं चयभाजितं गच्छः ॥७०॥

१ M बली ।

### उदाहरणार्थ प्रश्न

दस व्यापारियों में से प्रत्येक समान्तर श्रेढि मे संकलित धन दान करता है। दस श्रेढियों के प्रथम पद एक से लेकर दस तक है, और प्रत्येक श्रेढि में प्रचय उतना ही है जितनी कि उनकी प्रथम पद राशि। प्रत्येक श्रेढि के पदों की संख्या दस है। उन श्रेढियो के योगो की गणना करो ॥६५॥ एक श्रेष्ठ श्रावक एक-एक कर पाँच मन्दिरों में २ मणियो से आरम्भ कर उत्तरोत्तर ३ मणि बढ़ाता हुआ भेंट चढ़ाता है। हे गणितज्ञ ! कहो कि उनकी कुल संख्या क्या है ? ॥६६॥ प्रथम पद ३ है, प्रचय ८ है, और पदो की संख्या १२ है। ये तीनो राशियाँ क्रम से एक द्वारा बढ़ाई जाती हैं जब तक कि ७ श्रेढियाँ प्राप्त नहीं होतीं। हे गणितज्ञ ! इन सब श्रेढियों के योगो को प्राप्त करो ॥६७॥ हे गणितरूपी समुद्र को भुजाओं द्वारा तरने में समर्थ ! बतलाओ कि १००० नगरो मे की जाने वाली समस्त भेंटो का मान क्या होगा, जब कि भेंट ४ से आरम्भ की जाती है और उत्तरोत्तर ८ से वृद्धि को प्राप्त होती है ॥६८॥

समान्तर श्रेढि के पदो की संख्या ( गच्छ ) निकालने का नियम—

( प्रथम पद की दुगुनी ) राशि और प्रचय के अन्तर के वर्ग में श्रेढि के योग द्वारा गुणित प्रचय की आठगुनी राशि जोड़ते हैं। प्राप्त योगफल के वर्गमूल में प्रचय जोड़ते हैं और परिणामी राशि आधी करते हैं। इसे प्रथम पद द्वारा ह्रासित कर प्रचय द्वारा विभाजित करते हैं तो श्रेढि के पदो की संख्या प्राप्त होती है ॥६९॥

दूसरी रीति द्वारा पदों की संख्या निकालने का नियम—

( प्रथम पद की दुगुनी ) राशि और प्रचय के अन्तर के वर्ग में, श्रेढि के योग द्वारा गुणित प्रचय की अठगुनी राशि जोड़कर प्राप्त योगफल के वर्गमूल में से क्षेपपद को घटाते हैं। परिणामी राशि को आधा करते हैं। इसे प्रचय द्वारा विभाजित करने पर श्रेढि के पदो की संख्या प्राप्त होती है ॥७०॥

(६६) श्रावक जैनधर्म के गृहस्थ धर्म के गृहस्थ धर्म का पालन करने वाला होता है, जो केवल श्रवण करता है अर्थात् धर्म या कर्तव्य के विषय में सुनता और सीखता है। सामान्यत पाक्षिक श्रावक को मिथ्यात्व, अन्याय एवं अभक्ष्य का त्याग होता है।

(६९) बीजगणित से यह नियम इस भाँति प्ररूपित होगा—

$$\frac{\dfrac{\sqrt{(२अ-ब)^{२}+८बय}+ब}{२}-अ}{ब}=न$$

(७०) (प्रथम पद की दुगुनी) राशि और प्रचय के अतर की आधी राशि क्षेपपद कहलाती है। अर्थात्, $\frac{२अ-ब}{२}$. यह स्पष्ट है कि इस सूत्र में क्षेपपद का उल्लेख होने से पिछले सूत्र से मात्र उल्लेख में भिन्नता है।

## अत्रोद्देशकः

आदिर्द्वौ प्रचयोऽष्टौ द्वौरूपेणा श्रयात्क्रमाद्वृद्धौ।
खाङ्कौ रसाद्रिनेत्रं खेन्दुहरा वित्तमत्र को गच्छ. ॥७१॥
आदिः पञ्च चयोऽष्टौ गुणरत्नाभिधनमत्र को गच्छः।
पद्प्रभवश्च चयोऽष्टौ खद्विचतुः स्वं पदं किं स्यात् ॥७२॥

उत्तराद्यानयनसूत्रम्—
आदिधनोनं गणितं पदोनपदकृतिदलेन संभजितम्। प्रचयस्तद्धनहीनं गणितं पदभाजितं प्रभवः ॥७३॥

आद्युत्तरानयनसूत्रम्—
प्रभवो गच्छाप्तधनं विगतैकपदार्धगुणितचयहीनम्। पदहृतधनमाद्यूनं निरेकपददलहृतं प्रचयः ॥७४॥

प्रकारान्तरेणोत्तराद्यानयनसूत्रम्—
द्विहृतं संकलितधनं गच्छहृतं द्विगुणितादिना रहितम्।
विगतैकपदविभक्तं प्रचयः स्यादिति विजानीहि ॥७५॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

प्रथम पद २ है, प्रचय ८ है, इन दोनो को उत्तरोत्तर एक द्वारा बढ़ाते जाते हैं जिससे ३ श्रेढियाँ बन जाती हैं। इन तीन श्रेढियो के योग क्रमशः ९०, २७६ और १११० हैं। प्रत्येक श्रेढि के पदो की संख्या क्या है? ॥७१॥ प्रथम पद ५ है, प्रचय ८ है, श्रेढि का योग ३३३ है। पदों की संख्या क्या है? अन्य श्रेढि का प्रथमपद ६ है, प्रचय ८ है और योग ४२० है। पदों की संख्या क्या है? ॥७२॥

प्रचय और प्रथम पद को निकालने का नियम—

श्रेढि का योग आदिधन द्वारा ह्रासित किया जाता है, और इसे, पदों की सख्या द्वारा ह्रासित पदों की संख्या के वर्ग द्वारा निरूपित राशि की आधी राशि द्वारा विभाजित करने पर प्रचय प्राप्त होता है।

श्रेढि के योग को उत्तरधन द्वारा ह्रासित करने पर प्राप्त फल को पदों की संख्या द्वारा विभाजित करने पर श्रेढि का प्रथम पद प्राप्त होता है ॥७३॥

प्रथम पद और प्रचय प्राप्त करने का नियम—

श्रेढि में पदो की सख्या द्वारा भाजित श्रेढि का योग, जब प्रचय और एक कम पदों की संख्या की आधी राशि के गुणन फल द्वारा ह्रासित कर दिया जाता है तो श्रेढि का प्रथम पद प्राप्त होता है। योग को, पदों की सख्या से भाजित कर प्रथम पद द्वारा ह्रासित करते हैं। प्राप्तफल को एक कम पदों की सख्या की आधी राशि द्वारा विभाजित करने पर प्रचय प्राप्त होता है ॥७४॥

प्रचय और प्रथम राशि को अन्य विधि द्वारा निकालने के दो नियमः—

श्रेढि के योग को २ से गुणित कर और पदों की सख्या से विभाजित कर प्रथम पद की दुगुनी राशि से ह्रासित करते हैं। प्राप्तफल को एक कम पदों की सख्या की आधी राशि द्वारा विभाजित करने पर प्रचय प्राप्त होता है ॥७५॥ श्रेढि के योग की दुगुनी राशि को पदो की सख्या से विभाजित कर

---

( ७३ ) आदि-धन और उत्तरधन के लिये इस अध्याय के ६३ और ६४ वें सूत्र की पाद टिप्पणी देखिये। इस सूत्र को प्रतीक रूपसे प्रदर्शित करने पर वह निम्नरूप मे साधित होता है—

$$\text{ब} = \frac{\text{य} - \text{न अ}}{(\text{न}^2 - \text{न})/२} \quad \text{और} \quad \text{अ} = \frac{\text{य} - \frac{\text{न}(\text{न} - १)}{२}\text{ब}}{\text{न}}$$

( ७४ ) प्रतीक रूप से : $\text{अ} = \frac{\text{य}}{\text{न}} - \frac{\text{न} - १}{२}\text{ब}$, और $\text{ब} = \frac{(\text{य}/\text{न}) - \text{अ}}{(\text{न} - १)/२}$

( ७५ ) प्रतीक रूप से : $\text{ब} = \frac{(२\,\text{य}/\text{न}) - २\,\text{अ}}{\text{न} - १}$

द्विगुणितसंकलितधनं गच्छहृतं रूपरहितगच्छेन । ताडितचयेन रहितं द्वयेन संभाजितं प्रभवः ॥७६॥

## अत्रोद्देशकः

नववदनं तत्त्वपद भावाधिकशतधन कियान्प्रचय ।
पञ्च चयोऽष्ट पदं षट्पञ्चाशच्छतधनं मुख कथय ॥७७॥

स्वेष्टाद्युत्तरगच्छानयनसूत्रम्—

संकलिते स्वेष्टहृते हारो गच्छोऽत्र लब्ध इष्टोने । ऊनितमादिः शेषे व्येकपदार्धोद्धृते प्रचयः ॥७८॥

## अत्रोद्देशकः

चत्वारिंशत्सहिता पञ्चशती गणितमत्र संदृष्टम् । गच्छप्रचयप्रभवान्[1] गणितज्ञशिरोमणे कथय ॥७९॥

आद्युत्तरगच्छ सर्वमिश्रधनविश्लेषणे सूत्रत्रयम्—

उत्तरधनेन रहितं गच्छेनैकेन संयुतेन हृतम् । मिश्रधनं प्रभव. स्यादिति गणकशिरोमणे विद्धि ॥८०॥

---

१ M विगणय्य सखे ममाचक्ष्व ।

---

एक कम पदों की सख्या की आधी राशि द्वारा ह्रासित करते है । प्राप्तफल को प्रचय द्वारा गुणित कर, जब दो के द्वारा विभाजित करते है तो श्रेढि का प्रथम पद प्राप्त होता है ॥७६॥

## उदाहरणार्थ प्रश्न

प्रथम पद ९ है, पदों की सख्या ७ है, और श्रेढि का योग १०५ है । प्रचय का मान क्या है ? अन्य श्रेढि का प्रचय ५ है, पदों की सख्या ८ है और योग १५६ है । बतलाओ प्रथम पद क्या है ?॥७७॥

जब योग दिया गया हो तो इच्छानुसार प्रथम पद, प्रचय और पदो की सख्या निकालने का नियम—

जब योग को किसी चुनी हुई सख्या द्वारा विभाजित करते हैं तो भाजक श्रेढि के पदों की संख्या बन जाता है । जब इस भजनफल को किसी फिर से चुनी हुई सख्या द्वारा ह्रासित करते हैं तो यह घटाई गई सख्या श्रेढि का प्रथम पद बन जाती है । घटाने के बाद प्राप्त शेष जब एक कम पदों की सख्या की आधी राशि द्वारा विभाजित किया जाता है तो प्रचय उत्पन्न होता है ॥७८॥

## उदाहरणार्थ प्रश्न

इस प्रश्न में योग ५४० है । हे गणितज्ञों के शिरोमणि ! बतलाओ कि पदों की सख्या, प्रचय और प्रथम पद क्या होंगे ? ॥७९॥

प्रथम पद से संयुक्त अथवा प्रचय अथवा पदो की सख्या से अथवा इन सभी से सयुक्त समान्तर श्रेढि के योग को विश्लेषित करने के लिये तीन नियम—

हे गणक शिरोमणि ! मिश्रधन को उत्तर धन से ह्रासित कर, एक अधिक पदों की सख्या द्वारा विभाजित किया जाता है तो प्रथम पद प्राप्त होता है—ऐसा समझो ॥८०॥ मिश्रधन को

---

( ७६ ) बीजीय रूप से : $अ = \frac{(२ य/न) - (न - १) ब}{२}$

( ७८ ) प्रतीक रूप से, इस प्रश्न में, जब य दिया गया होता है और अ तथा न को किसी भी तरह चुनना होता है, तब ब का मान निकालना पड़ता है । इसलिये, दिये गये य के लिये, ब के कितने ही मान हो सकते हैं जो अ और न के चुने जाने पर निर्भर हों । जब अ और न चुन लिये जाते हैं तो ब को निकालने के लिये यहाँ दिया गया नियम सूत्र ७४ से मिलता है ।

आदिधनोनं मिश्रं[1] रूपोनपदार्धगुणितगच्छेन। सैकेन हृतं प्रचयो गच्छविधानात्पदं मुखे सैके ॥८१॥
मिश्रादपनीतेष्टौ मुखगच्छौ प्रचयमिश्रविधिलब्धः। यो राशिः स चयः स्यात्करणमिद सर्वसंयोगे ॥८२॥

### अत्रोद्देशकः

द्वित्रिकपञ्चदशाग्रा चत्वारिंशन्मुखादिमिश्रधनम्। तत्र प्रभवं प्रचयं गच्छं सर्वं च मे ब्रूहि ॥८३॥

१ M पदोनपदकृतिदलेन सैकेन। भक्तं प्रचयोऽत्र पदं गच्छविधानान्मुखे सैके ॥

आदिधन से ह्रासित कर और तब पदों की संख्या तथा एक कम पदों की संख्या की आधी राशि के गुणनफल में एक जोडकर प्राप्त हुई राशि द्वारा विभाजित करते हैं तो प्रचय प्राप्त होता है। मिश्रधन में से पदों की संख्या विपाटित ( भङ्ग ) करने में पदों की सख्या को प्राप्त करने का नियम ही प्रयुक्त करते हैं, जब कि सब पदो को संवादरूप से ( correspondingly ) बढ़ाने के लिये प्रथम पद को एक द्वारा बढ़ा हुआ मान लिया जाय ॥८१॥ मिश्रधन को विश्लेषित करने की विधि इस प्रकार है— मिश्रधन को मन से चुने हुए प्रथम पद और पदों की संख्या द्वारा ह्रासित करते हैं और तब उत्तर-मिश्रधन को भङ्ग करने वाले नियम को इस अंतर में प्रयुक्त करने पर प्रचय प्राप्त होता है ॥८२॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

४० में क्रमशः २, ३, ५ और १० जोडकर आदि मिश्रधन और अन्य मिश्रधन बनाते हैं। मुझे बतलाओ कि इन दशाओं में प्रथम पद, प्रचय, पदों की संख्या और कुल तीनों, क्रमश क्या-क्या होंगे? ॥८३॥

( इष्ट ) ज्ञात योग से दी हुई समान्तर श्रेढि का प्रथम पद और प्रचय, द्वितीय श्रेढि के प्रथम पद और प्रचय, जहाँ मन से चुना हुआ योग दी हुई श्रेढि के ज्ञात योग का दुगुना, तिगुना, आधा, तिहाई अथवा इसी तरह का गुणक अथवा भिन्नीय रूप है, निम्नलिखित नियम से प्राप्त करते हैं—

(८०–८२) मिश्रधन का अर्थ मिला हुआ योग होता है। जब प्रथम पद अथवा प्रचय अथवा पदों की सख्या अथवा इन सब तीनो को समान्तर श्रेढि के योग में जोडते हैं तब मिश्रधन प्राप्त होता है। इस तरह, यहाँ चार प्रकार के मिश्रधन का कथन किया है और वे क्रमशः आदि मिश्रधन, उत्तर मिश्रधन, गच्छ मिश्रधन और सर्व मिश्रधन हैं। आदिधन और उत्तरधन के लिये सूत्र ६३ और ६४ की पाद टिप्पणी देखिये। बीजीय रूप मे सूत्र ८० इस तरह साधित होता है— $अ = \dfrac{य' - \frac{(न)(न-१)}{२}ब}{न+१}$ जहाँ 'य'' आदि मिश्रधन है, अर्थात् य + अ है। सूत्र ८१ में $ब = \dfrac{य'' - नअ}{\{न(न-१)/२\}+१}$ है जहाँ य'' उत्तर मिश्रधन है अर्थात् य + ब है। आगे, जब गच्छ मिश्रधन य''' अर्थात् य + न होता है तो न का मान निकाला जा सकता है, क्योंकि, य = अ + (अ + ब) + (अ + २ ब) + . . . न पदों तक,

और $य''' = (अ+१) + (\overline{अ+१}+ब) + (\overline{अ+१}+२ब) + \ldots$ न पदों तक; होता है।

चूँकि सूत्र ८२ मे, अ और न का मान किसी भी तरह चुन सकते हैं, अ, न और य का मान अथवा सर्व मिश्रधन य'''' ( जो य + अ + न + ब के तुल्य होता है ) निकालने का प्रश्न य'' के किसी दिये गये मान से ब का मान निकालने के समान हो जाता है। ]

(८३) प्रतीक रूप से प्रश्न यह है : (१) अ का मान निकालो जब य' = ४२, ब = ३, न = ५ हो। (२) ब का मान निकालो जब कि य'' = ४३, अ = २ और न ५ हो। (३) न का मान बतलाओ जब कि य + न = ४५ अ = २ और ब = ३ हो। (४) अ, ब और न का मान निकालो जब कि य + अ + ब + न = ५० हो।

दृष्टधनाद्युत्तरतो द्विगुणत्रिगुणद्विभागत्रिभागादीष्टधनाद्युत्तरानयनसूत्रम्—
दृष्टविभक्तेष्टधनं द्विष्ठं तत्प्रचयताडित प्रचय । तत्प्रभवगुणं प्रभवो गुणभागस्येष्टवित्तस्य ॥८४॥

**अत्रोद्देशकः**

समगच्छश्चत्वार षष्टिर्मुखमुत्तरं ततो द्विगुणम् । तद्द्व्यादि[2] हतविभक्तस्वेष्टस्याद्युत्तरे ब्रूहि ॥८५॥

इष्टगच्छयोर्व्यस्ताद्युत्तरसमधनद्विगुणत्रिगुणद्विभागत्रिभागादिधनानयनसूत्रम्—
व्येकात्महतो गच्छ स्वेष्टघ्नो द्विगुणितान्यपदहीन[1] ।
मुखमात्मोनान्यकृतिर्द्विकेष्टपदघातवर्जिता प्रचयः ॥८६॥

१ M गुणभागाद्युत्तरेच्छायाः । २ M गुण° ।

सरलता के लिये, चुने हुए योग को ज्ञात योग द्वारा विभाजित कर दो स्थानों में रखते हैं। इस भजनफल को जब ज्ञात प्रचय द्वारा गुणित करते हैं तो इष्ट प्रचय प्राप्त होता है। वही भजनफल जब ज्ञात प्रथम पद से गुणित किया जाता है तो चाहा हुआ प्रथम पद उस श्रेढि का प्राप्त होता है जिसका कि योग ज्ञात श्रेढि के योग का या तो अपवर्त्य अथवा भिन्नात्मक अंश ( भाग ) होता है ॥८४॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

६०, ज्ञात प्रथम पद है, ज्ञात प्रचय उससे दुगुना है, और पदों की संख्या ( ज्ञात दी हुई श्रेढि में तथा इष्ट समस्त श्रेढियों में ) ४ है। ज्ञात योग को २ से आरम्भ होने वाली संख्यओं द्वारा गुणित अथवा भाजित करने पर प्राप्त हुए योगो वाली श्रेढियों के प्रथम पद और प्रचय निकालो ॥८५॥

जिनके पदों की संख्या मन से चुनी जाती है ऐसी दो श्रेढियों के पारस्परिक विनिमित प्रथम पद और प्रचय तथा उन श्रेढियों के योगों ( जो बराबर हों, अथवा जिनमें से एक दूसरे का दुगुना, तिगुना, आधा, तिहाई अथवा ऐसा ही कोई अपवर्त्य या भाग रूप हो, ) को निकालने का नियम—

किसी एक श्रेढि के पदों की संख्या स्वतः से गुणित होकर तथा एक द्वारा ह्रासित होकर और फिर चुने हुए ( दो श्रेढियों के योग के ) अनुपात द्वारा गुणित होकर, और तब दूसरी श्रेढि के पदों की सख्या की दुगुनी राशि द्वारा ह्रासित होकर कोई एक श्रेढि के ( परस्पर बदलने योग्य ) प्रथम पद को प्राप्त होती है। दूसरी श्रेढि के पदों की सख्या की वर्गराशि पदों की सख्या द्वारा ही स्वत ह्रासित होकर और तब चुनी हुई निष्पत्ति द्वारा तथा प्रथम श्रेढि के पदों की सख्या के गुणनफल की दुगुनी राशि द्वारा ह्रासित होकर, उस श्रेढि के परस्पर बदलने योग्य प्रचय को उत्पन्न करती है ॥८६॥

(८४) प्रतीक रूप से, $अ_1 = \frac{य_1}{य}$ अ, $ब_1 = \frac{य_1}{य}$ ब, जहाँ $य_1$, $अ_1$, $ब_1$ ऐसी श्रेढि के क्रमशः योग, प्रथम पद और प्रचय हैं जिसका योग चुन लिया जाता है। यदि दो श्रेढियों का योग दिया गया हो, तो दो प्रथम पदों की निष्पत्ति (ratio) और दो प्रचयों का अनुपात $\frac{य_1}{य}$ ही सर्वदा नहीं रहता। यहाँ जो हल दिये गये हैं वे कुछ विशिष्ट दशाओं मे प्रयुक्त होते हैं।

(८६) बीजीय रूप से, $अ = न\,(न - १) \times प - २\,न_1$ और $ब = (न_1)^2 - न_1 - २\,प\,न$, जहाँ, अ, ब और न क्रमशः प्रथमपद, प्रचय और श्रेढि के पदों की सख्या हैं, $न_1$ द्वितीय श्रेढि के पदों की सख्या है, और प दो योगों की निष्पत्ति है। अ और ब इस तरह निकालने के बाद दूसरी श्रेढि के प्रथमपद और प्रचय क्रमशः ब और अ होंगे।

## अत्रोद्देशकः

पञ्चाष्टगच्छपुंसोर्व्यस्तप्रभवोत्तरे समानधनम् ।
द्वित्रिगुणादिधनं वा ब्रूहि त्वं गणक विगणय्य ॥८७॥
द्वादशषोडशपदयोर्व्यस्तप्रभवोत्तरे समानधनम् ।
द्व्यादिगुणभागधनमपि कथय त्वं[1] गणितशास्त्रज्ञ ॥८८॥

असमानोत्तरसमगच्छसमधनस्याद्युत्तरानयनसूत्रम्—
अधिकचयस्यैकादिश्चाधिकचयशेषचयविशेषो गुणितः ।
विगतैकपदार्धेन सरूपश्च मुखानि मित्र शेषचयानाम् ॥८९॥

## अत्रोद्देशकः

एकादिषडन्तचयानामेकत्रितयपञ्चसप्तचयानाम् ।
नवनवगच्छानां समवित्तानां चाशु वद मुखानि सखे ॥९०॥

[1] M गणकमुखतिलक ।

### उदाहरणार्थ प्रश्न

दो मनुष्यों के धन क्रमशः दो समान्तर श्रेढियो के योग से ज्ञात होते हैं। श्रेढियों-सम्बन्धी पदों की सख्या ५ और ८ है। दोनो श्रेढियों के प्रथम पद और प्रचय परस्पर बदलने योग्य हैं। श्रेढियों के योग बराबर हैं अथवा उनमे से एक का योग दूसरे का दुगुना, तिगुना, आधा अथवा ऐसा ही कोई अपवर्त्य है। हे गणितवेत्ता, शुद्ध गणना के पश्चात् बतलाओ कि इन योगो के तथा परस्पर बदलने योग्य प्रथमपद और प्रचय के मान क्या हैं? ॥८७॥ दो समान्तर श्रेढियो के सम्बन्ध में, जिनके पदो की सख्या १२ और १६ है, प्रथमपद और प्रचय परस्पर बदलने योग्य है। श्रेढियों के योग बराबर हैं अथवा उनमें से एक का योग दुगुना अथवा कोई ऐसा ही अपवर्त्य अथवा भाग है। हे गणितशास्त्रज्ञ बतलाओ कि इन योगो के तथा परस्पर बदलने योग्य प्रथमपद और प्रचय के मान क्या होंगे? ॥८८॥

असमान प्रचयो, समगच्छ और समयोग धनवाली समान्तर श्रेढियो के प्रथम पद प्राप्त करने का नियम—

जिसका प्रचय सबसे बड़ा है ऐसी श्रेढि का प्रथमपद एक ले लिया जाता है। इस सबसे बड़े प्रचय और शेष प्रचय के अन्तर को एक से ह्रासित गच्छ की आधी राशि द्वारा गुणित करते है। जब इस गुणनफल में एक मिलाते हैं तो हे मित्र हमें शेष प्रचय वाली श्रेढियों के प्रथमपद प्राप्त होते हैं ॥८९॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

हे सखे! बराबर योग वाली दो श्रेढियो के प्रथमपदों को बतलाओ जब कि उनमें से प्रत्येक में ९ गच्छ है तथा प्रचय क्रमशः १ से आरम्भ होकर ६ तक एक दशा में और १, ३, ५ और ७ दूसरी दशा में हो ॥९०॥

(८९) यहाँ दिया गया हल साधारण नियम की विशेष दशा है। $अ_१ = \frac{न - १}{२}(ब_१ - ब) + अ$, जहाँ अ और $अ_१$ दो श्रेढियों प्रथमपद हैं, ब और $ब_१$ उनके सवादी प्रचय हैं। इस सूत्र ( formula ) में, जहाँ ब, $ब_१$ और न दिये गये हैं, $अ_१$ का मान अ के किसी मान को चुन लेने पर निकाला जा सकता है। इस नियम में अ का मान १ लिया गया है।

विसदृशादिसदृशगच्छसमधनानामुत्तरानयनसूत्रम्—
अधिकमुखस्यैकचयश्चाधिकमुखशेषमुखविशेषो भक्तः।
विगतैकपदार्धेन सरूपश्च चया भवन्ति शेषमुखानाम् ॥९१॥

अत्रोद्देशकः

एकत्रिपञ्चसप्तनवैकादशवदनपञ्चपञ्चपदानाम्।
समवित्तानां कथयोत्तराणि गणिताब्धिपारदृश्वन् गणक ॥९२॥

अथ गुणधनगुणसंकलितधनयोः सूत्रम्—
पदमितगुणहतिगुणितप्रभवः स्याद्गुणधनं तदाद्यूनम्।
एकोनगुणविभक्तं गुणसंकलितं विजानीयात् ॥९३॥

---

ऐसी समान्तर श्रेढियों के प्रचयों को निकालने का नियम जिनमें प्रथम पद विसदृश, पदों की सख्या सदृश और योग बराबर हों—

जिसका प्रथमपद सबसे बड़ा हो उस श्रेढि का प्रचय एक लेते हैं। इस सबसे बड़े प्रथमपद और शेष श्रेढियों में से प्रत्येक के प्रथमपद के अन्तर को एक कम पदों की सख्या की आधी राशि द्वारा विभाजित करते है और इस प्रकार प्रत्येक दशा मे प्राप्त भजनफल में एक मिलाते हैं। इस तरह, भिन्न-भिन्न शेष श्रेढियो के प्रचयो को प्राप्त करते हैं ॥९१॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

हे गणितरूपी समुद्र के दूसरे किनारे का दर्शन करने वाले गणक! उन सब बराबर योगवाली श्रेढियों के प्रचयो को निकालो जिनके प्रथमपद १,३,५,७,९ और ११ हो तथा पदों की सख्या (प्रत्येक में) ५ हो ॥९२॥

गुणधन और गुणोत्तर श्रेढि का योग निकालने की विधि—

गुणोत्तर श्रेढि के प्रथमपद को जब ऐसी वारवार स्वत से गुणित साधारण निष्पत्ति द्वारा गुणित करते हैं, जहाँ इस गुणनफल से श्रेढि के पदों की सख्या द्वारा साधारण निष्पत्ति की वारवारता ( frequency ) को मापा जाता है, तब गुणधन प्राप्त होता है। यह गुणधन जब प्रथमपद द्वारा ह्रासित किया जाता है तथा एक कम साधारण निष्पत्ति द्वारा विभाजित किया जाता है तब गुणोत्तर श्रेढि का योग प्राप्त होता है ॥९३॥

---

(९१) इस दशा में साधारण सूत्र (formula) यह है : $ब_1 = \frac{अ - अ_1}{(न-१)/२} + ब$, जहाँ कि ब का मान इस नियम में १ लिया गया है।

(९३) न पदों की गुणोत्तर श्रेढि का गुणधन (न + १) वे पद के तुल्य होता है, जब कि श्रेढि सतत रहती है। बीजीय रूप से, इस गुणधन की अर्हा ( र×र×र. . न गुणन खंडों तक×अ ) अर्थात् $(अ\ र^न)$ होती है, जहाँ कि "र" साधारण निष्पत्ति है। इसकी तुलना उत्तरधन से कर सकते हैं।

योग निकालने का नियम बीजीय रूप से यह है—

$य = \frac{अर^न - अ}{र-१}$, जहाँ अ प्रथम पद है, र साधारण निष्पत्ति है और न पदों की सख्या है।

गुणसंकलिते अन्यदपि सूत्रम्—
समदलविषमखरूपो गुणगुणितो वर्गताडितो गच्छ ।
रूपोनः प्रभवघ्नो व्येकोत्तरभाजितः सारम् ।।९४।।

गुणोत्तर श्रेढि का योग निकालने का अन्य नियम—

एक अलग स्तम्भ मे श्रेढि के पदो की सख्या को शून्य और एक द्वारा क्रमशः दर्शाया जाता है। जब संख्या का मान युग्म ( even ) हो तो उसे आधा किया जाता है और मान अयुग्म ( odd ) हो तो उसमे से एक घटा कर प्राप्त फल को आधा किया जाता है—यह तब तक किया जाता है जब तक कि शून्य प्राप्त नहीं होता। तब यह निरूपित श्रेढि जो शून्य और एक द्वारा बनी हुई होती है, क्रम से अंतिम 'एक' से प्रयोग में लायी जाती है। वहाँ जहाँ एक प्ररूपक होता है साधारण निष्पत्ति द्वारा गुणित वह एक पुन. साधारण निष्पत्ति द्वारा गुणित किया जाता है, और जहाँ शून्य प्ररूपक होता है वहाँ भी गुणित किया जाता है ताकि वर्ग प्राप्त हो। जब यह फल एक द्वारा ह्रासित होकर, प्रथम-पद द्वारा पुनः गुणित किया जाता है और एक कम साधारण निष्पत्ति द्वारा विभाजित किया जाता है तब वह श्रेढि के योग को उत्पन्न करता है ॥९४॥

(९४) यह नियम पिछले नियम से केवल इसलिये भिन्न है कि इसमे वर्ग और सरल गुणन की विधियों को उपयोग में लाकर ( $र^{न}$) को नई रीति से निकाला गया है। निम्नलिखित उदाहरण द्वारा रीति स्पष्ट हो जावेगी—

मान लो $र^{न}$ में न का मान १२ है। ( न = १२ )

१२ युग्म राशि है, इसलिये इसे २ के द्वारा विभाजित करते हैं और ० द्वारा प्रदर्शित करते हैं।
$\frac{१२}{२}$ = ६ भी युग्म राशि है, " २ के " " " " " ० " " " "।
$\frac{६}{२}$ = ३ अयुग्म राशि है, इसलिये इसमें से १ घटाते हैं और १ " " " "।
३–१ = २ युग्म राशि है, इसलिये इसे २ द्वारा विभाजित करते हैं और ० " " " "।
$\frac{२}{२}$ = १ अयुग्म राशि है, इसलिये इसमें से एक घटाते हैं और १ " " " "।
१–१ = ०, जो क्रिया के इस भाग को समाप्त करती है।

| |
|---|
| ० |
| ० |
| १ |
| ० |
| १ |

अब, निरूपक स्तम्भ में ( जिसमें अङ्क उपर्युक्त विधि द्वारा निकालते हैं ) अतिम एक को र द्वारा गुणित करते हैं, जिससे र प्राप्त होता है, क्योंकि इस अंतिम एक में ० उसके ऊपर है, र को ऊपर की तरह प्राप्त कर वर्गित करते है जिससे $र^{२}$ प्राप्त होता है, क्योंकि इस ० के ऊपर १ है, $र^{२}$ जो प्राप्त होता है अब र के द्वारा गुणित करने पर $र^{३}$ देता है, चूँकि इस १ के ऊपर ० है, इस $र^{३}$ को वर्गित करते हैं जो $र^{६}$ देता है; और चूँकि फिर से इस ० के ऊपर दूसरा शून्य है, इस $र^{६}$ को वर्गित करते हैं जो $र^{१२}$ देता है। इस तरह र का मान सरल वर्ग करने और गुणन करने की क्रियाओं द्वारा प्राप्त होता है। इस विधि का उपयोग केवल $र^{न}$ के मान को सरलता से प्राप्त करने हेतु होता है। और, यह सरलतापूर्वक देखा जाता है कि यह रीति न की समस्त धनात्मक और अभिन्नात्मक ( integral ) अर्हाओं ( values ) के लिये प्रयुक्त की जा सकती है।

गुणसंकलितान्त्यधनानयने तत्सकलितधनानयने च सूत्रम्—

गुणसकलितान्त्यधन विगतैकपदस्य गुणधनं भवति। तद्गुणगुणं मुखोन व्येकोत्तरभाजित सारम् ।९५।

गुणधनस्योदाहरणम्—

स्वर्णद्वय गृहीत्वा त्रिगुणधनं प्रतिपुरं समार्जयति[1] । यः पुरुषोऽष्टनगर्यां तस्य कियद्वित्तमाचक्ष्व ।९६।

गुणधनस्याद्युत्तरानयनसूत्रम्—

गुणधनमादिविभक्त यत्पदमितवधसमं स एव चयः। गच्छप्रमगुणघातप्रहृत गुणितं भवेत्प्रभव ।९७।

गुणधनस्य गच्छानयन सूत्रम्—

मुखभक्ते गुणवित्ते यथा निरग्रं तथा गुणेन हृते। यावत्योऽत्र शलाकास्तावान् गच्छो गुणधनस्य।।९८।।

---

१ M समर्चयति ।

---

गुणोत्तर श्रेढि के अतिम पद तथा योग को निकालने का नियम—

गुणोत्तर श्रेढि का अतिम पद अथवा अन्त्यधन, ( जिसमे पदो की संख्या एक कम होती है ऐसी ) दूसरी श्रेढि, का गुणधन होता है। यह अन्त्यधन, साधारण निष्पत्ति द्वारा गुणित किया जाने पर प्रथमपद द्वारा ह्रासित किया जाता है, तथा एक कम साधारण निष्पत्ति द्वारा विभाजित किया जाता है तो श्रेढि का योग प्राप्त होता है ॥९५॥

## उदाहरणार्थ प्रश्न

किसी नगर मे २ स्वर्ण मुद्राएँ प्राप्त कर एक मनुष्य एक नगर से दूसरे नगर को जाता है, और प्रत्येक स्थान में पिछले स्थानो से प्राप्त मुद्राओं से तिगुनी मुद्राएँ प्राप्त करता है। बतलाओ कि आठवें नगर में उसे कितनी मुद्राएँ मिलेंगी ? ॥९६॥

किसी दिये गये गुणधन सम्बन्धी प्रथमपद और साधारण निष्पत्ति निकालने का नियम—

गुणधन जब प्रथमपद द्वारा विभाजित होता है तब वह ऐसी स्वगुणित राशि के गुणनफल के तुल्य हो जाता है जिस गुणन में कि वह राशि, पदो की सख्या की राशि बार ( वारवार ) प्रकट होती है, और यह राशि चाही हुई साधारण निष्पत्ति है। गुणधन जब साधारण निष्पत्ति के वारवार गुणन से प्राप्त गुणनफल द्वारा विभाजित किया जाता है—( साधारण निष्पत्ति के वारवार स्वगुणन से प्राप्त ऐसा गुणनफल जिसमें इस साधारण निष्पत्ति का वारवार प्रकटपना, पदों की सख्या द्वारा मापा जाता है ) तब प्रथमपद प्राप्त होता है ॥९७॥

किसी गुणोत्तर श्रेढि मे दिये गये गुणधन सम्बन्धी पदो की सख्या निकालने का नियम—

श्रेढि के गुणधन को प्रथमपद द्वारा विभाजित करो। तब इस भजनफल को साधारण निष्पत्ति द्वारा वारवार तब तक विभाजित करो जब तक कि भाजनयोग्य कुछ न बच रहे। ऐसे वारवार दिये गये भाग की सख्या का निरूपण करनेवाली शलाकाओ की सख्या जो भी हो वही दिये हुए गुणधन के सम्बन्ध में पदों की संख्या का मान होता है ॥९८॥

---

(९५) बीजीय रूप से, $य = \frac{अर^{न-१} \times र - अ}{र - १}$ अन्त्यधन, गुणोत्तर श्रेढि के अंतिम पद के मान के तुल्य होता है, गुणधन के अर्थ और मान के लिये सूत्र ९३ देखिये। न पदों वाली गुणोत्तर श्रेढि का अन्त्यधन $अर^{न-१}$ के तुल्य होता है, जब कि इसी श्रेढि का गुणधन $अर^{न}$ होता है। इसी तरह न − १ पदों वाली गुणोत्तर श्रेढि का अन्त्य धन $अर^{न-२}$ के तुल्य होता है, जब कि गुणधन $अर^{न-१}$ होता है। यहाँ स्पष्ट है कि न पदों की श्रेढि का अन्त्यधन उतना ही होगा जितना की न − १ पदों वाली श्रेढि का गुणधन।

( ९७, ९८ ) स्पष्ट है कि $अर^{न}$ में अ का भाग देने पर $र^{न}$ प्राप्त होता है, और यह र द्वारा

गुणसंकलितोदाहरणम्—

दीनारपञ्चकादिद्विगुणं धनमर्जयन्नरः कश्चित् । प्राविक्षदष्टनगरीः कति जातास्तस्य दीनाराः ॥९९॥
सप्तमुखत्रिगुणचयत्रिवर्गगच्छस्य किं धनं वणिजः । त्रिकपञ्चकपञ्चदशप्रभवगुणोत्तरपदस्यापि ॥१००॥

गुणसंकलितोत्तराद्यानयनसूत्रम्—

असकृद्व्येक मुखहृतवित्तं येनोद्धृतं भवेत्स चयः ।
व्येकगुणगुणितगणितं निरेकपदमात्रगुणवधाप्तं प्रभवः ॥१०१॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

एक मनुष्य नगर से नगर भ्रमण करते हुए गुणोत्तर श्रेढि में धन कमाता है जिसका प्रथमपद ५ दीनार और साधारण निष्पत्ति २ है। इस तरह उसने आठ नगरों में प्रवेश किया। बतलाओ उसके पास कितने दीनार हैं ? ॥९९॥ गुणोत्तर श्रेढि के योग द्वारा धन का माप किया जाता है। एक मनुष्य के पास गुणोत्तर श्रेढि वाला कितना धन होगा जब कि श्रेढि का प्रथमपद ७ है, साधारण निष्पत्ति ३ है और पदों की सख्या ९ है। पुन, जिसके प्रथमपद, साधारण निष्पत्ति और पदों की संख्या क्रमश: ३, ५, १५ है ऐसी गुणोत्तर श्रेढि वाला धन बतलाओ ॥१००॥

गुणोत्तर श्रेढि के दिये गये योग सम्बन्धी प्रथमपद और साधारण निष्पत्ति निकालने का नियम—

वह राशि जिसके द्वारा, श्रेढि के योग को प्रथम पद द्वारा विभाजित करने से प्राप्त हुई राशि को १ द्वारा ह्रासित कर उत्पन्न हुई राशि में कथित भाजन सम्भव हो ( जब कि समय समय पर सब उत्तरोत्तर भजनफलों में से एक घटाने के पश्चात् भाग देने की यह विधि की जाती हो ) तो वह राशि साधारण निष्पत्ति है। वह योग, जो एक कम साधारण निष्पत्ति द्वारा गुणित होकर, और तब स्वत: में वारंवार गुणित साधारण निष्पत्ति के ( स्वगुणित साधारण निष्पत्ति का ऐसा गुणनफल जिसमें साधारण निष्पत्ति उतने बार प्रकट होती है जितनी कि पदों की संख्या रहती है ) गुणनफल द्वारा विभाजित होकर और तब इस स्वत में वारवार गुणित साधारण निष्पत्ति के गुणनफल को एक द्वारा ह्रासित करने से प्राप्त राशि द्वारा विभाजित होकर प्रथमपद उत्पन्न करता है ॥१०१॥

---

न बार भाग देने योग्य है और 'न' ही श्रेढि के पदों की सख्या है। इसी तरह र×र×र×.. ...न पदों तक, $र^{न}$ होता है; और गुणधन अर्थात् $अर^{न}$, इस $र^{न}$ द्वारा विभाजित होकर अ देता है जो कि श्रेढि का चाहा हुआ प्रथमपद है।

(१०१) निम्नलिखित उदाहरण से नियम का प्रथमभाग स्पष्ट हो जावेगा—

श्रेढि का योग ४०९५ है, प्रथमपद ३ है, पदों की सख्या ६ है। यहाँ ४०९५ को ३ द्वारा भाजित करने पर हमें १३६५ प्राप्त होता है। अब, १३६५ – १ = १३६४ है। तब अन्वीक्षा द्वारा ४ चुनकर, $\frac{१३६४}{४}$ = ३४१; ३४१ – १ = ३४०, $\frac{३४०}{४}$ = ८५, ८५ – १ = ८४, $\frac{८४}{४}$ = २१, २१ – १ = २०, $\frac{२०}{४}$ = ५; ५ – १ = ४; $\frac{४}{४}$ = १ है। इसलिये ४ यहाँ साधारण निष्पत्ति है। निम्नलिखित से इस विधि-का आधारभूत सिद्धान्त स्पष्ट हो जावेगा—

$$\frac{अ(र^{न}-१)}{र-१} - अ = \frac{र^{न}-१}{र-१}, \text{ और } \frac{र^{न}-१}{र-१} - १ = \frac{र^{न}-र}{र-१}$$ जो कि स्पष्टत: र के द्वारा भाज्य है। दूसरा भाग बीजीय रूप से इस तरह है—

$$अ = \frac{अ(र^{न}-१)}{र-१} \times \frac{र-१}{र^{न}-१}$$

## अत्रोद्देशकः

त्रिमुखर्तुगच्छबाणाङ्काम्बरजलनिधिधने कियान्प्रचय[1]।
पड्गुणचयपञ्चपदाम्बरशशिहिमगुत्रिवित्तमत्र मुखं किम् ॥१०२॥

गुणसंकलितगच्छानयनसूत्रम्—

एकोनगुणाभ्यस्तं प्रभवहृतं रूपसंयुतं वित्तम्। यावत्कृत्वो भक्तं गुणेन तद्वारसंमितिर्गच्छः ॥१०३॥

## अत्रोद्देशकः

त्रिप्रभव षट्कगुण सार सप्तत्युपेतसप्तशती। सप्तामा ब्रूहि सखे कियत्पदं गणक गुणनिपुण ॥१०४॥
पञ्चादिद्विगुणोत्तरे शरगिरिद्व्येकप्रमाणे धने सप्तादि त्रिगुणे नगेभवसुरितस्तम्वेरमर्तुप्रमे।
त्र्यास्ये पञ्चगुणाधिके हुतवहोपेन्द्राक्षवह्निद्विपश्वेतांशुद्विरदेभकर्मकरदङ्कानेऽपि गच्छः कियान् ॥१०५॥

इति परिकर्मविधौ सप्तमं संकलितं समाप्तम् ॥

## व्युत्कलितम्

अष्टमे व्युत्कलितपरिकर्मणि करणसूत्रं यथा—

सपदेष्टं स्वेष्टमपि व्येकं दलितं चयाहतं समुखम्। शेषेष्टगच्छगुणितं व्युत्कलितं स्वेष्टवित्तं च ॥१०६॥

१ M च।

### उदाहरणार्थ प्रश्न

यदि गुणोत्तर श्रेढि में प्रथम पद ३ है, पदों की संख्या ६ है, और योग ४०९५ है तो उसकी साधारण निष्पत्ति बतलाओ। यदि साधारण निष्पत्ति ६ हो, पदों की संख्या ५ हो, और योग ३११० हो तो ऐसी गुणोत्तर श्रेढि का प्रथमपद क्या है? ॥१०२॥

गुणोत्तर श्रेढि के पदों की संख्या निकालने का नियम—

गुणोत्तर श्रेढि के योग को एक कम साधारण निष्पत्ति द्वारा गुणित करो, तब इस गुणनफल को प्रथमपद द्वारा भाजित करो और तब इस भजनफल में एक जोड़ो। यह परिणामी राशि साधारण निष्पत्ति द्वारा जितनी बार उत्तरोत्तर भाजित होगी, वह संख्या श्रेढि के पदों की संख्या होगी ॥१०३॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

हे गुणनिपुण गणक मित्र! मुझे बतलाओ कि जिस श्रेढि में प्रथमपद ३ है, साधारण निष्पत्ति ६ है, और योग ७७७ है, उसके पदो की संख्या कितनी होगी? ॥१०४॥ जिस श्रेढि में ५ प्रथमपद है, २ साधारण निष्पत्ति है, १२७५ योग है, और उस श्रेढि में जिसका प्रथमपद ७ है, योग ६८८८७ है और साधारण निष्पत्ति ३ है तथा उस श्रेढि में जिसका प्रथमपद ३ है, साधारण निष्पत्ति ५ है और योग २२८८८१८३५९३ है—पदो की संख्या अलग-अलग निकालो ॥१०५॥

इस प्रकार परिकर्म व्यवहार में, संकलित नामक परिच्छेद समाप्त हुआ।

## व्युत्कलित

परिकर्म क्रियाओं में आठवीं क्रिया व्युत्कलित[1] सम्बन्धी नियम—

श्रेढि के कुल पदों की संख्या को चुने हुए पदों की संख्या से मिला लो, और अपनी चुनी हुई पदों की संख्या अलग से लो, इन राशियों में से प्रत्येक को एक द्वारा ह्रासित कर आधी करो और तब प्रचय द्वारा गुणित करो, और तब इन प्रत्येक परिणामी गुणनफलों में प्रथमपद को जोड़ दो। प्राप्त परिणामी राशियों को जब क्रमश शेष पदों की संख्या तथा चुने हुए पदों की संख्या द्वारा गुणित करते हैं तो क्रमश शेष श्रेढि का योग और श्रेढि के चुने हुए भाग का योग प्राप्त होता है ॥१०६॥

---

१ किसी दी हुई श्रेढि में आरम्भ से चुना हुआ कोई भाग इष्ट भाग कहलाता है और शेष श्रेढि में शेष पद रहने के कारण वह शेष श्रेढि कहलाती है। इन शेष पदों का योग ही व्युत्कलित कहलाता है।

(१०६) बीजीय रूप से व्युत्कलित $= य_{व} = \left\{ \frac{न + द - १}{२} ब + अ \right\} ( न - द )$, और

चुने हुए भाग ( इष्ट ) का योग $= य_{इ} \left( \frac{द - १}{२} ब + अ \right) द$, जहाँ द श्रेढि का चुने हुए भाग के पदों की संख्या है।

प्रकारान्तरेण व्युत्कलितधनस्वेष्टधनानयनसूत्रम्—

गच्छसहितेष्टमिष्टं चैकोनं चयहतं द्विहादियुतम्। शेषेष्टपदार्धगुणं व्युत्कलितं स्वेष्टवित्तमपि ॥१०७॥

चयगुणभवव्युत्कलितधनानयने व्युत्कलितधनस्य शेषेष्टगच्छानयने च सूत्रम्—

इष्टधनोनं गणित[1] व्यवकलित चयभवं गुणोत्थं च। सर्वेष्टगच्छशेषे शेषपद जायते तस्य ॥१०८॥

शेषगच्छस्याद्यानयनसूत्रम्—

प्रचयगुणितेष्टगच्छः सादिः प्रभव. पदस्य शेषस्य। प्राक्तन एव चयः स्याद्गच्छस्येष्टस्य तावेव ॥१०९॥

१ M गणितं।

दूसरी रीति द्वारा शेष श्रेढि ( व्युत्कलित ) तथा दी गई श्रेढि के चुने हुए इष्ट भाग के योगफलों को प्राप्त करने का नियम—

श्रेढि के कुल पदों की संख्या को चुने हुए पदों की संख्या में मिला लो और अपनी चुनी हुई पदों की संख्या अलग से लो, इन राशियों में से प्रत्येक को एक द्वारा ह्रासित करो और तब प्रचय द्वारा गुणित करो। इन परिणामी गुणनफलों में प्रथमपद की दुगुनी राशि जोड़ो। प्राप्त परिणामी राशियों को जब क्रमश. शेष पदों की संख्या की आधी राशि द्वारा और चुनी हुई पदों की संख्या की आधी राशि द्वारा गुणित करते है तब शेष श्रेढि का योग और श्रेढि के चुने हुए भाग का योग प्राप्त होता है ॥१०७॥

समान्तर और गुणोत्तर श्रेढि के शेष श्रेढि की योग तथा उसके शेष पदो की संख्या निकालने का नियम—

दी हुई श्रेढि का योग, श्रेढि के चुने हुए भाग द्वारा ह्रासित होकर समान्तर तथा गुणोत्तर श्रेढि के शेष भाग के योग को उत्पन्न करता है। श्रेढि के कुल पदो की संख्या और चुनी हुई श्रेढि के पदों की संख्या का अन्तर शेष श्रेढि के पदों की सख्या होता है ॥१०८॥

शेष श्रेढि के पदो सम्बन्धी प्रथमपद निकालने का नियम—

चुनी हुई पदों की संख्या को प्रचय द्वारा गुणित करने और श्रेढि के प्रथमपद में मिलाने पर शेष श्रेढि के ( शेष ) पदो का प्रथमपद उत्पन्न होता है। उपर्युक्त प्रचय, शेष पदों का भी प्रचय होता है। चुने हुए भाग के पदो की सख्या सम्बन्धी प्रथमपद और प्रचय, दी हुई श्रेढि के प्रथमपद और प्रचय के तुल्य होते है ॥१०९॥

(१०७) फिर से, व्युत्कलित $= य_व = \{ ( न + द - १ ) व + २ अ \} \frac{न - द}{२}$

और इष्ट का योग $= य_इ = \{ ( द - १ ) व + २ अ \} \frac{द}{२}$

(१०९) शेष श्रेढि का प्रथमपद $= द \times व + अ$ है यह श्रेढि स्पष्टतः समान्तर श्रेढि है।

गुणव्युत्कलितशेषगच्छस्याद्यानयनसूत्रम्—

गुणगुणितेऽपि चयादी तथैव भेदोऽयमत्रशेषपदे ।
इष्टपदमितिगुणाहृतिगुणितप्रभवो भवेद्वक्त्रम् ॥११०॥

## अत्रोद्देशकः

द्विमुखस्त्रिचयो गच्छश्चतुर्दश स्वेप्सितं पदं सप्त । अष्टनवषट्कपञ्च च किं व्युत्कलितं समाकलय ॥१११॥
षडादिरष्टौ प्रचयोऽत्र षट्कृति पद दश द्वादश षोडशेप्सितम् ।
मुखादिरन्यस्य तु पञ्चपञ्चकं शतद्वय ब्रूहि शत व्यय. कियान् ॥११२॥
षड्घनमानो गच्छः प्रचयोऽष्टौ द्विगुणसप्तकं वक्त्रम् ।
सप्तत्रिंशत्स्वेष्ट पदं समाचक्ष्व फलमुभयम् ॥११३॥
अष्टकृतिरादिरुत्तरमूनं चत्वारि षोडशात्र पदम् । इष्टानि तत्त्वकेशवरुद्रार्कपदानि किं शेषम् ॥११४॥

गुणोत्तर श्रेढि की शेष श्रेढि के (शेष) पदों की सख्या सम्बन्धी प्रथमपद निकालने का नियम—

गुणोत्तर श्रेढि के विषय में भी दी गई श्रेढि में तथा इष्ट भाग में साधारण निष्पत्ति तथा प्रथम पद समान होते हैं । परन्तु, शेष श्रेढि के पदों का प्रथमपद भिन्न होता है । दी हुई श्रेढि का प्रथमपद ऐसे गुणनफल द्वारा गुणित होकर, जो साधारण निष्पत्ति के स्वत उतनी बार गुणित होने से उत्पन्न होता है जितनी बार कि चुने हुए पदों की सख्या होती है, शेष श्रेढि के प्रथमपद को उत्पन्न करता है ॥११०॥

## उदाहरणार्थ प्रश्न

समान्तर श्रेढि की शेष श्रेढि के योग की गणना करो जब कि प्रथम पद २ हो, प्रचय ३ हो और पदों की संख्या १४ हो तथा चुनी हुई पदों की सख्या क्रमशः ७, ८, ९, ६ और ५ हो ॥१११॥ समान्तर श्रेढि के सम्बन्ध में यहाँ प्रथमपद ६ है, प्रचय ८ है, पदों की सख्या ३६ है और चुनी हुई पदो की सख्या क्रमश १०, १२ और १६ है । इसी तरह की दूसरी श्रेढि के प्रथमपद और प्रचय आदि क्रमश ५, ५, २०० और १०० हैं । बतलाओ कि सवाढी शेष श्रेढियों के योग क्या क्या हैं ? ॥११२॥ समान्तर श्रेढि के पदों की सख्या २१६ है, प्रचय ८ है; प्रथमपद १४ है, इष्ट भाग के पदों की सख्या ३७ है । शेष श्रेढि और इष्ट श्रेढि ( चुने हुए भाग ) के योग क्या-क्या होंगे ? ॥११३॥ समान्तर श्रेढि का प्रथमपद ६४ है, प्रचय — ४ ( ऋण चार ) है तथा पदों की सख्या १६ है । बतलाओ कि शेष श्रेढि के योग क्या-क्या होंगे जब कि इष्ट भाग के पदों की संख्या क्रमश· ७, ९, ११ और १२ हो ॥११४॥

(११०) शेष गुणोत्तर श्रेढि का प्रथमपद अर$^{द}$ है ।

गुणव्युत्कलितस्योदाहरणम्—

चतुरादिद्विगुणात्मकोत्तरयुतो गच्छश्चतुर्णां कृतिर्
दश वाञ्छापदमङ्कसिन्धुरगिरिद्रव्येन्द्रियाम्भोधयः ।
कथय व्युत्कलितं फलं सकलसद्भूजाग्रिमं व्याप्तवान्
करणस्कन्धवनान्तरं गणितविन्मत्तेभविक्रीडितम् ॥११५॥

इति परिकर्मविधावष्टमं व्युत्कलितं समाप्तम् ॥

इति सारसंग्रहे गणितशास्त्रे महावीराचार्यस्य कृतौ परिकर्मनामा प्रथमो व्यवहारः समाप्तः ॥

---

१ M प्रा. ।

---

गुणोत्तर श्रेढि सम्बन्धी व्युत्कलित पर प्रश्न

क्रमबद्ध गुच्छेवाले वृक्षों के फलों की संकलन क्रिया में ४ प्रथमपद है, २ प्रचय है, पदों की संख्या १६ है जब कि इष्ट भाग में पदों की संख्या क्रमशः १०, ९, ८, ७, ६, ५ और ४ है । हे जंगली हस्तियों द्वारा क्रीडित वन के अंतस्थल रूपी व्यावहारिक गणित की क्रियाओं के वेधक ! बतलाओ कि कथित विभिन्न उत्तम वृक्षों के शेष फलों की कुल संख्या क्या है ? ॥११५॥

इस प्रकार, परिकर्म व्यवहार में व्युत्कलित नामक परिच्छेद समाप्त हुआ ।

इस प्रकार, महावीराचार्य की कृति सारसंग्रह नामक गणित शास्त्र मे परिकर्म नामक प्रथम व्यवहार समाप्त हुआ ।

---

(११५) इस प्रश्न में भिन्न-भिन्न ७ फलों के वृक्ष हैं जिनमें से प्रत्येक में फलों के १६ गुच्छे हैं । प्रत्येक वृक्ष में सबसे छोटा गुच्छा ४ फलों वाला है, बडे-बडे गुच्छों में गुणोत्तर श्रेढि में बढते हुए फलों की सख्याएँ हैं, जिसकी साधारण निष्पत्ति २ है । ७ वृक्षों में से हटाये हुए गुच्छों की सख्या नीचे से क्रमशः १०, ९, ८, ७, ६, ५ और ४ है । यहाँ विभिन्न उत्तम वृक्षों पर शेष फलों की कुल सख्या निकालना है । 'मत्तेभविक्रीडितं' जो इस सूत्र में आया है, उसी सूत्र का छन्द ( metre ) है जिसमें कि वह सरचित किया गया है । इसका अर्थ वन्यहस्तियों की क्रीडा भी होता है ।



# ३. कलासवर्णव्यवहारः

त्रिलोकराजेन्द्रकिरीटकोटिप्रभाभिरालीढपदारविन्दम् ।
निर्मूलमुन्मूलितकर्मवृक्षं जिनेन्द्रचन्द्रं प्रणमामि भक्त्या ॥ १ ॥

इतः परं कलासवर्णं द्वितीयव्यवहारमुदाहरिष्यामः ।

## भिन्नप्रत्युत्पन्नः

तत्र भिन्नप्रत्युत्पन्ने करणसूत्रं यथा—

गुणयेदंशानंशैर्हारान् हारैर्घटेत यदि तेषाम् । वज्रापवर्तनविधिर्विधाय त भिन्नगुणकारे ॥ २ ॥

## अत्रोद्देशकः

शुण्ठ्या पलेन लभते चतुर्नवांशं पणस्य य पुरुप ।
किमसौ ब्रूहि सखे त्वं त्रिगुणेन पलाष्टभागेन ॥ ३ ॥
मरिचस्य पलस्यार्धः पणस्य रूपाष्टमांशको यत्र । तत्र भवेत्किं[2] मूल्यं पलपट्पञ्चाशकस्य वद ॥ ४ ॥

१ यह श्लोक P में छूट गया है । २ M मौ. ।

## २. कलासवर्ण व्यवहार

### ( भिन्न )

जिन्होंने कर्मरूपी वृक्ष को पूर्णतः निर्मूल कर दिया है और जिनके चरण कमल तीनो लोकों के राजेन्द्रों के झुके हुए मस्तक पर लगे हुए मुकुटों द्वारा उत्पन्न प्रभामडल द्वारा वेष्टित हैं, ऐसे जिनेन्द्र चन्द्रनाथ भगवान् को मैं भक्तिपूर्वक प्रणाम करता हूँ ॥१॥

इसके पश्चात् हम कलासवर्ण ( भिन्न ) नामक द्वितीय व्यवहार को प्रकट करेंगे ।

### भिन्न प्रत्युत्पन्न ( भिन्नों का गुणन )

भिन्नों के गुणन के सम्बन्ध में निम्नलिखित नियम है—

भिन्नों के गुणन में अंशों को अंशों से गुणित किया जाता है और हरों को हरों से गुणित किया जाता है जब कि उनके सम्बन्ध में ( सम्भव ) तिर्यक् प्रह्रासन ( वज्र अपवर्तन ) की क्रिया की जा चुकी हो ॥२॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

हे मित्र, मुझे बतलाओ यदि अदरख ( ginger ) का एक पल $\frac{4}{9}$ पण में मिलता हो तो किसी व्यक्ति को $\frac{3}{8}$ पल के लिये क्या मिलेगा ? ॥३॥ $\frac{1}{8}$ पण में १ पल मिर्च मिलती हो तो बतलाओ कि $\frac{5}{6}$ पल मिर्च की क्या कीमत होगी ? ॥४॥ एक व्यक्ति को लम्बी मिर्च एक पण में $\frac{2}{9}$ पल मिलती

---

१ कलासवर्ण का शाब्दिक अर्थ $\frac{1}{16}$ भाग होता है, क्योंकि कला का अर्थ सोलहवाँ भाग होता है । इसलिये, कलासवर्ण का उपयोग भिन्न को साधारण रूप से दर्शाने के लिये किया गया है ।

( २ ) जब $\frac{3}{4} \times \frac{2}{9}$ प्रह्रासित किये जाते हैं तो तिर्यक् प्रह्रासन द्वारा $\frac{1}{2} \times \frac{1}{3}$ प्राप्त होता है ।

कश्चित्पणेन लभते त्रिपञ्चभागं पलस्य पिप्पल्याः ।
नवभिः पणैर्द्विभक्तैः किं गणकाचक्ष्व गुणयित्वा ॥ ५ ॥
क्रीणाति पणेन वणिग्जीरकपलनवदशांशकं यत्र । तत्र पणै. पञ्चार्धैः कथय त्वं किं समग्रमते ॥ ६ ॥
द्व्याद्यो द्वितयवृद्धयोंऽशकास्त्र्यादयो द्वयचया हरा. पुनः ।
ते द्वये दशपदाः कियत्फलं ब्रूहि तत्र गुणने द्वयोर्द्वयोः ॥ ७ ॥

इति भिन्नगुणाकारः ।

## भिन्नभागहारः

भिन्नभागहारे करणसूत्रं यथा—
अंशीकृत्यच्छेदं प्रमाणराशेस्ततः क्रिया गुणवत् ।
प्रमितफलेऽन्यहरघ्ने विच्छिदि वा सकलवच्च भागहृतौ ॥ ८ ॥

### अत्रोद्देशकः

हिङ्गो. पलार्धमौल्यं पणत्रिपादांशको भवेद्यत्र । तत्रार्घे विक्रीणन् पलमेकं किं नरो लभते ॥ ९ ॥
अगरो. पलाष्टमेन त्रिगुणेन पणस्य विंशतित्र्यंशान् । उपलभते यत्र पुमानेकेन पलेन किं तत्र ॥१०॥
पणपञ्चमैश्चतुर्भिर्नखस्य पलसप्तमो त्र्यशीतिगुण । संप्राप्यो यत्र स्यादेकेन पणेन किं तत्र ॥११॥

---

हो तो हे गणितज्ञ ! गुणन के पश्चात् कहो कि उसे $\frac{9}{2}$ पण में कितनी मिर्च मिलेगी ? ॥५॥ एक वणिक एक पण में $\frac{9}{10}$ पल जीरा (cumin seeds) खरीदता है । हे समग्रमते ! बतलाओ कि वह $\frac{5}{2}$ पण में कितना खरीदेगा ? ॥६॥ दिये गये भिन्नो में अश २ से आरम्भ होकर २ से बढ़ते चले जाते है, उनके हर ३ से आरम्भ होकर २ से बढ़ते चले जाते हैं, वे अश और हर दोनो दशाओ मे सख्या में दस रहते है । बतलाओ कि दो भिन्नो को एक बार मे लेने पर उनके गुणनफल अलग-अलग क्या होगे ? ॥७॥

इस प्रकार, कलासवर्ण व्यवहार में भिन्न गुणकार नामक परिच्छेद समाप्त हुआ ।

## भिन्न भागहार ( भिन्नों का भाग )

भिन्नों के भाग के सम्बन्ध मे निम्नलिखित नियम है—

भाजक के हर को अश तथा अश को हर बनाने के पश्चात् केवल गुणन की क्रिया करना पड़ती है । अथवा, भाजक और भाज्य को एक दूसरे के हरो द्वारा गुणित कर प्राप्त हर रहित गुणनफलो का भाग केवल पूर्ण सख्याओ के भाग की भाँति किया जाता है ॥८॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

जब $\frac{3}{4}$ पण में $\frac{1}{2}$ पल हींग मिलती है तो एक व्यक्ति को एक पल हींग उसी भाव से बेचने पर क्या मिलेगा ? ॥९॥ $\frac{3}{8}$ पल ( लाल चंदन की लकड़ी ) का मूल्य $\frac{20}{3}$ पण है तो एक पल अगरु का क्या मूल्य होगा ? ॥१०॥ नख द्रव्य के $\frac{83}{7}$ पल का मूल्य $\frac{4}{5}$ पण है तो एक पण में ( उसी अर्घ से ) कितने पल द्रव्य मिलेगा ? ॥११॥ दिये गये भिन्नों के अश ३ से आरम्भ होकर क्रमश १ द्वारा

---

( ७ ) यहाँ कथित भिन्न $\frac{2}{3}$, $\frac{4}{5}$, $\frac{6}{7}$ इत्यादि हैं ।

( ८ ) ( i ) $\frac{अ}{ब} \div \frac{स}{द} = \frac{अ}{ब} \times \frac{द}{स}$, ( ii ) $\frac{अ}{ब} \div \frac{स}{द} = अद \div बस$

त्र्यादिरूपपरिवृद्धियुजोऽशा यावदष्टपदमेकविहीना ।
हारकास्तत इह द्वितयाद्यैः किं फलं वद परेषु हृतेषु ॥१२॥

इति भिन्नभागहार ।

## भिन्नवर्गवर्गमूलघनघनमूलानि

[1]भिन्नवर्गवर्गमूलघनघनमूलेषु करणसूत्रं यथा—
कृत्वाच्छेदांशकयो कृतिकृतिमूले घनं च घनमूलम् । तच्छेदैरंशहृतौ वर्गादिफलं भवेद्भिन्ने ॥१३॥

### अत्रोद्देशकः

पञ्चकसप्तनवानां दलितानां कथय गणक वर्गं त्वम् । षोडशविंशतिशतकद्विशतानां च त्रिभक्तानाम् ॥१४॥
त्रिकादिरूपद्वयवृद्धयोंऽशा द्विकादिरूपोत्तरका हराश्च ।
पद मत्त द्वादशवर्गमेषा वदाशु मे त्वं गणकाग्रगण्य ॥१५॥
पादनवांशकषोडशभागानां पञ्चविंशतितमस्य । षट्त्रिंशद्भागस्य च कृतिमूलं गणक भण शीघ्रम् ॥१६॥
भिन्ने वर्गे राशयो वर्गिता ये तेषां मूल सप्तशत्याश्च किं स्यात् ।
त्र्यष्टोनायाः पञ्चवर्गोद्धृताया ब्रूहि त्व मे वर्गमूलं प्रवीण ॥१७॥

---

[1] M भिन्नवर्गभिन्नवर्गमूलभिन्नघनतन्मूलेषु ।

बढ़त चल जात ह जब तक क उनकी सख्या ८ नहीं हो जाती । हर भी दो से आरम्भ होकर सवादी अंशों से क्रमश एक कम हैं । मुझे बतलाओ कि यदि प्रत्येक अग्रिम भिन्न को पूर्ववर्ती भिन्न के द्वारा विभाजित किया जाय तो क्या फल होगा ? ॥१२॥

इस प्रकार, कलासवर्ण व्यवहार में, भिन्न भागहार नामक परिच्छेद समाप्त हुआ ।

### भिन्न सम्बन्धी वर्ग, वर्गमूल, घन, घनमूल

भिन्नों के सम्बन्ध में वर्ग करने वर्गमूल निकालने, घन करने, और घनमूल निकालने के लिये नियम—

जब हल किये गये भिन्न के अंश और हर का अलग-अलग वर्ग, वर्गमूल, घन अथवा घनमूल निकाल लिया जाता है तब इस तरह प्राप्त नये अंश को नये हर द्वारा भाजित किया जाता है । इस प्रकार भिन्न के सम्बन्ध में वर्ग अथवा वर्गमूल, घन अथवा घनमूल प्राप्त होता है ॥१३॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

हे अंकगणितज्ञ ! मुझे बतलाओ कि $\frac{५}{२}$, $\frac{७}{२}$, $\frac{९}{२}$, $\frac{१६}{३}$, $\frac{२०}{३}$, $\frac{१००}{३}$ और $\frac{२००}{३}$ के वर्ग क्या होंगे ? ॥१४॥ दिये गये भिन्नों के अंश ३से आरम्भ होते हैं और उत्तरोत्तर क्रमश २ द्वारा बढ़ते चले जाते हैं, हर २ से आरम्भ होते हैं और उत्तरोत्तर १ द्वारा बढ़ते चले जाते हैं । इन भिन्नों की सख्या १२ है । हे अंकगणितज्ञों में अग्रणी ! मुझे उनके वर्ग शीघ्र बतलाओ ? ॥१५॥ हे अकगणितज्ञ ! मुझे शीघ्र बताओ कि $\frac{१}{४}$, $\frac{१}{९}$, $\frac{१}{१६}$, $\frac{१}{२५}$ और $\frac{१}{३६}$ के वर्गमूल क्या होंगे ?॥१६॥ हे कुशल व्यक्ति ! मुझे भिन्नों के वर्गों से सम्बन्धित प्रश्नों में प्राप्त वर्गित राशियों के वर्गमूल तथा $\frac{६७६}{२५}$ का वर्गमूल बतलाओ ॥१७॥

---

( १७ ) यहाँ $\frac{६७६}{२५}$ को मूल गाथा में $\frac{७०० - ३ \times ८}{५^२}$ के रूप में दर्शाया गया है ।

अर्धत्रिभागपादाः पञ्चांशकषष्ठसप्तमाष्टांशाः । दृष्टा नवमश्चैषां पृथक् पृथग्ब्रूहि गणक घनम् ॥१८॥

त्रितयादि चतुश्चयकोंऽशगणो द्विमुखद्विचयोऽत्र हरप्रचय. ।
दशकं पदमाशु तदीयघनं कथय प्रिय सूक्ष्ममते गणिते ॥१९॥

शतकस्य पञ्चविंशस्याष्टविभक्तस्य कथय घनमूलम् ।
नवयुतसप्तशतानां विंशानामष्टभक्तानाम् ॥२०॥

भिन्नघने परिदृष्टवनाना मूलमुदग्रमते वद मित्र ।
त्र्यूनशतद्वययुग्द्विसहस्र्या श्चापि नवप्रहतत्रिहृतायाः ॥२१॥

इति भिन्नवर्गवर्गमूलघनघनमूलानि ।

## भिन्नसंकलितम्

भिन्नसंकलिते करणसूत्रं यथा—

पदमिष्टं प्रचयहतं द्विगुणप्रभवान्वित चयेनोनम् ।
गच्छार्धेनाभ्यस्तं भवति फलं भिन्नसंकलिते ॥२२॥

---

१ M सप्तशतस्यापि सखे व्येकोनत्रिंशकाष्टकाप्तस्य ।

---

$\frac{१}{२}$, $\frac{१}{३}$, $\frac{१}{४}$, $\frac{१}{५}$, $\frac{१}{६}$, $\frac{१}{७}$, $\frac{१}{८}$ और $\frac{१}{९}$ राशियाँ दी गई है, इनके घन अलग-अलग वतलाओ ॥१८॥ दिये गये भिन्नों के अंश ३ से आरम्भ होकर ४ द्वारा उत्तरोत्तर बढ़ते है, हर २ से आरम्भ होकर उत्तरोत्तर २ द्वारा बढ़ते हैं । ऐसे भिन्नात्मक पदों की संख्या १० है । हे तीव्र बुद्धिधारी गणक मित्र ! वतलाओ कि उनके घन क्या होंगे ? ॥१९॥ $\frac{१२५}{८}$ और $\frac{७२९}{८}$ के घनमूल निकालो ॥२०॥ हे अग्रमते मित्र ! भिन्नों के घन निकालने के प्रश्नो में प्राप्त घन राशियों के घनमूल और $\frac{२१९७}{२७}$ का घनमूल निकालकर वतलाओ ।

इस प्रकार कलासवर्ण व्यवहार में भिन्न सम्बन्धी वर्ग, वर्गमूल, घन, घनमूल नामक परिच्छेद समाप्त हुआ ।

### भिन्न संकलित ( भिन्नात्मक श्रेढियों का योगकरण )

भिन्नात्मक श्रेढियो का संकलन सम्बन्धी नियम—

समान्तर श्रेढि से भिन्नात्मक श्रेढि को बनाने वाले पदो की चुनी हुई संख्या को प्रचय द्वारा गुणित करते हैं और प्रथमपद की द्विगुणित राशि में मिलाते है । प्राप्त फल को प्रचय से ह्रासित करते हैं । जब यह परिणामी राशि पदों की संख्या की आधी राशि से गुणित की जाती है, तब वह समान्तर श्रेढि की भिन्नात्मक श्रेढि के योग को उत्पन्न करती है ॥२२॥

---

( २२ ) बीजीयरूप से, $य = (नब + २अ - ब) \frac{न}{२}$ है । इसके लिये द्वितीय अध्याय की ६२वीं गाथा देखिये ।

## अत्रोद्देशकः

द्वित्र्यंशः षड्भागस्त्रिचरणभागो मुखं चयो गच्छः ।
द्वौ पञ्चमौ त्रिपादो द्वित्र्यंशोऽन्यस्य कथय किं वित्तम् ॥२३॥
आदि प्रचयो गच्छस्त्रिपञ्चम पञ्चमस्त्रिपादांश ।
सर्वांशहरौ वृद्धौ द्वित्रिभिरा सप्तकाच्च का चिति ॥२४॥

इष्टगच्छस्याद्युत्तरवर्गरूपघनरूपधनानयनसूत्रम्—

पदमिष्टमेकमादिर्व्येकेष्टदलोद्धृतं मुखोनपदम् । प्रचयो वित्तं तेषां वर्गो गच्छाहतं वृन्दम् ॥२५॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

जिस श्रेढि में प्रथम पद, प्रचय और पदों की सख्या क्रमश $\frac{२}{३}$, $\frac{१}{६}$ और $\frac{३}{४}$ हों तथा ऐसी ही एक और श्रेढि में ये क्रमश $\frac{२}{५}$, $\frac{३}{४}$ और $\frac{२}{३}$ हों तो इन श्रेढियों के योग बतलाओ ॥२३॥ समानान्तर श्रेढि में दी गई एक श्रेढि के प्रथम पद, प्रचय और पदों की संख्या क्रमश· $\frac{३}{५}$, $\frac{१}{५}$ और $\frac{३}{४}$ है। इन सब भिन्नात्मक राशियों के अश और हर उत्तरोत्तर २ और ३ द्वारा क्रमश बढ़ाये जाते हैं जब तक कि ७ श्रेढियाँ इस प्रकार तैयार नहीं हो जातीं। बतलाओ कि इनमें से प्रत्येक श्रेढि का योग क्या है ?॥२४॥

जब योग, दी हुई श्रेढि के पदों की संख्या का वर्गरूप या घनरूप हो तो चुने हुए पदों वाली श्रेढि के सम्बन्ध में प्रथम पद, प्रचय और योग निकालने का नियम—

जो भी पदों की सख्या चुनी गई हो उसे लो और प्रथम पद को एक मान लो। पदों की सख्या को प्रथम पद द्वारा ह्रासित कर और तब एक कम पदों की सख्या की आधी राशि द्वारा भाजित करने से प्रचय प्राप्त होता है। इनके सम्बन्ध में श्रेढि का योग पदों की सख्या की राशि का वर्ग होता है। यह जब पदों की सख्या द्वारा गुणित किया जाता है तो योग का घन प्राप्त होता है ॥२५॥

( २३ ) जब श्रेढि में पदों की सख्या भिन्न के रूप में दी गई हो तो स्पष्ट है कि ऐसी श्रेढि साधारणत· बनाई नहीं जा सकती। परन्तु, अभिप्राय यह प्रतीत होता है कि दिया गया नियम इन दशाओं में ठीक उतरता है।

( २५ ) स्पष्ट है कि, सूत्र में $य = \frac{न}{२}(२अ + \overline{न-१}\,ब)$, और जब $अ = १$ और $ब = \frac{२(न-अ)}{न-१}$ हो तो य का मान $न^२$ के तुल्य हो जाता है। इस योग में न का गुणन करने में, अ और ब का न द्वारा गुणन भी अतर्भूत है ताकि जब $अ = न$ और $ब = \frac{न-अ}{न-१}२न$ हो, तब $य = न^३$ हो। कुछ और विचार करने पर ज्ञात होगा कि अ का मान चाहे पूर्णांक अथवा भिन्नीय हो फिर भी ब का $\frac{२(न \sim अ)}{न-१}$ रूपवाला मान य की अर्हा को $न^२$ के रूप में ला सकता है।

'$\sim$' चिह्न का अर्थ अन्तर होता है।

### अत्रोद्देशकः

पदमिष्टं द्वित्र्यंशो रूपेणांशो हरश्च संवृद्धः[1] । यावद्दशपदमेषां वद मुखचयवर्गवृन्दानि ॥२६॥

इष्टघनधनाद्युत्तरगच्छानयनसूत्रम्—

इष्टचतुर्थः प्रभवः प्रभवात्प्रचयो भवेद्द्विसंगुणितः ।
प्रचयश्चतुरभ्यस्तो गच्छस्तेषां युतिर्वृन्दम् ॥२७॥

### अत्रोद्देशकः

द्विमुखैकचया अंशास्त्रिप्रभवैकोत्तरा हरा उभये ।
पञ्चपदा वद तेषां घनधनमुखचयपदानि सखे ॥२८॥

---

१ यह श्लोक M में अप्राप्य है ।

---

### उदाहरणार्थ प्रश्न

दी हुई श्रेढि में पदों की चुनी हुई संख्या $\frac{२}{३}$ है, इस भिन्न के अंश और हर उत्तरोत्तर एक द्वारा बढ़ाये जाते हैं जब तक कि १० विभिन्न भिन्नात्मक पद प्राप्त नहीं होते । इन भिन्नों को सवादी समान्तर श्रेढियों के पदों की संख्या मानकर उनके सम्बन्ध में प्रथम पद, प्रचय और योग के वर्ग तथा घन निकालो ॥२६॥

समान्तर श्रेढि के दिये हुए योग ( जो कि किसी इष्ट राशि का घन हो ) के सम्बन्ध में प्रथम पद, प्रचय और पदों की संख्या निकालने का नियम—

इष्ट राशि का चतुर्थांश प्रथम पद है । इस प्रथम पद में दो का गुणन करने पर प्रचय उत्पन्न होता है । प्रचय में चार का गुणा करने पर ( एक ) इष्ट श्रेढि के पदों की संख्या प्राप्त होती है । इनसे सम्बन्धित योग इष्ट राशि का घन होता है ॥२७॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

अंश २ से आरम्भ होते हैं और उत्तरोत्तर १ द्वारा बढ़ते हैं, हर को १ द्वारा बढ़ाते हैं जो कि आरम्भ में ३ है । ये दोनो प्रकार के पद ( अंश और हर ) में से प्रत्येक संख्या में पाँच है । इन चुनी हुई भिन्नात्मक राशियों के सम्बन्ध में, हे मित्र, घनात्मक योग और सवादी प्रथमपद, प्रचय और पदों की संख्या निकालो ॥२८॥

---

( २७ ) यह नियम केवल विशेष दशा में प्रयुक्त किया गया है । यह साधारण रूप से भी प्रयोग में लाया जा सकता है । नियम इस तरह है :

$$\frac{क}{४}+\frac{३क}{४}+\frac{५क}{४}+\cdots\cdots \text{ २ क पदों तक} = \frac{क}{४}(\text{२ क})^{२} = क^{३}$$

इस क्रिया की साधारण प्रयोज्यता, समीकरण $\frac{क}{प^{२}}\times(पक)^{२} = क^{३}$ से शीघ्र स्पष्ट हो सकती है । इन सब दशाओं में श्रेढिके पदों की संख्या प्रथम पद को $प^{३}$ से गुणित करने पर प्राप्त हो सकती है क्योंकि प्रथम पद $\frac{क}{प^{२}}$ है । प्रत्येक दशा में प्रचय प्रथमपद से द्विगुणित लिया जाता है ।

दृष्टधनाद्युत्तरतो द्विगुणत्रिगुणद्विभागत्रिभागादीष्टधनाद्युत्तरानयनसूत्रम्[1]—
दृष्टविभक्तेष्टधनं द्विष्ठं[2] तत्प्रचयताडितं प्रचय. ।
तत्प्रभवगुणं प्रभवो गुणभाग[3]स्येष्टवित्तस्य ॥२९॥

## अत्रोद्देशकः

प्रभवस्त्र्यर्धो रूपं प्रचय. पञ्चाष्टमः समानपदम् ।
इच्छाधनमपि तावत्कथय सखे कौ मुखप्रचयौ ॥३०॥
प्रचयादादिर्द्विगुणस्त्रयोदशाष्टादशं पद स्वेष्टम् । वित्त तु सप्तषष्टिः षड्घनभक्ता वदादिचयौ ॥३१॥
मुखमेकं[4] द्वित्र्यंशः प्रचयो गच्छ' समश्चतुर्नवमः ।
धनमिष्टं द्वाविंशतिरेकाशीत्या वदादिचयौ ॥३२॥

---

१ M गुणभागाद्युत्तरानयनसूत्रम् ।
२ M प्रचयेन ।
३ M गुणभागाद्युत्तरेच्छायाः ।
४ यह श्लोक M में ३१ वें श्लोक के स्थान में है तथा B में छूटा हुआ है ।

दी हुई समान्तर श्रेढि के ज्ञात योग, प्रथम पद और प्रचय से किसी श्रेढि के प्रथमपद और प्रचय निकालना जबकि इष्ट योग दी गई श्रेढि के ज्ञात योग से दुगुना, तिगुना, आधा, एक तिहाई, अथवा उसका अपवर्त्य या अंश हो—

हल करने की सुविधा के लिए इष्ट योग को ज्ञात योग द्वारा विभाजित कर दो स्थानों में रखो। यह भजनफल, जब ज्ञात प्रचय द्वारा गुणित किया जाता है तब चाहा हुआ प्रचय प्राप्त होता है। और वही भजनफल, जब ज्ञात प्रथमपद द्वारा गुणित होता है तब चाहे हुए प्रथम पद को उत्पन्न करता है ॥२९॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

किसी श्रेढि का प्रथम पद $\frac{३}{२}$ है, प्रचय १ है और पदों की सख्या ( जो दी हुई तथा इष्ट, दोनों श्रेढियों, के लिये उभयनिष्ठ है ) $\frac{५}{८}$ है। इष्ट श्रेढि तथा दी गई श्रेढि का योग अलग-अलग $\frac{५}{८}$ है। हे मित्र! इष्ट श्रेढि का प्रथमपद तथा प्रचय निकालो ॥३०॥ ( प्रचय १ है ) और प्रथमपद प्रचय का दुगुना है, पदों की सख्या $\frac{१३}{१८}$ है, इष्ट श्रेढि का योग $\frac{६७}{२१६}$ है। प्रथमपद और प्रचय निकालो ॥३१॥ प्रथम पद १ है, प्रचय $\frac{२}{३}$ और पदों की सख्या दोनों ( दी गई श्रेढि और इष्ट श्रेढि ) के लिये उभय-साधारण $\frac{४}{९}$ है। इष्ट श्रेढि का योग $\frac{२२}{८१}$ है। इष्ट श्रेढि के प्रथमपद और प्रचय निकालो ॥३२॥

(२९) ८४ वीं गाथा का नोट अध्याय २ में देखिये ।

(३३) प्रतीक रूप से, $न = \frac{\sqrt{२ बय + \left(\frac{ब}{२} - अ\right)^{२}} + \frac{ब}{२} - अ}{ब}$

अध्याय २ की गाथा ६९ वीं का नोट भी देखिये ।

गच्छानयनसूत्रम्—[1]

द्विगुणचयगुणितवित्तादुत्तरदलमुखविशेषकृतिसहितात् ।
मूलं प्रचयार्धयुतं प्रभवोनं चयहृतं गच्छः ॥३३॥

प्रकारान्तरेण तदेवाह—

द्विगुणचयगुणितवित्तादुत्तरदलमुखविशेषकृतिसहितात् ।
मूलं क्षेपपदोनं प्रचयेन हृतं च गच्छः स्यात् ॥३४॥

### अत्रोद्देशकः

द्विपञ्चांशो वक्त्रं त्रिगुणचरणःस्यादिह चयः
षडशः सप्तघ्नत्रिकृतिविहृतो वित्तमुदितम् ।
चयः पंचाष्टांशः पुनरपि मुखं त्र्यष्टममिति
त्रिचत्वारिंशा[2]स्वं प्रिय वद पदं शीघ्रमनयोः ॥३५॥

आद्युत्तरानयनसूत्रम्—

गच्छाप्तगणितमादिर्विगतैकपदार्धगुणितचयहीनम् ।
पदहृतधनमाद्यूनं निरेकपददलहृतं प्रचयः ॥३६॥

---

१ नीचे लिखे हुए दो श्लोकों में स्थान में M में इस प्रकार का पाठ है—
अष्टोत्तरगुणराशीत्यादिना इष्ट-धनगच्छ आनेतव्यः ।
इसके साथही, परिकर्म व्यवहार की ७० वीं गाथा की पुनरावृत्ति है ।

२ K और B प्रभवो गच्छाप्तधनम् ।

---

समान्तर श्रेढि में पदो की सख्या निकालने के लिये नियम—

प्रथम पद और प्रचय की आधी राशि के अन्तर के वर्ग में, प्रचय की दुगुनी राशि को श्रेढि के योग द्वारा गुणित करने से प्राप्त राशि जोड़ी जाती है । इस प्राप्त राशि के वर्गमूल में प्रचय की आधी राशि जोड़ी जाती है । इस योगफल को प्रथम पद द्वारा ह्रासित कर और तब प्रचय द्वारा भाजित करने पर श्रेढि के पदो की सख्या प्राप्त होती है ॥३३॥

पदो की सख्या निकालने की दूसरी विधि—

प्रथमपद और प्रचय की आधी राशि के अन्तर के वर्ग में, प्रचय की दुगुनी राशि को श्रेढि के योग द्वारा गुणित करने से प्राप्त फल मिलाते हैं । योगफल के वर्गमूल में से क्षेपपद घटाते हैं । जब इसे प्रचय द्वारा भाजित करते हैं तब श्रेढि के पदों की संख्या प्राप्त होती है ॥३४॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

दी हुई श्रेढि के सम्बन्ध में, प्रथम पद $\frac{२}{५}$ है, प्रचय $\frac{३}{४}$ है और योग $\frac{७}{९}$ है । पुनः, दूसरी श्रेढि के सम्बन्ध में, प्रचय $\frac{५}{८}$ है, प्रथमपद $\frac{३}{८}$ है और योग ४३ है । हे मित्र ! इन दो श्रेढियो के विषय में, पदों की संख्या शीघ्र निकालो ॥३५॥

प्रथम पद और प्रचय निकालने के लिये नियम—

श्रेढि के योग को पदों की सख्या द्वारा भाजित करने से प्राप्त राशि जब एक कम पदों की संख्या की आधी राशि और प्रचय के गुणनफल द्वारा ह्रासित की जाती है, तब श्रेढि का प्रथम पद उत्पन्न होता है । जब योग को पदों की संख्यासे भाजित कर और प्रथमपद द्वारा ह्रासित कर एक कम पदो की सख्या की आधी राशि द्वारा भाजित करते हैं तब प्रचय प्राप्त होता है ।

---

(३४) क्षेप पद के लिये अध्याय २ की ७० वीं गाथा देखिये ।

(३६) द्वितीय अध्याय की ७४ वीं गाथा का नोट देखिये ।

अत्रोद्देशकः

त्रिचतुर्थचतुःपञ्चमचयगच्छे खेपुशशिहृतैकत्रिंशद्- ।
वित्ते त्र्यंशचतुःपञ्चममुखगच्छे च वद मुखं प्रचयं च ॥३७॥

इष्टगच्छयोर्व्यस्ताद्युत्तरसमधनद्विगुणत्रिगुणद्विभागत्रिभागधनानयनसूत्रम्—

व्येकात्महतो गच्छः स्वेष्टघ्नो द्विगुणितान्यपदहीन ।
मुखमात्मोनान्यकृतिर्द्विकेष्टपदघातवर्जिता प्रचयः ॥३८॥

अत्रोद्देशकः

एकादिगुणविभागः स्वं व्यस्ताद्युत्तरे हि वद मित्र ।
द्वित्र्यंशैनैकादशपञ्चांशकमिश्रनवपदयो ॥३९॥

गुणधनगुणसंकलितधनयोः सूत्रम्—

पदमितगुणहतिगुणितप्रभवः स्याद्गुणधनं तदाद्यूनम् ।
एकोनगुणविभक्तं गुणसंकलितं विजानीयात् ॥४०॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

दो श्रेढियों के प्रथम पद और प्रचय निकालो जब कि एक दशा में योग $\frac{31}{180}$ है, $\frac{3}{4}$ प्रचय है और $\frac{4}{5}$ पदों की सख्या है, तथा अन्य दशा में योग $\frac{31}{180}$ है, $\frac{1}{3}$ प्रथम पद है और $\frac{4}{5}$ पदों की संख्या है ॥३७॥

जब पदों की संख्या कोई भी चुनी हुई राशि हो, तब दो श्रेढियों के सम्बन्ध में परस्पर बदले हुए प्रथम पद, प्रचय, तथा उनके योग ( जिनमें एक-दूसरे के बराबर अथवा एक दूसरे से दुगुना, तिगुना, आधा या तिहाई हो ) निकालने के लिये नियम—

एक श्रेढि के पदों की सख्या स्वत के द्वारा गुणित कर एक द्वारा ह्रासित करते हैं। इसे दोनों श्रेढियों के योग की इष्ट निष्पत्ति द्वारा गुणित कर, और तब, दूसरी श्रेढि के पदों की सख्या की दुगुनी राशि द्वारा ह्रासित कर परस्पर बदलने योग्य प्रथम पद प्राप्त करते हैं ॥३८॥

दूसरी श्रेढि के पदों की सख्या का वर्ग, पदों की सख्या द्वारा ही ह्रासित करते हैं। इसे इष्ट निष्पत्ति और प्रथम श्रेढि के पदों की सख्या के गुणनफल की दुगुनी राशि द्वारा ह्रासित करने पर, परस्पर बदलने योग्य उस श्रेढि का प्रचय उत्पन्न होता है।

उदाहरणार्थ प्रश्न

दो श्रेढियों के सम्बन्ध में, जिनमें $10\frac{1}{3}$ और $9\frac{1}{2}$ पदों की संख्या है, प्रथम पद और प्रचय परस्पर बदलने योग्य हैं। एक श्रेढि का योग दूसरी श्रेढि के योग का अपवर्त्य अथवा अंश है जो एक से आरम्भ होनेवाली प्राकृत सख्याओं द्वारा गुणन अथवा भाग द्वारा प्राप्त हुआ है। हे मित्र! इन योगों को, प्रथम पदों और प्रचयों को निकालो ॥३९॥

गुणोत्तर श्रेढि में गुणधन एवं श्रेढि का योग निकालने के लिये नियम—

गुणोत्तर श्रेढि में प्रथमपद को, जितनी पदों की सख्या होती है उतनी बार साधारण निष्पत्ति द्वारा गुणित करने पर गुणधन प्राप्त होता है। यह गुणधन प्रथमपद द्वारा ह्रासित होकर तथा एक कम साधारण निष्पत्ति द्वारा भाजित होकर गुणोत्तर श्रेढि के योग के बराबर हो जाता है ॥४०॥

(३८) द्वितीय अध्याय की ८६ वीं गाथा का नोट देखिये।
(४०) द्वितीय अध्याय की ९३ वीं गाथा का नोट देखिये।

गुणसंकलितान्त्यधनानयने तत्संकलितानयने च सूत्रम्—
गुणसंकलितान्त्यधनं विगतैकपदस्य गुणधनं भवति ।
तद्गुणगुणं मुखोन ध्येकोत्तरभाजितं सारम् ॥४१॥

अत्रोद्देशकः

प्रभवोऽष्टमश्चतुर्थः प्रचयः पञ्च पदमत्र गुणगुणितम् ।
गुणसंकलित तस्यान्त्यधनं चाचक्ष्व मे शीघ्रम् ॥४२॥
गुणधनसंकलितधनयोराद्युत्तरपदान्यपि पूर्वोक्तसूत्रैरानयेत् ।[1]

समानेष्टोत्तरगच्छसंकलितगुणसंकलितसमधनस्याद्यानयनसूत्रम्—
मुखमेकं चयगच्छाविष्टौ मुखवित्तरहितगुणचित्या ।
हृतचयधनमादिगुणं मुखं भवेद्द्विचितिधनसाम्ये ॥४३॥

---

१ केवल B में प्राप्य ।

---

गुणोत्तर श्रेढि का अन्तिमपद तथा योग निकालने के लिये नियम—

गुणोत्तर श्रेढि का अंत्यधन अथवा अंतिम पद, दूसरी ऐसी ही श्रेढि का गुणधन होता है जिसमें पदो की संख्या एक न्यून होती है। यह अंत्यधन साधारण निष्पत्ति द्वारा गुणित होकर और प्रथम पद द्वारा ह्रासित होकर तथा एक कम साधारण निष्पत्ति द्वारा भाजित होकर श्रेढि के योग को उत्पन्न करता है ॥४१॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

गुणोत्तर श्रेढि के सम्बन्ध में प्रथमपद $\frac{१}{८}$ है, साधारण निष्पत्ति $\frac{१}{४}$ है और पदों की संख्या ५ है। मुझे शीघ्र बतलाओ कि श्रेढि का योग तथा अंतिम पद क्या क्या हैं ? ॥४२॥

समान योग वाली दो समान्तर एवं गुणोत्तर श्रेढि के उभय साधारण प्रथम पद को निकालने के लिये नियम, जब कि उनकी चुनी हुई पदो की संख्या बराबर हो और इसी तरह से वरण किये गये प्रचय और साधारण निष्पत्ति बराबर हों—

प्रथम पद को एक लेते हैं, पदों की संख्या और साधारण निष्पत्ति तथा प्रचय मन से कुछ भी चुन लिये जाते हैं। यहां उत्तर धन को गुणोत्तर श्रेढि के योग में से आदि धन को घटाने से प्राप्त हुई राशि द्वारा भाजित करते हैं। इसे चुने हुए प्रथम पद से गुणित करने पर, इन दोनों श्रेढियों के सम्बन्ध में चाहा हुआ उभयसाधारण प्रथमपद उत्पन्न होता है ॥४३॥

---

(४१) द्वितीय अध्याय की ९५ वीं गाथा का नोट देखिये।

[ पिछले अध्याय में कथित नियमों द्वारा गुणधन और श्रेढि के योग के सम्बन्ध में गुणोत्तर श्रेढि के प्रथमपद, साधारण निष्पत्ति और पदों की संख्या निकाली जा सकती हैं। इन नियमों के लिये अध्याय २ की ८७, ९७, १०१ और १०३ वीं गाथायें देखिये। ]

(४३) आदि घन और उत्तरधन के लिये ६३ और ६४ वीं गाथायें (अध्याय २) देखिये। यह नियम प्रतीक रूप से इस तरह साधित होता है—$अ = \left\{ \frac{न(न-१)}{२} \times ब \right\} \Big/ \left\{ \frac{(र^{न}-१)१}{र-१} - न\times१ \right\}$ जहाँ ब = र है। सरल साधन के हेतु प्रथमपद को १ चुन लिया जाता है, परतु स्पष्ट है कि कोई राशि पहिले इस तरह मानी जा सकती है। आदि धन और उत्तरधन के द्वारा नियम के कथन को सरल बनाने के लिये यहाँ प्रथमपद को मान लिया गया है। यहा प्राप्त सूत्र गुणोत्तर श्रेढि के योगसूत्र और समान्तर श्रेढि के सूत्र को समीकार रूप में लिखने से मिला है। यहा ध्यान देने योग्य शब्द चय है जिसका उपयोग गुणोत्तर और समान्तर श्रेढि, दोनों के क्रमशः साधारण निष्पत्ति और प्रचय के लिये किया गया है।

### अत्रोद्देशकः

भाववार्धिभुवनानि पदान्यम्भोधिपञ्चमुनयस्त्रिहृतास्ते ।
उत्तराणि वदनानि कति स्युर्युग्मसंकलितवित्तसमेषु ॥४४॥

इति भिन्नसंकलितं समाप्तम् ।

## भिन्नव्युत्कलितम्

भिन्नव्युत्कलिते करणसूत्रं यथा—

गच्छाधिकेष्टमिष्टं चयहतमूनोत्तरं द्विहादियुतम् । शेषेष्टपदार्धगुणं व्युत्कलितं स्वेष्टवित्तं च ॥४५॥

शेषगच्छस्याद्यानयनसूत्रम्—

[1]प्रचयार्धोनः प्रभवो युतश्चयघ्नेष्टपदचयार्धाभ्याम् । शेषस्य पदस्यादिश्चयस्तु पूर्वोक्त एव भवेत् ॥४६॥
गुणगुणितेऽपि चयादी तथैव भेदोऽयमत्र शेषपदे ।
इष्टपदमितगुणाहतिगुणितप्रभवो भवेद्वदनम् ॥४७॥

१ M प्रचयगुणितेष्टगच्छस्तादिः प्रभवः पदस्य शेषस्य । पूर्वोक्तः प्रचयस्त्याद्दिष्टस्य प्राक्तनादेव ॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

पदों की सख्या क्रमश ५, ४ और ३ है । साधारण निष्पत्ति तथा बराबर प्रचय क्रमश ४/३, ५/३ और ७/३ हैं । इन समान योग वाली गुणोत्तर तथा समान्तर श्रेढियों के सवादी प्रथम पदों की अर्हाओं ( values ) को निकालो ॥४४॥

इस प्रकार, कलासवर्ण व्यवहार में, सकलित नामक परिच्छेद समाप्त हुआ ।

### भिन्न व्युत्कलित [ श्रेढिरूप भिन्नों का व्युत्कलन ]

भिन्न व्युत्कलित क्रिया को करने का नियम निम्नलिखित है—

श्रेढि में कुल पदों की सख्या को चुने हुए पदों की सख्या में सम्मिलित करो और स्वय चुनी हुई पदों की सख्या को अलग से लो । इन राशियों में से प्रत्येक को प्रचय द्वारा गुणित करो और गुणनफलों को प्रचय द्वारा ह्रासित करो तथा दो द्वारा गुणित करो । इन परिणामी राशियों को जब क्रमश. शेषपदों की सख्या की आधी राशि और पदों की चुनी हुई सख्या की आधी राशि द्वारा गुणित करते हैं तब क्रम से शेष श्रेढि का योग तथा श्रेढि के चुने हुए भाग का योग प्राप्त होता है ॥४५॥

शेष गच्छ सम्बन्धी प्रथम पद को निकालने के लिये नियम—

श्रेढि का प्रथमपद, प्रचय की आधी राशि द्वारा ह्रासित होकर और प्रचय द्वारा गुणित चुनी हुई पदों की सख्या द्वारा मिलाया जाकर तथा प्रचय की आधी राशि द्वारा भी मिलाया जाकर शेष श्रेढि के शेष पदों की संख्या के प्रथम पद को उत्पन्न करता है । जैसा प्रचय दी हुई श्रेढि में होता है वैसा ही प्रचय शेष श्रेढि का होता है ॥४६॥ गुणोत्तर श्रेढि के विषय में भी, साधारण निष्पत्ति और प्रथमपद ठीक वैसे ही होते हैं जैसे कि दी हुई श्रेढि और उसके चुने हुए भाग में होते हैं। दी हुई श्रेढि के प्रथम पद में साधारण निष्पत्ति को उतने वार गुणित करते हैं जितनी कि चुनी हुई पदों की सख्या होती है। प्राप्त गुणनफल शेष श्रेढि का प्रथमपद होता है । शेष श्रेढि के प्रथमपद और दी हुई श्रेढि के प्रथमपद में यही अंतर होता है ॥४७॥

(४५) द्वितीय अध्याय की १०६ वीं गाथा का नोट देखिये ।

(४६) द्वितीय अध्याय की १०९ वीं गाथा का नोट देखिये ।

(४७) द्वितीय अध्याय की ११० वीं गाथा का नोट देखिये ।

## अत्रोद्देशकः

पादोत्तरं दलास्यं पदं त्रिपादांशक समुद्दिष्टः। स्वेष्टं चतुर्थभागः[1] किं व्युत्कलितं समाकलय[2] ॥४८॥
प्रभवोऽर्धं पञ्चांशः प्रचयो द्वित्र्यंशको भवेद्गच्छः। पञ्चाष्टांशःस्वेष्टं पदमृणमाचक्ष्व गणितज्ञ ॥४९॥
आदिश्चतुर्थभागः प्रचय. पञ्चांशकस्त्रिपञ्चांश ।
गच्छो वाञ्छागच्छो दशमो व्यवकलितमानं किम् ॥५०॥
त्रिभागौ द्वौ वक्त्र पञ्चमांशश्चयःस्यात् पदं त्रिघ्नः पादः पञ्चमःस्वेष्टगच्छः।
षडंशःसप्तांशो वा व्यय को वद त्वं कलावास प्रज्ञाचन्द्रिकाभास्वदिन्दो ॥५१॥
द्वादशपदं चतुर्थर्णोत्तरमर्धोनपञ्चकं वदनम्। त्रिचतुःपञ्चाष्टेष्टपदानि व्युत्कलितमाकलय ॥५२॥

गुणसंकलितव्युत्कलितोदाहरणम् ।

द्वित्रिभागरहिताष्टमुखं द्वित्र्यंशको गुणचयोऽष्ट पदं भोः।
मित्र रत्नगतिपञ्चपदानीष्टानि शेषमुखवित्तपदं किम् ॥५३॥

इति भिन्नव्युत्कलितं समाप्तम्[3]।

---

१ M च चतुर्भागः।
२ M किं व्युत्कलितं समाकलय।
३ K और M में इसके पश्चात् "इति सारसङ्ग्रहे महावीराचार्यस्य कृतौ द्वितीयव्यवहारस्समाप्तः" जोड़ा गया है। यह वास्तव में भूल प्रतीत होती है।

---

### उदाहरणार्थ प्रश्न

दी हुई श्रेढि में प्रचय $\frac{1}{4}$ है, प्रथमपद $\frac{1}{2}$ है, पदों की संख्या $\frac{3}{4}$ है और चुनी हुई पदों की (हटाई जाने वाली) संख्या $\frac{1}{4}$ है। ऐसी श्रेढि की शेष श्रेढि का योग निकालो ॥४८॥ समान्तर श्रेढि के सम्बन्ध में प्रथमपद $\frac{1}{2}$ है, प्रचय $\frac{1}{5}$ है और पदों की सख्या $\frac{2}{3}$ है। यदि हटाये जाने वाले पदों की संख्या $\frac{5}{8}$ है तो हे गणितज्ञ, शेष श्रेढि का योगफल बताओ ॥४९॥ दी हुई श्रेढि में प्रथमपद $\frac{1}{4}$ है, प्रचय $\frac{1}{5}$ है और पदों की सख्या $\frac{3}{5}$ है। यदि चुनी हुई पदो की संख्या $\frac{1}{10}$ हो तो शेष श्रेढि का योगफल बतलाओ ॥५०॥ प्रथमपद $\frac{2}{3}$ है, प्रचय $\frac{1}{5}$ है, पदों की संख्या $\frac{3}{4}$ है और चुनी गई पदो की संख्या $\frac{1}{5}$, $\frac{1}{6}$ अथवा $\frac{1}{7}$ है। हे चंद्रमा के प्रकाश रूपी बुद्धि से चमकते हुए चंद्रमा कि भांति कला के वास! मुझे बतलाओ कि शेष पदों की संख्या का योग क्या होगा? ॥५१॥ दी हुई श्रेढि के पदों की संख्या १२ है, प्रचय $-\frac{1}{4}$ (ऋण $\frac{1}{4}$) है और प्रथमपद $4\frac{1}{2}$ है तथा चुनी गई पदों की संख्याएं क्रमश ३, ४, ५ अथवा ८ है। शेष पदो की संख्या का योगफल अलग-अलग निकालो ॥५२॥

### गुणोत्तर श्रेढि में व्युत्कलित् का उदाहरणार्थ प्रश्न

प्रथमपद $7\frac{1}{3}$ है, साधारण निष्पत्ति $\frac{2}{3}$ है और पदो की संख्या ८ है। चुनी हुई पदों की सख्याएं क्रमशः ३, ४, ५ हैं। बतलाओ कि शेष श्रेढियो के सम्बन्ध में प्रथमपद, योग और पदो की संख्या क्या-क्या हैं? ॥५३॥

इस प्रकार, कलासवर्ण व्यवहार में, भिन्न व्युत्कलित् नामक परिच्छेद समाप्त हुआ।

---

(५१) कला के यहाँ दो अर्थ हैं—प्रथम तो ज्ञान और अन्य "चंद्रमा के अक"।

## कलासवर्णषड्जातिः

इतः परं कलासवर्णे षड्जातिमुदाहरिष्यामः—
भागप्रभागावथ भागभागो भागानुबन्धः परिकीर्तितोऽतः।
भागापवाहः सह भागमात्रा षड्जातयोऽमुत्र कलासवर्णे ॥५४॥

## भागजातिः

तत्र भागजातौ करणसूत्रं यथा—
सदृशहृतच्छेदहतौ मिथोंऽशहारौ समच्छिदावंशौ।
लुप्तैकहरौ योज्यौ त्याज्यौ वा भागजातिविधौ ॥५५॥

### कलासवर्ण षड्जाति ( छः प्रकार के भिन्न )

अब हम छ प्रकार के भिन्नों का प्रतिपादन करेंगे—

भाग ( साधारण भिन्न ), प्रभाग ( भिन्नों के भिन्न ), भागभाग ( जटिल या संकर भिन्न complex fractions ), भागानुबंध ( संयव भिन्न fractions in association ), भागापवाह ( वियवन भिन्न fractions in dissociation ) और भाग मात्र ( भिन्न जिनमें ऊपर कथित भिन्नो में से दो या अधिक भिन्न सम्मिलित हों ), ये भिन्नों के छ भेद कहलाते हैं ॥५४॥

### भागजाति [ साधारण भिन्नों का जोड और घटाना ]

साधारण भिन्नों का क्रिया ( करण ) सम्बन्धी नियम—

दिये गये दो साधारण भिन्नों सम्बन्धी क्रियाओं में प्रत्येक के अंश और हर को, उभय साधारण गुणनखड द्वारा हरों को विभाजित करने से प्राप्त भजनफलों द्वारा एकान्तर से गुणित करते हैं। वे भिन्न इस तरह प्रहासित होकर समान हर वाले हो जाते हैं। तब इनमें से कोई एक हर अलग कर, अंशों को जोड़ते अथवा घटाते हैं [ ताकि दूसरे समान हर के सम्बन्ध में परिणामी राशि अश हो ] ॥५५॥

---

(५५) भिन्नों को साधारण हरों में प्रहासित करने का नियम केवल भिन्न युग्म के लिये प्रयोज्य है। निम्नलिखित उदाहरण से यह नियम स्पष्ट हो जावेगा—

$\frac{\text{अ}}{\text{कख}} + \frac{\text{ब}}{\text{खग}}$ को हल करने के लिये यहाँ, "अ" और "कख" को "ग" से गुणित करते हैं जोकि दूसरे भिन्न के हर "खग" को हरों के साधारण गुणनखण्ड ख द्वारा विभाजित करने पर भजनफल "ग" के रूप में प्राप्त होता है। इसी प्रकार दूसरे भिन्न में "ब" और "खग" को "क" से गुणित करते हैं जो प्रथम भिन्न के हर "कख" को हरों के साधारण गुणनखण्ड "ख" द्वारा विभाजित करने पर "क" के रूप में प्राप्त होता है। इस तरह हमें क्रमश $\frac{\text{अग}}{\text{कखग}}$ और $\frac{\text{बक}}{\text{कखग}}$ प्राप्त होते हैं। इस तरह

$$\frac{\text{अग}}{\text{कखग}} + \frac{\text{बक}}{\text{कखग}} = \frac{\text{अग} + \text{बक}}{\text{कखग}}.$$

[1]प्रकारान्तरेण समानच्छेदमुद्भावयितुमुत्तरसूत्रम्—

छेदापवर्तकानां लब्धानां चाहतौ निरुद्धः स्यात् । हरहृतनिरुद्धगुणिते हारांशगुणे समो हारः ॥५६॥

## अत्रोद्देशकः

[2]जम्बूजम्बीरनारङ्गचोचमोचाम्रदाडिमम् । अक्रषीद्दलषड्भागद्वादशांशकविंशकैः ॥५७॥

हेम्नस्त्रिशचतुर्विंशेनाष्टमेन यथा क्रमम् । श्रावको जिनपूजायै तद्योगे किं फलं वद ॥५८॥

अष्टपञ्चदशं विंशं सप्तषट्त्रिंशदंशकम् । एकादशत्रिषष्ट्यंशमेकविंशं च सङ्क्षिप ॥५९॥

[3]एकद्विकत्रिकाद्येकोत्तरनवदशकषोडशान्त्यहराः ।

निजनिजमुखप्रमांशाः स्वपराभ्यस्ताश्च किं फलं तेषाम् ॥६०॥

१ यह और अनुगामी श्लोक M में अप्राप्य हैं ।

२ P में ५७ और ५८ श्लोक छूट गये हैं ।

३ यह श्लोक केवल K और B में प्राप्य है ।

---

साधारण ( common ) हर को दूसरी विधि द्वारा निकालने का नियम—

हरों के सभी संभव गुणनखडों और उनके सभी अन्तिम ( ultimate ) भजन फलों के सन्तत गुणन से निरुद्ध ( लघुत्तम समापवर्त्य ) प्राप्त होता है । निरुद्ध को हरों द्वारा भाजित करने से प्राप्त भजन फलो में हरों और अंशों का गुणन करते हैं । इस प्रकार से प्राप्त हरों और अंशों सम्बन्धी अपवर्त्यों के हर समान होते हैं ॥५६॥

## उदाहरणार्थ प्रश्न

एक श्रावक ने जिन पूजा के लिए जम्बूफल, नीबू, नारगी, नारियल, केले, आम और अनार क्रमशः $\frac{१}{२}$, $\frac{१}{६}$, $\frac{१}{१२}$, $\frac{१}{२०}$, $\frac{१}{३०}$, $\frac{१}{२४}$ और $\frac{१}{८}$ स्वर्ण मुद्राओं के खरीदे, मुझे बतलाओ कि जब इन भिन्नों का योग किया जाय तो क्या परिणाम होगा ? ॥५७-५८॥ $\frac{८}{१५}$, $\frac{१}{२०}$, $\frac{७}{३६}$, $\frac{११}{६३}$ और $\frac{१}{२१}$ को जोड़ो ॥५९॥ भिन्नों के ३ समूह हैं, जहाँ हर १, २, और ३ से क्रमशः आरम्भ होते हैं और उत्तरोत्तर एक द्वारा बढ़ते चले जाते हैं जब तक कि ऐसे हरों में अंतिम ९, १० और १६ ( क्रमशः विभिन्न समूह में ) नहीं हो जाते । इन भिन्नों के समूह में अंश, हरों के समूह की प्रथम संख्या के तुल्य हैं, और इन ऊपर कथित प्रत्येक समूह वालों का प्रत्येक हर उत्तरवर्ती द्वारा गुणित किया जाता है । अंतिम हर, प्रत्येक दशा में अपरिवर्तित रहता है क्योंकि उसके उत्तरवर्ती हर का अभाव रहता है ) । बतलाओ कि अंतमें इन परिणामी भिन्नों के प्रत्येक समूह का योग क्या होगा ? ॥६०॥ भिन्नों के चार कुलक ( sets ) हैं । हर १, २, ३ और ४ से क्रमश आरम्भ होते हैं और उत्तरोत्तर एक द्वारा बढ़ते चले जाते हैं जब तक कि अंतिम हर भिन्न २ कुलकों में क्रमवार २०, ४२, २५ और ३६ नहीं हो जाते । इन भिन्ना के कुलकों के अंश इन हरों के कुलकों की प्रथम संख्या के बराबर हैं । हरों के कुलक का प्रत्येक भिन्न उत्तरवर्ती द्वारा गुणित किया जाता है ( अंतिम हर प्रत्येक दशा में अपरिवर्तित रहता है । ) अंत में, परिणामी भिन्नो में

---

( ६० ) परिणामी प्रश्न ये हैं:—मान बतलाओ—

(1) $\frac{१}{१\times२}+\frac{१}{२\times३}+\frac{१}{३\times४}+\cdots\cdots+\frac{१}{८\times९}+\frac{१}{९}$,

एकद्विकत्रिकाद्याश्चतुराद्याश्चैकवृद्धिका हाराः ।
निजनिजमुखप्रमांशाः स्वासन्नपराहता क्रमशः ॥६१॥
विंशत्यन्ताः षड्गुणसप्तान्ता॑ पञ्चवर्गपश्चिमकाः। षट्त्रिंशत्पाश्चात्या॑ सङ्क्षेपे किं फलं तेषां ॥६२॥
चन्दनघनसारागरुकुङ्कुममक्रेष्ट जिनमहाय नरः ।
चरणदलविंशपञ्चमभागै कनकस्य किं शेषम् ॥६३॥
पाद पञ्चांशमर्धं त्रिगुणितदशमं सप्तविंशांशकं च
स्वर्णद्वन्द्वं प्रदाय स्मित[2]सितकमलं स्त्यानदध्याज्यदुग्धम् ।
श्रीखण्डं त्व गृहीत्वानय जिनसदनप्रार्चनायाब्रवीन्मा–
मित्यत्र श्रावकार्यो भण गणक कियच्छेषमंशान्विशोध्य ॥६४॥
अ[3]ष्टपञ्चमुखौ हारावुभयेऽप्येकवृद्धिका । त्रिं[4]शदन्ता पराभ्यस्ताश्चतु[5]र्गुणितपश्चिमा ॥६५॥
स्वँस्ववक्त्रप्रमाणांशा रूपात्संशोध्य तद्द्वयम् । शेषं सखे समाचक्ष्व प्रोत्तीर्णगणिता[6]र्णव ॥६६॥
एकोनविंशतिरथ क्रमात् त्रयोविंशतिर्द्विषष्टिश्च । रूपविहीना त्रिंशत्तत्त्रयोविंशतिविंशत स्यात् ॥६७॥
पञ्चत्रिंशत्तस्मादष्टाशीतिकशतं विनिर्दिष्टम् । सप्तत्रिंशदमुष्मादष्टानवतित्रिकोनपञ्चाशत् ॥६८॥
चत्वारिंशच्छतिका सैका च पुन॑ शतं सषोडशकम् । एकत्रिंशदत स्यादृद्वानवति सप्तपञ्चाशत् ॥६९

१ ६३ और ६४ श्लोक K और B में प्राप्य हैं ।
२ M मुरु
३ यह श्लोक M में छूट गया है । ४ B विंशत्य ।
५ यह श्लोक M में अप्राप्य है । ६ K और B भागजात्यब्धिपारग ।

कुलकों को जोड़ने पर क्या योग प्राप्त होगा ? ॥६१-६२॥ एक मनुष्य ने जिन उत्सव पर सदल (चंदन) लकड़ी, कपूर, अगरु और सौंफ (कुंकुममक्रेष्ट) क्रमश $\frac{१}{४}$, $\frac{१}{२}$, $\frac{१}{२०}$ और $\frac{१}{५}$ स्वर्ण मुद्रा के, १ स्वर्ण मुद्रा में से, खरीदे । बतलाओ क्या शेष है ? ॥६३॥ एक योग्य श्रावक ने मुझे दो स्वर्ण मुद्राएं देते हुए कहा कि जिन मंदिर में पूजा के लिये $\frac{१}{४}$, $\frac{१}{५}$, $\frac{१}{२}$, $\frac{३}{१०}$ और $\frac{७}{२०}$ स्वर्ण मुद्रा के क्रमश विकसित श्वेत कमल, गाढ़ा दही, घृत, दुग्ध और चंदन लकड़ी लाओ । हे मित्र ! मुझे बतलाओ कि इतने खर्च के पश्चात् मेरे पास स्वर्ण मुद्रा का कितना भाग बचा ? ॥६४॥ भिन्नों के दो कुलक हैं । हर क्रमश ८ और ५ से आरम्भ होते हैं और दोनों दशाओ में उत्तरोत्तर एक द्वारा बढ़ते जाते हैं जब तक कि दोनों दशाओं में अंतिम हर ३० नहीं हो जाता । इन कुलकों के अंश दोनों कुलकों के हर के प्रथम पद के तुल्य हैं । प्रत्येक कुलक के हरों में से प्रत्येक अपने उत्तरवर्ती द्वारा गुणित होता है । अंतिम हर दोनों दशाओं में ४ द्वारा गुणित किया जाता है । भिन्नों के दोनों परिणामी कुलकों को जोड़ने से प्राप्त दोनों योगो में प्रत्येक में से एक घटाने के पश्चात्, हे साधारण भिन्न महासागर के पार उतरने वाले मित्र, मुझे बतलाओ कि क्या शेष रहेगा ? ॥६५-६६॥ कुछ दिये हुए भिन्नों के हर क्रमश १९, २३, ६२, २९, १२३, ३५, १८८, ३७, ९८, ४७, १४०, ४१, ११६, ३१, ९२, ५७, ७३, ५५, ११०, ४९, ७४, २१९ हैं, और,

$$\text{(ii)}\ \frac{२}{२\times३}+\frac{२}{३\times४}+\frac{२}{४\times५}+\cdots\cdots+\frac{२}{९\times१०}+\frac{२}{१०},$$

$$\text{(iii)}\ \frac{३}{३\times४}+\frac{३}{४\times५}+\frac{३}{५\times६}+\cdots\cdots+\frac{३}{१५\times१६}+\frac{२}{१६},$$

त्र्यधिका सप्ततिरस्मात्सपञ्चपञ्चाशदपि च सा द्विगुणा ।
सप्तकृतिः सचतुष्का सप्ततिरेकोनविंशतिद्विशतम् ॥७०॥
हारा निरूपिता अंशा एकाद्येकोत्तरा अमून् । प्रक्षिप्य फलमाचक्ष्व भोगजात्यब्धिपारग ॥७१॥

अत्रांशोत्पत्तौ सूत्रम्—

एकं परिकल्प्यांशं तैरिष्टैः समहरांशकान् हन्यात् ।
यद्गुणितांशसमासः फलसदृशोऽशास्त एवेष्टाः ॥७२॥

एकांशवृद्धीनां राशीनां युतावंशाद्धारस्याधिक्ये सत्यंशोत्पादक सूत्रम्—

समहारैकांशकयुतिहृतयुत्यंशोऽश एकवृद्धीनाम् ।
शेषमितरांशयुतिहृतमन्यांशोऽस्त्येवमा चरमात् ॥७३॥

---

१ B प्रोत्तीर्णगणितार्णव ।
२ B सदृशवृद्ध्यंशराशीना अंशोत्पादक सूत्रम् ।

---

अंश १ से आरम्भ होकर उत्तरोत्तर क्रमवार १ द्वारा बढ़ते चले जाते हैं। इस सब भिन्नों को जोड़कर, हे भिन्न रूपी महासागर के उसपार पहुँचनेवाले, योगफल को बतलाओ ॥६७-७१॥

जब भिन्नों के हर तथा योग दिये गये हों तो अंश निकालने के लिये नियम—

सब दिये गये हरों के सम्बन्ध में अंश को 'एक' बनाओ, तब किसी भी तरह चुनी हुई संख्याओं द्वारा साधारण हरों में लाये गये अंशों को गुणित करो। यहां वे संख्यायें चाहे हुए अंशों में बदल जाती हैं, जिनका योग संबंधित भिन्नों के योग के बराबर होता है ॥७२॥

जब भिन्नों के योग का हर अंश से बड़ा हो और अंश उत्तरोत्तर एक द्वारा बढ़ते चले जाते हों, तो ऐसे भिन्नों के सम्बन्ध में अंशों के निकालने के लिये नियम—

सम्बन्धित भिन्नों के दिये गये योग को तथा जिनके अंश 'एक' होते हैं ऐसे भिन्नों को साधारण हरों में प्रह्रासित कर लिया जाता है। भिन्नों के दिये गये योग को ऐसे भिन्नों के योग द्वारा भाजित करने से प्राप्त भजनफल उन अंशों में से प्रथम चाहा हुआ अंश बन जाता है। इसके पश्चात् के इष्ट अंश उत्तरोत्तर एक द्वारा बढ़ते चले जाते हैं और जिन्हें निकाला जा सकता है। इस भाग में प्राप्त शेषफल को समान हर वाले अन्य अंशों द्वारा विभाजित करने पर, परिणामी भजनफल दूसरा चाहा हुआ अंश बन जाता है जब कि वह प्रथम में जो कि पहिले ही प्राप्त हो चुका है, जोड़ दिया जाय। इस तरह अंत तक प्रश्न का साधन करना पड़ता है ॥७३॥

---

(७२) सूत्र ७४ के प्रश्न को हल करने से यह नियम स्पष्ट हो जावेगा। यहाँ प्रत्येक दिये गये हर के सम्बन्ध में अंश एक मान लिया जाता है; इस तरह हमें [illegible], [illegible], [illegible] प्राप्त होते हैं जो एक से हरों में प्रह्रासित किये जाने पर [illegible], [illegible], [illegible] हो जाते हैं। इन अंशों को क्रमवार २, ३ और ४ से गुणित करते हैं तो इस तरह प्राप्त गुणनफलों का योग दिये गये योग का अंश (८५७) हो जाता है। इसलिये, २, ३, और ४ चाहे हुए अंश हैं। आलोचनीय है, कि इस दिये गये योग का हर उतना है जितना कि भिन्नों का साधारण हर है।

(७३) इस नियम के अनुसार ७४ वीं गाथा का प्रश्न इस प्रकार साधित होता है—

## अत्रोद्देशकः

नवकदशैकादशहृतराशीनां नवतिनवशतीभक्ता । त्र्यूनाशीत्यष्टशती संयोगः केंऽशकाः कथय ॥७४॥

छेदोत्पत्तौ सूत्रम्—

रूपांशकराशीनां रूपाद्यास्त्रिगुणिता हरा क्रमश. ।
द्विद्वित्र्यंशाभ्यस्तावादिमचरमौ फले रूपे ॥७५॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

९, १० और ११ द्वारा क्रमश विभाजित की गईं कुछ सख्याओं का योग ८७७ भाजित ९९० है। बतलाओ कि भिन्नों को जोड़ने की इस क्रिया में अंश क्या क्या हैं ? ॥७४॥

चाहे हुए हरों को निकालने के लिये नियम—

'एक' अश वाली विभिन्न भिन्नीय राशियों का योग जब 'एक' हो, तब चाहे हुए हर एक से आरम्भ होकर क्रमवार, उत्तरोत्तर ३ से गुणित किये जाते है, इस तरह प्राप्त प्रथम और अंतिम हर फिर से क्रमश २ और $\frac{३}{२}$ द्वारा गुणित किये जाते हैं ॥७५॥

प्रत्येक दिये गये हरों के सम्बन्ध में अश को एक मानकर तथा भिन्नों को समान हरों में प्रह्रासित करने पर $\frac{११०}{९९०}$, $\frac{९९}{९९०}$ और $\frac{९०}{९९०}$ प्राप्त होते हैं। दिये गये योग $\frac{८७७}{९९०}$ को इन भिन्नों के योग $\frac{२९९}{९९०}$ द्वारा विभाजित करने पर हमें भजनफल २ प्राप्त होता है जो प्रथम हर सम्बन्धी अश है। इस भाग में प्राप्त शेष, २७९, को शेष माने हुए अशों के योग १८९ द्वारा विभाजित करते हैं जिससे भजनफल १ प्राप्त होता है। इस भजनफल १ को प्रथम भिन्न के अंश २ में जोडने पर द्वितीय हर सम्बन्धी अश प्राप्त हो जाता है। इस दूसरे भाग के शेष ९० को अतिम भिन्न के माने हुए अश ९० के द्वारा विभाजित करते हैं, और प्राप्त भजनफल १ को जब पिछले भिन्न के अश ३ में जोडते हैं तब अतिम हर का अंश प्राप्त होता है। इसलिये, वे भिन्न, जिनका योग $\frac{८७७}{९९०}$ है, ये हैं:—$\frac{२}{९}$, $\frac{३}{१०}$ और $\frac{४}{११}$.

यहाँ इस तरह उत्तरोत्तर निकाले गये अश क्रमबद्ध दिये गये हरों के सम्बन्ध में चाहे हुए अश बन जाते हैं। बीजीय रूप से भी, तीन भिन्नों का योग—

$\frac{बसक + ( क + १ ) अस + ( क + २ ) अब}{अबस}$ है और हर अ, ब और स हैं। इनके अंश इस विधि से क, क + १ और क + २ सरलता से निकाले जा सकते हैं।

(७५) उपर्युक्त प्रदर्शित रीति द्वारा प्रश्न को हल करने से यह ज्ञात होगा कि जब न भिन्न हों, तो प्रथम और अन्तिम भिन्न को छोडकर ( न − २ ) पद गुणोत्तर श्रेढि में होते हैं जिसका प्रथमपद $\frac{१}{३}$ और साधारण निष्पत्ति ( common ratio ) $\frac{१}{३}$ होती है। ( न − २ ) पदों का योग

$\frac{१}{३}\left\{१-\left(\frac{१}{३}\right)^{न-२}\right\}\Big/\left(१-\frac{१}{३}\right)$ होता है जो प्रह्रासित करने पर $\frac{१}{२}-\frac{१}{२}\cdot\frac{१}{३^{न-२}}$

अथवा, $\frac{१}{२}-\frac{१}{२/३}\times\frac{१}{३^{न-१}}$ के तुल्य होता है। इससे स्पष्ट है कि जब प्रथम भिन्न $\frac{१}{२}$ हो तो अन्तिम भिन्न $\frac{१}{\frac{३}{२}\cdot३^{न-१}}$ को इस अन्तिम फल में जोडने पर योग १ हो जाता है। इस सम्बन्ध में, न पदों वाली

## अत्रोद्देशकः

पञ्चानां राशीनां रूपांशानां युतिर्भवेद्रूपम् ।
षण्णां सप्तानां वा के हाराः कथय गणितज्ञ ॥७६॥

विषमस्थानां छेदोत्पत्तौ सूत्रम्—

एकांशकराशीनां द्व्याद्या रूपोत्तरा भवन्ति हराः । स्वासन्नपराभ्यस्ताः सर्वे दलिताः फले रूपे ॥७७॥

एकांशानामनेकांशानां चैकांशे फले छेदोत्पत्तौ सूत्रम्—

---

### उदाहरणार्थ प्रश्न

जिनमें प्रत्येक का अंश एक है ऐसी पांच या छ. अथवा सात विभिन्न भिन्नीय राशियों का योग प्रत्येक दशा में १ है । हे गणितज्ञ ! चाहे हुए हरों को निकालो ॥७६॥

भिन्नों की अयुग्म संख्या लेने पर हरों को निकालने के लिये नियम—

जिनके प्रत्येक अंश १ हों ऐसी विभिन्न भिन्नीय राशियों का योग १ हो, तो चाहे हुए हर २ से आरम्भ होकर, उत्तरोत्तर मान में १ द्वारा बढ़ते चले जाते हैं । प्रत्येक ऐसा हर उस संख्या से गुणित किया जाता है जो मान में तत्काल उत्तरवर्ती के बराबर होता है और तब उसे आधा किया जाता है ॥७७॥

कुछ इष्ट भिन्नों के विषय में चाहे हुए हरों को निकालने के लिए नियम जबकि उनके अंशों में प्रत्येक १ अथवा १ से अन्य हो और जब उनके भिन्नीय योग का अंश भी १ हो—

---

गुणोत्तर श्रेढि में जिसका प्रथम पद $\frac{१}{अ}$ है और साधारण निष्पत्ति $\frac{१}{अ}$ है अ की सभी पूर्णांक धनात्मक अर्हाओं ( मानों ) के लिये योग $\frac{१}{अ-१}$ से $\left\{\frac{१}{(अ-१)/अ}\times \text{श्रेढि का ( न + १ ) वा पद}\right\}$ न्यून होता है । इसलिये, यदि हम गुणोत्तर श्रेढि के योग में इस गाथा के नियम के अनुसार अन्तिम भिन्न $\left\{\frac{१}{(अ-१)/अ}\times (न-१) \text{ वा पद}\right\}$ जोडते हैं तो हमें $\frac{१}{अ-१}$ प्राप्त होगा । इस $\frac{१}{अ-१}$ से योग १ प्राप्त करने के लिये उसमें $\frac{अ-२}{अ-१}$ जोडना पडता है । इस $\frac{अ-२}{अ-१}$ को नियम में प्रथम भिन्न कहा गया है और इसका मान २ चुना गया है क्योंकि सभी भिन्नों का अंश १ होना चाहिए ।

( ७७ ) यहाँ $\frac{१}{२\times३\times\frac{१}{२}}+\frac{१}{३\times४\times\frac{१}{२}}+\frac{१}{४\times५\times\frac{१}{२}}+\ldots\ldots+\frac{१}{(न-१)न\times\frac{१}{२}}$

$+\frac{१}{न\times\frac{१}{२}}$

$=२\left[\frac{१}{२\times३}+\frac{१}{३\times४}+\frac{१}{४\times५}+\ldots\ldots+\frac{१}{(न-१)न}+\frac{१}{न}\right]$

$=२\left[(\frac{१}{२}-\frac{१}{३})+(\frac{१}{३}-\frac{१}{४})+\ldots\ldots+\left(\frac{१}{न-१}-\frac{१}{न}\right)+\frac{१}{न}\right]$

$=२\times\frac{१}{२}=१$

लब्धहरः प्रथमस्यच्छेदः सस्वांशकोऽयमपरस्य । प्राक् स्वपरेण हतोऽन्त्यः स्वांशेनैकांशके योगे ।७८।

## अत्रोद्देशकः

सप्तकनवकत्रितयत्रयोदशांशप्रयुक्तराशीनाम् । रूप पादः षष्ठ संयोगाः के हराः कथय ।।७९।।

एकांशकानामेकांशेऽनेकांशे च फले छेदोत्पत्तौ सूत्रम्—

सेष्टो हारो भक्तः स्वांशेन निरग्रमादिमांशहरः । तद्युतिहारात्प्रष्ट. शेषोऽस्मादित्थमितरेषाम् ।।८०।।

जब कुछ इष्ट भिन्नों के योग का अंश १ हो, तब उनके चाहे हुए हरों को निकालने के लिये योग के हर को प्रथम राशि का हर मान लो और इस हर को अपने अंश से संयुक्त कर उसे उत्तरवर्ती राशि का हर मान लो, और ऐसे प्रत्येक हर को क्रमवार तत्काल उत्तरवर्ती के द्वारा गुणित करते चले जाओ । अन्तिम हर को उसी के अंश द्वारा गुणित करो ।।७८।।

## उदाहरणार्थ प्रश्न

जिनके अंश क्रमश ७, ९, ३ और १३ हैं ऐसे भिन्नो के योग १, $\frac{१}{४}$, $\frac{१}{६}$ हैं । बतलाओ कि उन भिन्नीय राशियों के हर क्या हैं ।।७९।।

जिनका अंश १ है ऐसे कुछ इच्छित भिन्नों के हर निकालने के लिये नियम जब कि उन भिन्नों के योग का अंश १ अथवा और कोई दूसरी राशि हो—

दिये गये योग के हर को जब कोई चुनी हुई राशि में मिलाते हैं और ताकि कुछ भी शेष न बचे इस तरह उसे उस योग के अंश द्वारा विभाजित करते हैं तो वह भिन्नों की चाही हुई श्रेढि के प्रथम अंश के सम्बन्ध में हर बन जाता है । ऊपर चुनी हुई राशि जब प्रथम भिन्न के हर द्वारा विभाजित की जाती है और दिये गये योग के हर द्वारा भी विभाजित की जाती है तब वह इष्ट श्रेढि के शेष भिन्नों के योग को उत्पन्न करती है । इष्ट श्रेढि के शेष भिन्नों के इस ज्ञात योग से इसी तरह अन्य हरों को निकालते हैं ।।८०।।

( ७८ ) बीजीय रूप से यदि योग $\frac{१}{न}$ हो, और अ, ब, स तथा द दिये गये अंश हों तो भिन्नों को निम्न रीति से जोडते हैं—

$$\text{योग} = \frac{अ}{न\,(न+अ)} + \frac{ब}{(न+अ)\,(न+अ+ब)} + \frac{स}{(न+अ+ब)\,(न+अ+ब+स)}$$

$$+ \frac{द}{द\,(न+अ+ब+स)}$$

$$= \frac{अ\,(न+अ+ब)+ब\,न}{न\,(न+अ)\,(न+अ+ब)} + \frac{स+न+अ+ब}{(न+अ+ब)(न+अ+ब+स)}$$

$$= \frac{(न+अ)\,(अ+ब)}{न\,(न+अ)\,(न+अ+ब)} + \frac{१}{न+अ+ब} = \frac{अ+ब+न}{न\,(न+अ+ब)}$$

$$= \frac{१}{न}$$

( ८० ) बीजीय रूप से, यदि $\frac{अ}{न}$ योग है तो प्रथम भिन्न $\frac{१}{(न+प)/अ}$ होता है, और नियम

## अत्रोद्देशकः

त्रयाणां रूपकांशानां राशीनां के हरा वद । फलं चतुर्थभागः स्याच्चतुर्णां च त्रिसप्तमम् ।।८१।।

ऐकांशानामनेकांशानां चानेकांशे फले छेदोत्पत्तौ सूत्रम्—

इष्टहता दृष्टांशा. फलांशसदृशो यथा हि तद्योगः । निजगुणहृतफलहारस्तद्धारो भवति निर्दिष्टः।।८२।।

## अत्रोद्देशकः

[1]एककांशेन राशीनां त्रयाणां के हरा वद । द्वादशाप्ता त्रयोविंशत्यंशका च युतिर्भवेत् ।।८३।।
त्रिसप्तकनवांशानां त्रयाणां के हरा वद । द्व्यूनपञ्चाशदाप्ता त्रिसप्तत्यंशा युतिर्भवेत् ।।८४।।

एकांशकयो राश्योरेकांशे फले छेदोत्पत्तौ सूत्रम्—

---

१ ८३ और ८४ श्लोक B में छूट गये हैं ।

---

### उदाहरणार्थ प्रश्न

तीन विभिन्न भिन्नीय राशियों का योग $\frac{1}{4}$ है, तथा उनमें से प्रत्येक का अंश १ है । ऐसी चार अन्य राशियों का योग $\frac{3}{7}$ है । बतलाओ कि हर क्या हैं ? ॥८१॥

जिनका अंश एक अथवा कोई और संख्या हो ऐसे कुछ इच्छित भिन्नों के हर निकालने के लिये नियम जब कि उन भिन्नों के योग का अंश १ की अपेक्षा अन्य संख्या हो—

ज्ञात अंश कुछ चुनी हुई राशियों द्वारा गुणित किये जाते हैं, ताकि इन गुणनफलों का योग इष्ट भिन्नों के दिये गये योग के अंश के बराबर हो जावे । यदि इष्ट भिन्नों के दिये गये योग के हर को उसी गुणक से विभाजित किया जाय ( जिससे कि दिया गया अंश गुणित किया गया है ) तो वह अंश सम्बन्धी चाहे हुए हर को उत्पन्न करता है॥८२॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

तीन भिन्नीय राशियों में, प्रत्येक का अंश १ है । उनके हरों का मान निकालो जब कि उन राशियों का योग $\frac{23}{12}$ हो ॥८३॥ क्रमशः ३, ७ और ९ अंशवाली तीन भिन्नीय राशियों के हरों का मान बतलाओ जब कि उन राशियों का योग $\frac{73}{48}$ हो ॥८४॥

१ अंशवाली दो भिन्नीय राशियों के हरों का मान निकालने के लिये नियम जब कि उन भिन्नीय राशियों के योग का अंश १ हो—

दिये गये योग के हर को चुनी हुई संख्या द्वारा गुणित करने पर किसी एक इष्ट भिन्नीय राशि का हर प्राप्त होता है । यह हर, एक कम ( पिछली ) चुनी हुई संख्या द्वारा विभाजित किया जाने पर

में शेष भिन्नों का योग $\frac{प}{\frac{न+प}{अ}न}$ कथित है, जहां 'प' चुनी हुई राशि है । यह $\frac{प}{\frac{न+प}{अ}न}$ स्पष्ट रूप से $\frac{अ}{न} - \frac{१}{\frac{न+प}{अ}}$ को हल करने से प्राप्त होती है । यहां प को इस तरह चुनना चाहिये कि (न + प) में अ का पूरा पूरा भाग जा सके ।

वाञ्छाहतयुतिहारश्छेद स न्येकवाञ्छयाप्तोऽन्यः ।
फलहारहारलब्धे स्वयोगगुणिते हरौ वा स्त. ॥८५॥

**अत्रोद्देशकः**

राश्योरेकांशयोश्छेदौ कौ भवेतां तयोर्युतिः ।
षडंशो दशभागो वा ब्रूहि त्वं गणितार्थवित् ॥८६॥

एकांशकयोरनेकांशयोश्च एकांशेऽनेकांशेऽपि फले छेदोत्पत्तौ प्रथमसूत्रम्—
इष्टगुणांशोऽन्यांशप्रयुत शुद्ध हृतः फलांशेन । इष्टाप्तयुतिहरघ्नो हर परस्य तु तदिष्टहृति[1] ॥८७॥

१ P और B में यह पाठान्तर जुडा है:—
शुद्ध फलाशभक्त स्वान्याशयुतो निजेष्टगुणिताशः ।

दूसरे इष्ट अंश को उत्पन्न करता है । अथवा, दिये गये योग के हर के सम्बन्ध में किसी चुने हुए भाजक और प्राप्त भजनफल में से प्रत्येक को उनके योग द्वारा गुणित करने पर दो इष्ट हरों की उत्पत्ति होती है ॥८५॥

## उदाहरणार्थ प्रश्न

हे अंकगणित के सिद्धान्तों के ज्ञाता ! दो इष्ट भिन्नीय राशियों के हर निकालो जब कि उनका योग या तो $\frac{१}{६}$ अथवा $\frac{१}{१०}$ हो ॥८६॥

जिनका अंश १ अथवा कोई और संख्या है ऐसे दो इष्ट भिन्नों के हरों को निकालने के लिये नियम जब कि उन भिन्नों के योग का अंश १ अथवा कोई और संख्या हो—

कोई भी एक (either) अंश चुनी हुई संख्या द्वारा गुणित होकर, तब अन्य अंश द्वारा मिलाया जाकर, तब इष्ट भिन्नों के दिये गये योग के अंश द्वारा विभाजित होकर ( ताकि कुछ भी शेष न रहे, ) और तब ऊपर की चुनी हुई संख्या द्वारा विभाजित होकर तथा इष्ट भिन्नों के योग के हर द्वारा गुणित होकर, चाहे हुए हर को उत्पन्न करता है । अन्य भिन्न का हर इस हर को ऊपर की चुनी हुई राशि द्वारा गुणित कर प्राप्त कर सकते हैं ॥८७॥

( ८५ ) बीजीय रूप से, जब दो इष्ट भिन्नों का योग $\frac{१}{न}$ है, तो इस नियम के अनुसार भिन्न क्रमशः $\frac{१}{प न}$ तथा $\frac{१}{(प न)/(प-१)}$ होते हैं, जहा प कोई भी चुनी हुई राशि है । यह शीघ्र देखने में आवेगा कि इन दोनों भिन्नों का योग $\frac{१}{न}$ है ।

अथवा, जब योग $\frac{१}{अ ब}$ हो, तब भिन्नों को $\frac{१}{अ (अ+ब)}$ और $\frac{१}{ब (अ+ब)}$ लिया जा सकता है।

( ८७ ) बीजीय रूप से, यदि अ और ब अंश वाले दो इष्ट भिन्नों का योग $\frac{म}{न}$ है तो वे भिन्न $\frac{अ}{\frac{अ प+ब}{म}\times\frac{न}{प}}$ और $\frac{ब}{\frac{अ प+ब}{म}\times\frac{न}{प}\times प}$ होंगे, जहाँ 'प' कोई भी संख्या इस तरह चुनी गई है कि अ प + ब को म द्वारा विभाजित किया जा सके । इन भिन्नों का योग $\frac{म}{न}$ प्राप्त होगा ।

## अत्रोद्देशकः

रूपांशकयो राश्योः कौ स्यातां हारकौ युतिः पादः ।
पञ्चांशो वा द्विहृतः सप्तकनवकांशयोश्च वद ॥८८॥

द्वितीयसूत्रम्—

फलहारताडितांशः परांशसहितः फलांशकेन हृतः ।
स्यादेकस्य च्छेदः फलहृद्गुणितोऽयमन्यस्य ॥८९॥

## अत्रोद्देशकः

राशिद्वयस्य कौ हारावेकांशस्यास्य संयुतिः । द्विसप्तांशो भवेद्ब्रूहि षडष्टांशस्य च प्रिय ॥९०॥
अर्धत्र्यंशदशांशकपञ्चदशांशकयुतिर्भवेद्रूपम् । त्यक्ते पञ्चदशांशे रूपांशावत्र कौ योज्यौ ॥९१॥
दलपादपञ्चमांशकविंशानां भवति संयुती रूपम् । सप्तैकादशकांशौ कौ योज्याविह विना विंशम्॥९२

युग्मान्याश्रित्य च्छेदोत्पत्तौ सूत्रम्—

युग्मप्रमितान् भागानेकैकांशान् प्रकल्प्य फलराशेः ।
तेभ्यः फलात्मकेभ्यो द्विराशिविधिना हराः साध्याः ॥९३॥

---

### उदाहरणार्थ प्रश्न

दो इष्ट भिन्नीय राशियों में प्रत्येक का अंश १ है । इनके हरों को निकालो जब कि उन राशियों का योग या तो $\frac{१}{४}$ अथवा $\frac{२}{५}$ हो । साथ ही, उन दो अन्य भिन्नीय राशियों के हर निकालो जिनके अंश क्रमशः ७ और ९ हैं ॥८८॥

दूसरा नियम निम्नलिखित है :—

इष्ट भिन्नों में किसी एक के अंश को इष्ट भिन्नों के योग के हर द्वारा गुणित कर दूसरे अंश में मिलाते हैं । प्राप्त फल को इष्ट भिन्नों के योग के अंश द्वारा विभाजित करते हैं तो इष्ट भिन्नों में से एक भिन्न का हर उत्पन्न होता है । इस हर को जब इष्ट भिन्नों के योग के हर द्वारा गुणित करते हैं तब वह दूसरे भिन्न का हर हो जाता है ॥८९॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

हे मित्र ! मुझे बतलाओ कि दो भिन्नीय राशियो के ( जिनमें प्रत्येक के अंश १, १ हैं ) हर क्या होंगे जब कि उन इष्ट भिन्नों का योग $\frac{२}{७}$ है । दो अन्य इष्ट भिन्नों के भी हर क्या होंगे जिनके अंश क्रमशः ६ और ८ हों ॥९०॥ $\frac{१}{२}$, $\frac{१}{३}$, $\frac{१}{१०}$ और $\frac{१}{१५}$ का योग १ है । यदि $\frac{१}{१५}$ छोड़ दिया जावे तो दो ऐसे १ अंश वाले भिन्न बतलाओ जिनको शेष भिन्नों में जोड़ने पर योग पुनः कुल के तुल्य हो जावे ॥९१॥ $\frac{१}{२}$, $\frac{१}{४}$, $\frac{१}{५}$ और $\frac{१}{२०}$ का योग १ है । यदि $\frac{१}{२०}$ छोड़ दिया जाय तो क्रमशः ७ और ११ हर वाले ऐसे दो भिन्न कौन से होंगे जिनको शेष में जोड़ने पर उनका योग कुल योग के तुल्य हो जावे ॥९२॥

कुछ इष्ट भिन्नों को युग्मों (pairs) में लेकर उनके हरों को निकालने के लिये नियम—

सब इष्ट भिन्नों के योग को दिये गये अंशों के युग्मों की संख्या के तुल्य भागों में विपाटित करने के बाद, ( इस तरह कि प्रत्येक के अंश १, १ हों ), इन भागों को युग्मों के योग में अलग-अलग

---

( ८९ ) गाथा ८७ में दिये गये नियम की यह विशेष स्थिति है क्योंकि इष्ट भिन्नों के हर का आदेशन (substitution) इस नियम में, पिछले नियम में चुनी गई राशि के स्थान में करते हैं ।

## अत्रोद्देशकः

त्रिकपञ्चकत्रयोदशसप्तनवैकादशांशराशीनाम् । के हाराः फलमेकं पञ्चांशो वा चतुर्गुणितः ॥९४॥

एकसूत्रोत्पन्नरूपांशहारैः सूत्रान्तरोत्पन्नरूपांशहारैश्च फले रूपे छेदोत्पत्तौ नष्टभागानयने च सूत्रम्—

वाञ्छितसूत्रजहारा हरा भवन्त्यन्यसूत्रजहरघ्नाः । दृष्टांशैक्योनं फलमभीष्टनष्टांशमानं स्यात् ॥९५॥

## अत्रोद्देशकः

परहतिदलनविधानात्त्रयोदश स्वपरसंगुणविधानात् ।
भागाश्चत्वारोऽतः कति भागाः स्युः फले रूपे ॥९६॥
प्राक्स्वपरहतविधानात्सप्तस्वासन्नपरगुणार्धविधानात् ।
भागास्त्रितयश्चातः कति भागाः स्युः फले रूपे ॥९७॥

रूपांशका द्विषट्कद्वादशविंशतिहरा विनष्टोऽत्र । पञ्चमराशी रूपं सर्वसमासः स राशिः कः ॥९८॥

इति भागजातिः ।

---

लेते हैं। उनमें से चाहे हुए हरों को, दो घटक भिन्नीय राशियों के सम्बन्ध में बतलाये गये नियम द्वारा निकालते हैं ॥९३॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

उन इष्ट भिन्नों के हर क्या होंगे जिनके अंश क्रमशः ३, ५, १३, ७, ९ और ११ हैं, जब कि उन भिन्नीय राशियों का योग १ अथवा $\frac{1}{5}$ है ? ॥९४॥

जिनका संवादी अंश १ है और जो उपर्युक्त नियमों द्वारा प्राप्त किये गये हैं ऐसे हरों की सहायता से कुछ हरों को निकालने के लिये ( नियम ), तथा जिनका संवादी अंश १ है और जिनके इष्ट भिन्नों का योग एक है तथा जो उपर्युक्त अन्य नियमों द्वारा प्राप्त किये गये हैं ऐसे भिन्नों की सहायता से हरों को निकालने के लिये ( नियम ) और नष्ट भाग का मान निकालने के लिये नियम—

किसी भी चुने हुए नियम के अनुसार प्राप्त हरों को दूसरे नियम से प्राप्त हरों द्वारा गुणित करने पर चाहे हुए हर प्राप्त होते हैं। इन भिन्नों का योग, विशिष्ट भाग के योग द्वारा ह्रासित किये जाने पर छोड़े हुए नष्ट भाग का मान होता है ॥९५॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

नियम ७७ द्वारा प्राप्त भिन्नों की संख्या १३ है और नियम क्रम ७८ द्वारा प्राप्त भिन्नों की संख्या ४ है। इन नियमों की सहायता से प्राप्त भिन्नों का योग १ है, तो बतलाओ कि विघटक भिन्न कितने हैं ? ॥९६॥ गाथा ७८ के नियम द्वारा प्राप्त भिन्नों की संख्या ७ है और नियम ७७ गाथानुसार प्राप्त संख्या ३ है। यदि इन नियमों द्वारा प्राप्त भिन्नों का योग १ हो तो बतलाओ विघटक भिन्न कितने हैं ? ॥९७॥ जिनके अंश १, १ हैं ऐसे कुछ भिन्नों के हर क्रमशः २, ६, १२ और २० हैं। यहां पांचवीं भिन्नीय राशि छोड़ दी गई है। इन पाँचों भिन्नों का योग १ है, बतलाओ कि वह छोड़ी गई भिन्नीय राशि क्या है ? ॥९८॥

इस प्रकार, कलासवर्ण षड्जाति में भाग जाति नामक परिच्छेद समाप्त हुआ।

---

( ९३ ) दो भिन्नीय राशियों के सम्बन्ध में गाथा ८५, ८७ और ८९ में नियम दे दिये गये हैं।

प्रभागभागभागजात्योः सूत्रम्—
अंशानां संगुणनं हाराणां च प्रभागजातौ स्यात्।
गुणकारोऽशकराशेर्हारहरो भागभागजातिविधौ ॥९९॥

## प्रभागजातावुद्देशकः

रूपार्धं त्र्यंशार्धं त्र्यंशार्धार्धं दलार्धपञ्चांशम्। पञ्चांशार्धत्र्यंशं तृतीयभागार्धसप्तांशम् ॥१००॥
दलदलदलसप्तांशं त्र्यंशत्र्यंशकदलार्धदलभागम्। अर्धत्र्यंशत्र्यंशकपञ्चांशं पञ्चमांशदलम् ॥१०१॥
क्रीतं पणस्य दत्त्वा कोकनदं कुन्दकेतकीकुमुदम्। जिनचरणं प्रार्चयितुं प्रक्षिप्यैतान् फलं ब्रूहि ॥१०२
रूपार्धं त्र्यंशकार्धार्धं पादसप्तनवांशकम्। द्वित्रिभागद्विसप्तांशं द्विसप्तांशनवांशकम् ॥१०३॥
दत्त्वा पणद्वयं कश्चिदानैषीन्नूतनं घृतम्। जिनालयस्य दीपार्थं शेषं किं कथय प्रिय ॥१०४॥
त्र्यंशाद्द्विपञ्चमांशस्तृतीयभागात् त्रयोदशषडंशः।
पञ्चाष्टादशभागात् त्रयोदशांशोऽष्टमान्नवमः ॥१०५॥
नवमाच्चतुस्त्रयोदशभागः पञ्चांशकात् त्रिपादार्धम्।
संक्षिप्याचक्ष्वैतान् प्रभागजातौ श्रमोऽस्ति यदि ॥१०६॥

---

### प्रभाग और भागभाग जाति ( संयुत और जटिल भिन्न )

संयुत ( compound ) और जटिल ( complex ) भिन्नों को सरल करने के लिये नियम—
संयुत भिन्नों को सरल करने में, अंशों का उनमें ही गुणन तथा हरों का उनमें ही गुणन होगा। संकर ( complex ) भिन्नों सम्बन्धी सरलीकरण किया में भिन्न के हर का हर, दिये गये भिन्न के अंश का गुणक हो जाता है ॥९९॥

### प्रभाग जाति ( संयुत भिन्नों ) पर उदाहरणार्थ प्रश्न

जिन प्रभु के चरणों में पूजन के अर्पण के निमित्त निम्नलिखित पण मूल्य पर कोकनद ( कमल ) कुन्द (jasamins), केतकी और कुमुद (lily) खरीदे गये : १ का $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{3}$ का $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{3}$ का $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{5}$, $\frac{1}{5}$ का $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{3}$, $\frac{1}{3}$ का $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{7}$, $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{7}$, $\frac{1}{3}$ का $\frac{1}{3}$ का $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{3}$ का $\frac{1}{3}$ का $\frac{1}{5}$ और $\frac{1}{5}$ का $\frac{1}{2}$, एक पण के इन दिये हुए भागों को जोड़कर फल निकालो ॥१०० से १०२॥ एक मनुष्य किसी विक्रेता को पण के क्रमशः १ का $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{3}$ का $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{7}$ का $\frac{1}{4}$, $\frac{2}{7}$ का $\frac{2}{3}$ और $\frac{1}{9}$ का $\frac{2}{7}$ भाग दो पण में से देकर जिन मंदिर में दीपक जलाने के लिये नूतन घी खरीद कर लाया। हे मित्र ! बतलाओ कि शेष कितने पण रकम उसके पास बची ? ॥१०३–१०४॥

यदि तुमने संयुत भिन्नों के सम्बन्ध में परिश्रम किया है तो बतलाओ कि निम्नलिखित भिन्नों का योग करने पर परिणामी योगफल क्या होगा ? $\frac{1}{3}$ का $\frac{2}{5}$, $\frac{1}{3}$ का $\frac{13}{6}$, $\frac{5}{18}$ का $\frac{1}{13}$, $\frac{1}{8}$ का $\frac{1}{9}$, $\frac{1}{9}$ का $\frac{4}{13}$ और $\frac{1}{5}$ का $\frac{3}{4}$ का $\frac{1}{2}$ ॥१०५–१०६॥

---

( ९९ ) यहां संकर भिन्न में अंश पूर्णांक है और हर भिन्नीय है।

अत्रैकाव्यक्तानयनसूत्रम्—

रूपं न्यस्याव्यक्ते प्राग्विधिना यत्फलं भवेत्तेन। भक्तं परिदृष्टफलं प्रभागजातौ तदज्ञातम् ॥१०७॥

अत्रोद्देशकः

राशेः कुतश्चिदष्टांशस्त्र्यंशपादोऽर्धपञ्चमः। षष्ठत्रिपादपञ्चांशः किमव्यक्तं फलं दलम् ॥१०८॥

अनेकाव्यक्तानयनसूत्रम्—

कृत्वाज्ञातनिष्ठान् फलसदृशी तद्युतिर्यथा भवति।
विभजेत पृथग्व्यक्तैरविदितराशिप्रमाणानि ॥१०९॥

अत्रोद्देशकः

राशेः कुतश्चिदर्धं कुतश्चिदष्टांशकत्रिपञ्चांशः। कस्माद्‌द्विव्यंशार्धं फलमर्धं के स्युरज्ञाताः ॥११०॥

भागभागजातावुद्देशकः

षट्सप्तभागभागस्त्र्यष्टांशांशश्चतुर्नवांशांशः। त्रिचतुर्थभागभागः किं फलमेतद्युतौ ब्रूहि ॥१११॥

---

जिनका योग दिया गया है ऐसे संयुत भिन्नों के प्रत्येक समूह का एक साधारण अज्ञात (तत्व) निकालने के लिये नियम—

दिया गया योग जब संयुत भिन्नों के अज्ञात तत्व के स्थान में एक रखने के उपर्युक्त नियमानुसार प्राप्त योग द्वारा विभाजित किया जाता है तब संयुत भिन्नों की योग क्रिया में चाहे हुए अज्ञात तत्व को उत्पन्न करता है ॥१०७॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

किसी राशि का $\frac{1}{8}$, $\frac{1}{3}$ का $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{5}$ और $\frac{1}{6}$ का $\frac{3}{4}$ का $\frac{1}{5}$ का योग $\frac{1}{2}$ है; बतलाओ कि यह अज्ञात राशि क्या है? ॥१०८॥

दिये गये योग वाले संयुत भिन्नों के प्रत्येक समूह में रहने वाले एक से अधिक अज्ञात तत्वों को निकालने के लिये नियम—

आंशिक रूप से ज्ञात विभिन्न संयुत भिन्नों के अज्ञात मानों को उन चुनी हुई राशियों के समान बनाओ जो दिये हुए संयुत भिन्नों की संख्या के बराबर हों और जिनका योग दिये गये आंशिक संयुत भिन्नों के दत्त योग के तुल्य हो। तब इन चुनी हुई अज्ञात संयुत भिन्नीय राशियों के मानों को उनके ज्ञात तत्वों द्वारा क्रमशः विभाजित करो ॥१०९॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

( निम्नलिखित आंशिक रूप से ज्ञात संयुक्तभिन्न, नाम्ना, ) कोई राशि का $\frac{1}{2}$, किसी अन्य राशि का $\frac{1}{8}$ का $\frac{3}{5}$ और अन्य राशि का $\frac{2}{3}$ का $\frac{1}{2}$; इन सबका योग $\frac{1}{2}$ है। इनके सम्बन्ध में अज्ञात तत्व क्या क्या हैं? ॥ ११० ॥

संकर भिन्नों पर प्रश्न

$\frac{1}{6/7}$, $\frac{1}{3/8}$ $\frac{1}{4/9}$ और $\frac{1}{3/4}$, दिये गये हैं, बताओ कि इनका योगफल क्या होगा?

---

( १०९ ) ११०वीं गाथा के प्रश्न के निम्नलिखित साधन द्वारा नियम स्पष्ट हो जावेगा। इष्ट भिन्नों के योग $\frac{1}{2}$ को, गाथा ७८ के नियमानुसार ३ भिन्नों में विपाटित करने पर हमें $\frac{1}{6}$, $\frac{1}{12}$ और $\frac{1}{4}$ प्राप्त होते हैं। इन आंशिक रूप से ज्ञात संयुत भिन्नों को हम क्रमवार $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{8}$ का $\frac{3}{5}$ और $\frac{2}{3}$ का $\frac{1}{2}$ द्वारा विभाजित करते हैं जिससे $\frac{1}{3}$, $\frac{10}{9}$ और $\frac{3}{4}$ राशियां प्राप्त होती हैं।

द्वित्र्यंशाप्तं रूपं त्रिपादभक्तं द्विकं द्वयं चापि । द्वित्र्यंशोद्धृतमेकं नवकात्संशोध्य वद शेषम् ॥११२॥

इति प्रभागभागभागजाती ।

भागानुबन्धजातौ सूत्रम्—

[1]हरहतरूपेष्वंशान् संक्षिप भागानुबन्धजातिविधौ। गुणयाग्रांशच्छेदावंशयुतच्छेदहाराभ्याम् ॥११३॥

## रूपभागानुबन्ध उद्देशकः

[2]द्वित्रिषट्काष्टनिष्काणि द्वादशाष्टषडंशकैः । पञ्चाष्टमैः समेतानि विंशतेः शोधय प्रिय ॥११४॥

सार्धेनैकेन पङ्कजं साष्टांशैर्दशभिर्हिमम् । सार्धाभ्यां कुङ्कुमं द्वाभ्यां क्रीतं योगे कियद्भवेत्[3] ॥११५॥

[4]साष्टमाष्टौ षडंशान् षड्द्वादशांशयुतं द्वयम् । त्रयं पञ्चाष्टमोपेतं विंशतेः शोधय प्रिय ॥११६॥

सपादाष्टौ नवदशमाषकान् सपादान् दत्त्वा ना जिननिलये चकार पूजाम् ।
उन्मीलत्कुरवककुन्दजातिमल्लीमालाभिर्गणक वदाशु तान् समस्य ॥११७॥

---

१ B में गुणयेदग्राग्रहरौ सहिताग्रच्छेद°, पाठ है ।
२ यह श्लोक P में अप्राप्य है ।
३ M द्रवेत्
४ यह श्लोक केवल P में प्राप्य है ।

---

॥ १११ ॥ ९ में से $\frac{1}{2/3}$, $\frac{2}{3/4}$ और $\frac{2}{3/4}$ तथा $\frac{1}{2/3}$ घटाने पर क्या शेष रहेगा ? ॥ ११२ ॥

इस प्रकार, कलासवर्ण षड्जाति में, प्रभागजाति नामक परिच्छेद समाप्त हुआ ।

## भागानुबंध जाति [ संयव भिन्न ]

**भागानुबंध भिन्नों के सरलीकरण के सम्बन्ध में नियम—**

भागानुबंध भिन्न को सरल करने के लिये अंश को संयवित पूर्णसंख्या ( associated whole number ) और हर के गुणनफल में जोड़ देते हैं । यदि सम्बन्धित संख्या पूर्णांक न होकर भिन्नीय हो तो प्रथम भिन्न के अंश और हर को दूसरे भिन्न के क्रमशः अंशसहित हर तथा हर से गुणित करो ॥११३॥

## रूपभागानुबंध ( संयवित पूर्णांक वाले भागानुबंध भिन्न ) पर उदाहरणार्थ प्रश्न

निष्क क्रमशः २, ३, ६ और ८ हैं और वे $\frac{1}{12}$, $\frac{1}{8}$, $\frac{1}{6}$ और $\frac{5}{8}$ से संयवित हैं । हे मित्र इनके योग को २० में से घटाओ ॥ ११४ ॥ १$\frac{1}{2}$ निष्क के कमल, १०$\frac{1}{8}$ निष्क का कपूर और २$\frac{1}{2}$ निष्क की सौंफ खरीदी गई । योग करनेपर उनका कुल मान बतलाओ ? ॥ ११५ ॥ हे मित्र २० में से निम्नलिखित को घटाओ—८$\frac{1}{8}$, ६$\frac{1}{6}$, २$\frac{1}{12}$ और ३$\frac{5}{8}$ ॥११६॥ एक व्यक्ति जिन मदिर में पूजन हेतु ७$\frac{1}{4}$, ८$\frac{1}{4}$, ९$\frac{1}{4}$ और १०$\frac{1}{4}$ माषों के खिले हुए कुरवक, कुन्द, जाति और मल्लिका ( जूही ) फूलों के हार भेंट करता है । हे गणितज्ञ ! मुझे शीघ्र बताओ कि उन माषों को जोड़ने के बाद क्या प्राप्त होगा ? ॥ ११७ ॥

---

(११३) भागानुबंध का शाब्दिक अर्थ सयवित भिन्न है । यह नियम दो प्रकार के संयवित भिन्नों में प्रयोज्य होता है । प्रथम मिश्र संख्या है अर्थात् पूर्णांक से संयवित भिन्न है, और दूसरा प्रकार वह है जिसमें भिन्न से संयवित भिन्न रहते हैं । जैसे $\frac{1}{3}$ से सयवित $\frac{1}{2}$ ; स्व के $\frac{1}{3}$ से सयवित $\frac{1}{2}$ और इस संयवित राशि के $\frac{1}{4}$ से संयवित $\frac{1}{2}$ । "$\frac{1}{3}$ से सयवित $\frac{1}{2}$" का अर्थ होता है $\frac{1}{2}$ + $\frac{1}{2}$का $\frac{1}{3}$ ; दूसरे उदाहरण का अर्थ है : $\frac{1}{2}$ + $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{3}$ + $\frac{1}{4}$ का ( $\frac{1}{2}$ + $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{3}$ ) इस प्रकार के सयवन को "योजित अनुगमन" ( additive consecution ) कहते हैं ।

## भागानुबन्ध उद्देशकः

स्वत्र्यंशपादसंयुक्तं दलं पञ्चांशकोऽपि च । त्र्यंशः स्वकीयषष्ठार्धसहितस्तद्युतौ कियत् ॥११८॥
त्र्यंशाद्यंशकसप्तमांशचरमैः स्वैरन्वितादर्धतः पुष्पाण्यर्धतुरीयपञ्चनवमैः स्वीयैर्युतात्सप्तमात् ।
गन्धं पञ्चमभागतोऽर्धचरणत्र्यंशांशकैर्मिश्रिताद् धूपं चार्चयितुं नरो जिनवरानानेष्ट किं तद्युतौ ॥[1] ११९॥
स्वदलसहितं पादं स्वत्र्यंशकेन समन्वितद्विगुणनवमं स्वाष्टांशत्र्यंशकार्धविमिश्रितम् ।
नवममपि च स्वाष्टांशाद्यर्धपश्चिमसंयुतं निजदलयुतं त्र्यंशं संशोधय त्रितयात्प्रिय ॥१२०॥
स्वदलसहितपादं सस्वपादं दशांशं निजदलयुतषष्ठं सस्वकत्र्यंशमर्धम् ।
चरणमपि समेतस्वत्रिभागं समस्य प्रिय कथय समग्रप्रज्ञ भागानुबन्धे ॥१२१॥

अत्राग्राव्यक्तानयनसूत्रम्—

लब्धात्कल्पितभागा रूपानीतानुबन्धफलभक्ताः । क्रमशः खण्डसमानास्तेऽज्ञातांशप्रमाणानि ॥१२२॥

१ B. स्वचरणाद्यर्धान्तिमैः ।

### भाग भागानुबंध [ संयवित भिन्नों वाले ] भिन्न पर उदाहरणार्थ प्रश्न

यहाँ $\frac{1}{2}$ स्व के $\frac{1}{3}$ भाग और इस राशि ( $\frac{1}{3}$ ) के $\frac{1}{4}$ भाग से संयवित है। $\frac{1}{5}$ भी इसी तरह संयवित है, $\frac{1}{3}$ स्वके $\frac{1}{6}$ भाग और इस संयवित राशि ($\frac{1}{6}$) के $\frac{1}{2}$ भाग से संयवित है। बतलाओ कि इन सबका योग प्राप्त करने पर क्या मान प्राप्त होगा ? ॥ ११८ ॥ श्री जिनवर के पूजन के लिये कोई व्यक्ति, $\frac{1}{3}$ से आरम्भ होकर $\frac{1}{7}$ में अंत होनेवाले भिन्नों से संयवित $\frac{1}{2}$ निष्क के फूल, $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{5}$ और $\frac{1}{9}$ से संयवित $\frac{1}{7}$ निष्क के इत्र ( गंध ), और $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{4}$ और $\frac{1}{3}$ से इसी तरह संयवित $\frac{1}{5}$ निष्क की धूप खरीदता है। इन निष्कों का योगफल क्या होगा ? ॥ ११९ ॥ हे मित्र ! ३ में से निम्नलिखित को घटाओ. स्व के $\frac{1}{2}$ से तथा इस राशि $\frac{3}{8}$ के $\frac{1}{3}$ भाग से संयवित $\frac{1}{4}$, स्व के $\frac{1}{8}$, $\frac{1}{3}$ और $\frac{1}{2}$ भागों से संयवित $\frac{2}{9}$ ( यौगिक अनुगम में ); $\frac{1}{8}$ से आरम्भ होकर $\frac{1}{2}$ में अंत होने वाले भिन्नों से संयवित $\frac{1}{9}$, और स्व. के $\frac{1}{2}$ भाग से संयवित $\frac{1}{3}$ ॥१२०॥ हे भागानुबंध में समग्र प्रज्ञ मित्र ! क्या योगफल होगा जब कि निम्नलिखित भिन्न जोड़े जावेंगे ? स्व के $\frac{1}{2}$ से संयवित $\frac{1}{4}$, स्व के $\frac{1}{4}$ भाग से संयवित $\frac{1}{10}$, स्वके $\frac{1}{2}$ भाग से संयवित $\frac{1}{6}$, स्व के $\frac{1}{3}$ भाग से संयवित $\frac{1}{2}$, और स्वके $\frac{1}{3}$ से संयवित $\frac{1}{4}$ ॥१२१॥

अब अग्र अव्यक्त ( जिनका योग दिया गया है ऐसे संयवित भिन्नों में प्रत्येक के आरम्भ में आने वाला एक अज्ञात ) निकालने के लिये नियम यह है—

जो इष्ट विघटक तत्वों की संख्या के बराबर है तथा जिनका योग दिया गया है ऐसे कल्पित भागों को, जब क्रम से, इन विघटक तत्वों सम्बन्धी संयवित राशि को १ मानकर प्राप्त की हुई परिणामी राशियों द्वारा विभाजित किया जाता है तब इष्ट अज्ञात सम्बन्धी राशियों का मान उत्पन्न होता है ॥१२२॥

(१२२) गाथा १२३ के प्रश्न को साधित करने पर यह नियम स्पष्ट हो जावेगा—

किसी भिन्न के तीन कुलक ( sets ) दिये गये हैं, योग १ को, नियम ७५ के अनुसार तीन भिन्नों में विपाटित करने पर हमें $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{3}$ और $\frac{1}{6}$ प्राप्त होते हैं। इन भिन्नों को तीन दिये गये, अज्ञात राशि १ वाले, भिन्नों के कुलकों को सरल करने से प्राप्त हुई राशियों द्वारा भाजित करने पर हमें [illegible], [illegible] और [illegible] इष्ट राशियाँ प्राप्त होती हैं।

## अत्रोद्देशकः

कश्चित्स्वकैरर्धतृतीयपादैरंशोऽपरः पञ्चचतुर्नवांशैः ।
अन्यस्त्रिपञ्चांशनवांशकार्धैर्युतो युती रूपमिहांशकाः के ॥१२३॥
कोऽप्यंशः स्वार्धपञ्चांशत्रिपादनवमैर्युतः । अर्धं प्रजायते शीघ्रं वदाव्यक्तप्रमां प्रिय ॥१२४॥

शेषेष्टस्थानाव्यक्तभागानयनसूत्रम्—

लब्धात्कल्पितभागाः सवर्णितैर्व्यक्तराशिभिर्भक्ताः ।
क्रमशो रूपविहीनाः स्वेष्टपदेष्वविदितांशाः स्युः ॥१२५॥

इति भागानुबन्धजातिः ।

अथ भागापवाहजातौ सूत्रम्—

हरहतरूपेष्वंशानपनय भागापवाहजातिविधौ । गुणयाग्रांशच्छेदावंशोनच्छेदहाराभ्याम् ॥१२६॥

१ B गुणयेदग्रांशहरौ रहिताग्रच्छेदहाराभ्याम् ।

### उदाहरणार्थ प्रश्न

( यौगिक अनुगम में ) स्वके $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{3}$ और $\frac{1}{4}$ भागों से संयवित एक भिन्न दिया गया है । अन्य भिन्न, स्व के $\frac{1}{5}$, $\frac{1}{4}$ और $\frac{1}{9}$ भागों से संयवित हैं । पुनः अन्य भिन्न स्वके $\frac{3}{5}$, $\frac{1}{9}$ और $\frac{1}{2}$ भागों से संयवित हैं । इस तरह संयवित भिन्नों का योग १ हो तो बतलाओ कि ये भिन्न क्या-क्या हैं ? ॥१२३॥ एक भिन्न स्वके $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{5}$, $\frac{3}{4}$ और $\frac{1}{9}$ भागों से संयवित होकर $\frac{1}{3}$ हो जाता है । हे मित्र ! मुझे शीघ्र ही उस अज्ञात भिन्न का मान बतलाओ ॥१२४॥

आरम्भ का स्थान छोड़कर अन्य इष्ट स्थानों के किसी अज्ञात भिन्न को निकालने के लिये नियम—

दिये गये योग के, मन से विपाटित भागों को जब क्रमशः इष्ट भागानुबंध भिन्नों की सरल की गई ज्ञात राशियों द्वारा विभाजित करते हैं और तब १ द्वारा ह्रासित करते हैं, तब इष्ट स्थानों की अज्ञात भिन्नीय राशियाँ प्राप्त होती हैं ॥१२५॥

इस प्रकार, कलासवर्ण षड्जाति में भागानुबंध जाति नामक परिच्छेद समाप्त हुआ ।

### भागापवाह जाति [ वियवित भिन्न ]

वियवित ( Dissociated ) भिन्नों को सरल करने के लिये नियम—

भागापवाह भिन्नों को सरल करने के लिये हर द्वारा गुणित वियुत पूर्ण संख्या में से अंश को घटाओ । जब वियुत राशि पूर्णांक न होकर भिन्नीय हो तब क्रमशः अंश और प्रथम भिन्न के हर को अंश द्वारा ह्रासित हर और दूसरे भिन्न के हर द्वारा गुणित करो ॥१२६॥

(१२५) इस नियम में दी गई विधि गाथा १२२ के समान है : इसमें प्राप्त फलों को एक द्वारा ह्रासित किया जाता है ।

(१२६) भागापवाह का शाब्दिक अर्थ भिन्नीय वियवन है । जिस तरह भागानुबंध में भिन्न के दो प्रकार हैं, उसी तरह यहाँ भी २ प्रकार हैं । जब एक पूर्णांक और एक भिन्न भागापवाह सम्बन्ध में रहते हैं तब पूर्णांक में से भिन्न घटाया जाता है । दो या दो से अधिक भिन्न भी इस सम्बन्ध में हो सकते हैं, जैसे, स्वके $\frac{1}{6}$ भाग द्वारा वियुत $\frac{2}{5}$ अथवा स्व के $\frac{1}{6}$, $\frac{1}{8}$, $\frac{1}{4}$ भागों द्वारा वियुत $\frac{6}{7}$; यहाँ अर्थ यह है कि $\frac{2}{5}$ का $\frac{1}{6}$, $\frac{2}{5}$ में से ( प्रथम उदाहरण में ) घटाया जायगा, दूसरे प्रश्न में : $\frac{6}{7}$ − $\frac{6}{7}$ का $\frac{1}{6}$ − ($\frac{6}{7}$ − $\frac{6}{7}$ का $\frac{1}{6}$) का $\frac{1}{8}$ − {$\frac{6}{7}$ − $\frac{6}{7}$ का $\frac{1}{6}$ − ($\frac{6}{7}$ − $\frac{6}{7}$ का $\frac{1}{6}$) का $\frac{1}{8}$} का $\frac{1}{4}$ प्राप्त होता है ।

## रूपभागापवाह उद्देशकः

त्र्यष्टचतुर्दशकर्षाः पादार्धद्वादशांशषष्ठोनाः। सवनाय नरैर्दत्तास्तीर्थकृतां तद्युतौ किं स्यात् ॥१२७॥
त्रिगुणपाददलत्रिहताष्टमैर्विरहिता नव सप्त नव क्रमात्।
प्रिय विशोध्य चतुर्गुणषट्कतः कथय शेषधनप्रमितिं द्रुतम् ॥१२८॥

## भागभागापवाह उद्देशकः

द्विगुणितपञ्चमनवमत्र्यंशाष्टांशद्विसप्तमान् क्रमशः।
स्वषडंशपादचरणत्र्यंशाष्टमवर्जितान् समस्य वद ॥१२९॥
षट्सप्तांशः स्वषष्ठाष्टमनवमदशांशैर्वियुक्तः पणस्य
स्यात्पञ्चद्वादशांशः स्वकचरणतृतीयांशपञ्चांशकोनः।
स्वद्वित्र्यंशद्विपञ्चांशकदलवियुतः पञ्चषड्भागराशि-
र्द्वित्र्यंशोऽन्यः स्वपञ्चाष्टमपरिरहितस्तत्समासे फलं किम् ॥१३०॥
अर्धं त्र्यष्टमभागपादनवमैः स्वीयैर्विहीनं पुनः
स्वैरष्टांशकसप्तमांशचरणैरूनं तृतीयांशकम्।
अध्यर्धात्परिशोध्य सप्तममपि स्वाष्टांशषष्ठोनितं
शेषं ब्रूहि परिश्रमोऽस्ति यदि ते भागापवाहे सखे ॥१३१॥

अत्राप्राव्यक्तभागानयनसूत्रम्—

लब्धात्कल्पितभागा रूपानीतापवाहफलभक्ताः। क्रमशः खण्डसमानास्तेऽज्ञातांशप्रमाणानि ॥१३२॥

---

### वियुत पूर्णांकों वाले भागापवाह भिन्नों पर प्रश्न

३, ८, ४ और १० कर्ष को $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{12}$ और $\frac{1}{6}$ कर्ष द्वारा ह्रासित कर शेष कर्ष कुछ मनुष्यों द्वारा तीर्थंकरों के पूजन के लिये भेंट किये गये। इनका योग करने पर योगफल क्या होगा? ॥१२७॥ हे मित्र! मुझे शीघ्र बतलाओ कि $\frac{3}{4}$, $\frac{1}{2}$ और $\frac{3}{8}$ द्वारा ह्रासित क्रमवार ९, ७ और ९ राशियों को ६×४ द्वारा घटाया जाने पर कितना शेष रहेगा? ॥ १२८ ॥

### वियुत भिन्नों वाले भागापवाह भिन्नों पर प्रश्न

क्रमशः $\frac{1}{6}$, $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{3}$ और $\frac{1}{8}$ द्वारा ह्रासित $\frac{2}{5}$, $\frac{1}{9}$, $\frac{1}{3}$, $\frac{1}{8}$ और $\frac{2}{7}$ को क्रमवार जोड़ो और तब योगफल बतलाओ ॥ १२९ ॥ दिये गये $\frac{6}{7}$ पण में, अनुगामी स्व की $\frac{1}{6}$, $\frac{1}{8}$, $\frac{1}{9}$ और $\frac{1}{10}$ राशियों को ह्रासित करो, पुनः स्व की $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{3}$ और $\frac{1}{5}$ राशियों द्वारा $\frac{5}{12}$ को ह्रासित करो, इसी तरह स्व की $\frac{2}{3}$, $\frac{2}{5}$ और $\frac{1}{2}$ राशियों द्वारा $\frac{5}{6}$ को ह्रासित करो और अन्य राशि $\frac{2}{3}$ को स्व की $\frac{5}{8}$ संख्या द्वारा ह्रासित करो। इन सभी परिणामों को जोड़कर फल बतलाओ ॥ १३० ॥ भागापवाह भिन्न के सम्बन्ध में, हे मित्र, यदि तुमने कष्ट किया है तो बतलाओ कि $1\frac{1}{2}$ में से निम्नलिखित राशियाँ घटाने पर क्या शेष रहेगा? स्व के $\frac{3}{8}$, $\frac{1}{4}$ और $\frac{1}{9}$ भागों द्वारा ह्रासित $\frac{1}{2}$, इसी तरह स्व के $\frac{1}{8}$, $\frac{1}{7}$ और $\frac{1}{4}$ भागों द्वारा ह्रासित $\frac{1}{3}$, और इसी तरह स्व के $\frac{1}{8}$ और $\frac{1}{6}$ भागों द्वारा ह्रासित $\frac{1}{7}$ ॥ १३१ ॥

दिये गये योग वाले प्रत्येक वियवित भिन्न में आरम्भ में रहनेवाले एक अज्ञात तत्व को निकालने के लिये नियम—

जोकि संख्या में इष्ट विघटक तत्वों के तुल्य हैं ऐसे दिये गये योग के, मन से विपाटित भागों को, जब क्रमवार इन विघटक तत्वों सम्बन्धी वियुत राशि को १ मानने से प्राप्त परिणामी राशियों द्वारा विभाजित किया जाता है तो इष्ट वियुत अज्ञात राशियों के मान प्राप्त होते हैं ॥ १३२ ॥

---

(१३२) इस गाथा की रीति १२२वीं गाथा के समान है।

## अत्रोद्देशकः

कश्चित्स्वकैश्चरणपञ्चमभागषष्ठैः कोऽप्यंशको दलषडंशकपञ्चमांशैः ।
हीनोऽपरो द्विगुणपञ्चमपादषष्ठैः तत्संयुतिर्दलमिहाविदितांशकाः के ॥१३३॥
कोऽप्यंशस्स्वार्धषड्भागपञ्चमाष्टमसप्तमैः । विहीनो जायते[1] षष्ठः स कोंऽशो गणितार्थवित् ॥१३४॥

शेषेष्टस्थानाव्यक्तभागानयनसूत्रम्—
लब्धात्कल्पितभागाः सवर्णितैर्व्यक्तराशिभिर्भक्ताः ।
रूपात्पृथगपनीताः स्वेष्टपदेष्वविदितांशाः स्युः ॥१३५॥

इति भागापवाहजातिः ।

भागानुबन्धभागापवाहजात्योः सर्वा व्यक्तभागानयनसूत्रम्—
त्यक्त्वैकं स्वेष्टांशान् प्रकल्पयेदविदितेषु सर्वेषु ।
एतैस्तं पुनरंशं प्रागुक्तैरानयेत्सूत्रैः ॥१३६॥

---

१ P, K और B में जायते के लिए तद्युतिः ।

---

### उदाहरणार्थ प्रश्न

कोई भिन्न निज की $\frac{१}{४}$, $\frac{१}{५}$ और $\frac{१}{६}$ राशियों द्वाराअनुगमन में ( in consecution ) ह्रासित किया जाता है। दूसरा भिन्न भी इसी तरह निज के $\frac{१}{२}$, $\frac{१}{६}$, और $\frac{१}{५}$ भागों द्वारा ह्रासित किया जाता है। तीसरा भिन्न भी इसी तरह निज के $\frac{२}{५}$, $\frac{१}{४}$ और $\frac{१}{६}$ भागों द्वारा ह्रासित किया जाता है। इन तीनो ह्रासित राशियों का योग $\frac{१}{२}$ है। बतलाओ कि वे अज्ञात भिन्न कौन-कौन हैं? ॥१३३॥ कोई भिन्न निज के $\frac{१}{२}$, $\frac{१}{६}$, $\frac{१}{५}$ तथा $\frac{१}{८}$ और $\frac{१}{७}$ भागों द्वारा अनुगमन में ह्रासित किया जाता है और इस तरह $\frac{१}{६}$ हो जाता है। हे अंकगणित सिद्धान्त वेत्ता ! बतलाओ कि वह अज्ञात क्या है? ॥१३४॥

अन्य चाहे हुए स्थानों वाला कोई अज्ञात भिन्न निकालने के नियम—

दिये गये योग से प्राप्त मन से चुने हुए विपाटित भाग क्रमशः इष्ट भागापवाह भिन्नों वाली सरलीकृत ज्ञात राशियों द्वारा विभाजित होकर और तब १ में से अलग अलग घटाये जाकर, चाहे हुए स्थानों की भिन्नीय राशियाँ हो जाते हैं ॥१३५॥

इस प्रकार कलासवर्ण षड्जाति में भागापवाह जाति नामक परिच्छेद समाप्त हुआ।

भागानुबन्ध अथवा भागापवाह प्रकार के भिन्नों के सम्बन्ध में अंतिमफल ज्ञात होने पर ( सर्व स्थान वाले ) अज्ञात भिन्नों को निकालने के लिये नियम—

मन से, इच्छानुसार, केवल एक स्थान छोड़कर सब अज्ञात स्थानों सम्बन्धी भिन्न चुनो। तब ऊपर लिखे हुए नियमों द्वारा, उस अज्ञात भिन्न को, इन मन से चुनी हुई भिन्नीय राशियों की सहायता से प्राप्त करो ॥१३६॥

---

( १३५ ) गाथा १२५ में दिये गये नियम के समान यह भी है।

( १३६ ) १२२, १२५, १३२ और १३५ गाथाओं में दिये गये नियमानुसार यह भी है।

## अत्रोद्देशकः

कश्चिद्दंशोंऽशकैः कैश्चित्पञ्चभिः स्वैर्युतो दलम् ।
वियुक्तो वा भवेत्पादस्तानंशान् कथय प्रिय ॥१३७॥

भागमातृजातौ सूत्रम्—

भागादिमजातीनां स्वस्वविधिर्भागमातृजातौ स्यात् ।
सा षड्विंशतिभेदा रूपं छेदोऽच्छिदो राशेः ॥१३८॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

एक भिन्न निज के पाँच अन्य भिन्नों से मिलाया जाने पर $\frac{1}{2}$ हो जाता है; और, एक अन्य भिन्न निज के पाँच अन्य भिन्नों द्वारा ह्रासित होकर $\frac{1}{4}$ हो जाता है। हे मित्र! उन सब अज्ञात भिन्नों का मान निकालो ॥१३७॥

### भागमातृ जाति [ दो या अधिक प्रकार के भिन्नों से संयुक्त भिन्न ]

ऊपर वर्णित सभी प्रकार के भिन्नों का जिसमें समावेश है ऐसे भागमात्र प्रकार के भिन्न सरल करने के लिये नियम—

भागमात्र भिन्नों में, सरल भिन्नों को आदि लेकर विभिन्न प्रकार के भिन्नों सम्बन्धी नियम प्रयोज्य होते हैं। भागमात्र भिन्न के २६ प्रकार होते हैं। जिस राशि का हर नहीं होता उस राशि का हर एक ले लेते हैं ॥१३८॥

( १२७ ) इस प्रश्न म, प्रथम प्रश्न [illegible] हल करने में, आरम्भ के स्थानों को छोड़कर अन्य स्थानों में $\frac{1}{5}$, $\frac{1}{6}$, $\frac{1}{7}$, $\frac{1}{8}$ और $\frac{1}{9}$ भिन्नों को चुनो, और तब गाथा १२२ में दिये गये नियम द्वारा प्रथम भिन्न को निकालो जो $\frac{1}{4}$ प्राप्त होगा। अथवा, १२५वीं गाथा के अनुसार आदि भिन्न के सिवाय छोड़े हुए अन्य स्थानों के भिन्न को निकालने के लिये $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{5}$, $\frac{1}{6}$, $\frac{1}{8}$ और $\frac{1}{9}$ चुनो, भिन्न $\frac{1}{7}$ आयेगा। इसी तरह वियुत भिन्नों वाली दूसरी दशा को १३२वीं और १३५वीं गाथा के नियम की सहायता से साधित किया जा सकता है।

( १३८ ) २६ प्रकार के भिन्न तब प्राप्त होते हैं जब कि भाग, प्रभाग, भागभाग, भागानुबंध और भागापवाह को एक बार में क्रमशः दो, तीन, चार अथवा पाँच लेकर संचय (combinations) संख्या निकालते हैं। जैसे, भाग और प्रभाग मिश्रित होते हैं, भाग और भागभाग मिश्रित रहते हैं, आदि। दो का मिश्रण करने पर १० संचय प्राप्त होते हैं, ३ का मिश्रण एक बार में लेने से १० संचय, चार का मिश्रण एक बार लेने पर ५ संचय और सबको एक बार लेने पर १ संचय, इस तरह कुल २६ प्रकार प्राप्त होते हैं। १३वीं गाथा के अन्त में ऐसे भागमात्र प्रकार का प्रश्न है जिसमें पाँचों प्रकार सम्मिलित हैं।

## अत्रोद्देशकः

त्र्यंशः पादोऽर्धार्धं पञ्चमषष्ठस्त्रिपादहृतमेकम् ।
पञ्चार्धहृतं रूपं सषष्ठमेकं सपञ्चमं रूपम् ॥१३९॥
स्वीयतृतीययुग्दलमतो निजषष्ठयुतो द्विसप्तमो
हीननवांशमेकमपनीतदशांशकरूपमष्टमः ।
स्वेन नवांशकेन रहितश्चरणः स्वकपञ्चमोज्झितो
ब्रूहि समस्य तान् प्रिय कलासमकोत्पलमालिकाविधौ ॥१४०॥

इति भागमातृजातिः ।

इति सारसङ्ग्रहे गणितशास्त्रे महावीराचार्यस्य कृतौ कलासवर्णो नाम द्वितीयव्यवहारस्समाप्तः ॥

---

### उदाहरणार्थ प्रश्न

दिया गया है कि मिश्र $\frac{1}{3}$ निज के, $\frac{1}{3}$, $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{2}$ का $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{5}$ का $\frac{1}{6}$; $\frac{1}{3/4}$, $\frac{1}{5/2}$, $1\frac{1}{6}$, $1\frac{1}{5}$, $\frac{1}{2}$ भागों से संयुक्त है । पुनः, निज के $\frac{1}{6}$ भाग से संयुक्त $\frac{2}{7}$; $\frac{1}{9}$ द्वारा ह्रासित $\frac{1}{9}$; $\frac{1}{10}$ द्वारा ह्रासित १; निज के $\frac{1}{9}$ भाग द्वारा ह्रासित $\frac{1}{8}$; निज के $\frac{1}{5}$ भाग द्वारा ह्रासित $\frac{1}{4}$, जो नीलकमल पुष्पों की माला ( उत्पल-मालिका ) के समान गुँथे हुए हैं ऐसे मिश्र सम्बन्धी नियमों के अनुसार, हे मित्र, इन्हें जोड़कर बतलाओ कि योगफल क्या होगा ? ॥१३९ और १४०॥

इस प्रकार, कलासवर्ण षड्जाति में भागमातृ जाति नामक परिच्छेद समाप्त हुआ ।

इस प्रकार, महावीराचार्य की कृति सारसंग्रह नामक गणितशास्त्र में कलासवर्ण नामक द्वितीय व्यवहार समाप्त हुआ ।

---

( १३९ और १४० ) इस गाथा में उत्पलमालिका शब्द आया है जिसका अर्थ नीलकमल पुष्पमाला होता है । गाथा की संरचना का छंद भी यही है ।

# ४. प्रकीर्णक व्यवहारः

प्रणुतानन्तगुणौघं प्रणिपत्य जिनेश्वरं महावीरम्। प्रणतजगत्त्रयवरदं प्रकीर्णकं गणितमभिधास्ये॥१॥
[1]विध्वस्तदुर्नयध्वान्तः सिद्धः स्याद्वादशासनः। विद्यानन्दो जिनो जीयाद्वादीन्द्रो मुनिपुङ्गवः॥२॥

इत परं प्रकीर्णकं तृतीयव्यवहारमुदाहरिष्यामः—

भागः शेषो मूलकं शेषमूलं स्यातां जाती द्वे द्विरग्रांशमूले।
भागाभ्यासोऽतोंऽशवर्गोऽथ मूलमिश्रं तस्माद्भिन्नदृश्यं दशामूः॥ ३॥

१ B और M में यह श्लोक छूटा हुआ है।

## ४. प्रकीर्णकव्यवहार

[ भिन्नों पर विविध प्रश्न ]

स्तवनीय अनन्त गुणों से पूर्ण और नमन करते हुए तीनों लोकों के जीवों को वर देने वाले जिनेश्वर महावीर को नमस्कार कर मैं भिन्नों पर विविध प्रश्नों का प्रतिपादन करूँगा॥१॥ जिन्होंने दुर्नय के अंधकार का विध्वंस कर स्याद्वाद शासन को सिद्ध किया है, जो विद्यानन्द हैं, वादियों में अद्वितीय हैं और मुनिपुगव हैं ऐसे जिन सदा जयवंत हों। इसके पश्चात्, मैं तीसरे विषय ( भिन्नों पर विविध प्रश्न ) का प्रतिपादन करूँगा॥२॥ भिन्नों पर विविध प्रश्नों के दस प्रकार हैं, भाग, शेष, मूल, शेषमूल, द्विरग्रशेषमूल, अंशमूल, भागाभ्यास, अंशवर्ग, मूलमिश्र और भिन्नदृश्य॥३॥

( ३ ) 'भाग' प्रकार में वे प्रश्न होते हैं जिनमें निकाली जानेवाली कुल राशि के कुछ विशिष्ट भिन्नीय भागों को हटाने के पश्चात् शेष भाग का संख्यात्मक मान दिया गया होता है। हटाये गये भिन्नीय भाग में से प्रत्येक 'भाग' कहलाता है और ज्ञात शेष का संख्यात्मक मान 'दृश्य' कहलाता है।

'शेष' प्रकार में वे प्रश्न होते हैं जिनमें निकाली जानेवाली कुल राशि के ज्ञात भिन्नीय भाग को हटाने के पश्चात् अथवा उत्तरोत्तर शेष के कुछ ज्ञात भिन्नीय भाग हटाने के पश्चात् शेष भाग का संख्यात्मक मान दिया गया होता है।

'मूल' प्रकार में वे प्रश्न होते हैं जिनमें कुल राशि में से कुछ भिन्नीय भाग अथवा उस कुल राशि के वर्गमूल का गुणक घटाने के पश्चात् शेष भाग का संख्यात्मक मान दिया गया होता है।

'शेषमूल', 'मूल' से केवल इस बात में भिन्न है कि यह वर्गमूल पूरी राशि के स्थान में उसका वर्गमूल होता है जो दिये गये भिन्नीय भागों को घटाने के पश्चात् शेष रूप में बचता है।

'द्विरग्र शेषमूल' प्रकार में वे प्रश्न होते हैं जिनमें ज्ञात वस्तुओं की संख्या पहिले हटाई जाती है, तब उत्तरोत्तर शेष के कुछ भिन्नीय भाग और तब अग्र शेष के वर्गमूल का कोई गुणक हटाया जाता है, और अन्त में, शेष भाग का संख्यात्मक मान दिया गया होता है। प्रथम हटाई गई ज्ञात संख्या पूर्वाग्र कहलाती है।

'अंशमूल' प्रकार में कुल संख्या के भिन्नीय भाग के वर्गमूल के एक गुणक को हटाया जाता है और तब शेष भाग का संख्यात्मक मान दिया गया होता है।

तत्र भागजातिशेषजात्योः सूत्रम्—

भागोनरूपभक्तं दृश्यं फलमत्र भागजातिविधौ । अंशोनितरूपाहतिहृतमग्रं शेषजातिविधौ ॥ ४ ॥

भागजातावुद्देशकः

दृष्टोऽष्टमं पृथिव्यां स्तम्भस्य त्र्यंशको मया तोये ।
पादांशः शैवाले कः स्तम्भः सप्त हस्ताः खे ॥ ५ ॥
षड्भाग. पाटलीषु भ्रमरवरततेस्तत्त्रिभागः कदम्बे
पादश्चूतद्रुमेषु प्रदलितकुसुमे चम्पके पञ्चमांशः ।

---

भिन्नों पर विविध प्रश्नों में 'भाग' और 'शेष' भिन्नों सम्बन्धी नियम —

'भाग' प्रकार ( भाग प्रकार की प्रक्रियाओं ) में, ज्ञात भिन्न से ह्रासित १ के द्वारा दी गई राशि को भाजित कर चाहा हुआ फल प्राप्त किया जाता है । 'शेष' प्रकार की प्रक्रियाओं में, ज्ञात भिन्नों को एक में से क्रमशः घटाने से प्राप्त राशियों के गुणनफल द्वारा दी गई राशि को भाजित कर इष्ट फल प्राप्त किया जाता है ॥४॥

'भाग' जाति के उदाहरणार्थ प्रश्न

मेरे द्वारा एक स्तम्भ का $\frac{1}{8}$ भाग जमीन में; $\frac{1}{3}$ पानी में $\frac{1}{4}$ काई में और ७ हस्त हवा में देखा गया । बतलाओ स्तम्भ की लम्बाई क्या है ? ॥५॥ श्रेष्ठ भ्रमरों के समूह में से $\frac{1}{6}$ पाटली वृक्ष में, $\frac{1}{3}$ कदम्ब वृक्ष में, $\frac{1}{4}$ आम्र वृक्ष में, $\frac{1}{5}$ विकसित पुष्पों वाले चम्पक वृक्ष में, $\frac{1}{30}$ सूर्य किरणों द्वारा पूर्ण विकसित कमल वृन्द में आनन्द ले रहे थे और एक मत्त भृङ्ग आकाश में भ्रमण कर रहा था ।

---

( ४ ) 'भाग' प्रकार के सम्बन्ध में नियम बीजीय रूप से यह है . $क = \frac{अ}{१ - ब}$ जहाँ क अज्ञात समुच्चय राशि है, जिसे निकालना है; अ 'दृश्य' अथवा अग्र है, और, ब दिया गया भाग अथवा दिये

---

'भागाभ्यास' अथवा 'भाग सम्वर्ग' प्रकार में, कुल संख्या के कुछ भिन्नीय भागों के गुणनफल अथवा गुणनफलों को दो, दो के संचय में लेकर उन्हें कुल संख्या में से घटाने से प्राप्त शेष भाग का संख्यात्मक मान दिया गया होता है ।

'अंशवर्ग' प्रकार में वे प्रश्न होते हैं जिनमें कुल में से भिन्नीय भाग का वर्ग ( जहाँ, यह भिन्नीय भाग दी गई संख्या द्वारा बढ़ाया अथवा घटाया जाता है ) हटाने के पश्चात् शेष भाग का संख्यात्मक मान दिया गया होता है ।

'मूलमिश्र' प्रकार में वे प्रश्न होते हैं जिनमें कुछ दी गई संख्याओं द्वारा घटाई या बढ़ाई गई कुल संख्या के वर्गमूल में कुल के वर्गमूल को जोड़ने से प्राप्त योग का संख्यात्मक मान दिया गया होता है ।

'भिन्न दृश्य' प्रकार में कुल का भिन्नीय भाग, दूसरे भिन्नीय भाग द्वारा गुणित होकर, उसमें से हटा दिया जाता है और शेष भाग कुल के भिन्नीय भाग के रूप में निरूपित किया जाता है । यह विचारणीय है कि इस प्रकार में, अन्य प्रकारों की अपेक्षा शेष को कुल के भिन्नीय भाग के रूप में रखा जाता है ।

प्रोत्फुल्लाम्भोजषण्डे रविकरदलिते त्रिंशदंशोऽभिरेमे
तत्रैको मत्तभृङ्गो भ्रमति नभसि का तस्य वृन्दस्य संख्या ॥ ६ ॥
आदायाम्भोरुहाणि स्तुतिशतमुखरः श्रावकस्तीर्थकृद्भ्यः ।
पूजां चक्रे चतुर्भ्यो वृषभजिनवरात् त्र्यंशमेषाममुष्य ।
त्र्यंशं तुर्यं षडशं तदनु सुमतये तन्नवद्वादशांशौ
शेषेभ्यो द्विद्विपद्मं प्रमुदितमनसादत्त किं तत्प्रमाणम् ॥ ७ ॥
स्ववशीकृतेन्द्रियाणां दूरीकृतविषकषायदोषाणाम् । शीलगुणाभरणानां दयाङ्गनालिङ्गिताङ्गानाम् ॥८॥
साधूनां सद्वृन्दं सन्दृष्टं द्वादशोऽस्य तर्कज्ञः । स्वत्र्यंशवर्जितोऽयं सैद्धान्तश्छान्दसस्तयोः शेषः ॥९॥
षड्घ्नोऽयं धर्मकथी स एव नैमित्तिकः स्वपादोनः ।
वादी तयोर्विशेषः षड्गुणितोऽयं तपस्वी स्यात् ॥१०॥
गिरिशिखरतटे मयोपदृष्टा यतिपतयो नवसंगुणाष्टसङ्ख्याः ।
रविकरपरितापितोज्ज्वलाङ्गाः कथय मुनीन्द्रसमूहमाशु मे त्वम् ॥११॥

बतलाओ कि उस समूह में भ्रमरों की संख्या कितनी थी ? ॥६॥ एक श्रावक ने कमलों को एकत्रित कर, जोर से शत स्तुतियाँ करते हुए, पूजन में इन कमलों के $\frac{१}{३}$ भाग और इस $\frac{१}{३}$ भाग के $\frac{१}{३}$, $\frac{१}{४}$ और $\frac{१}{६}$ भागों को क्रमश जिनवर ऋषभ से आदि लेकर चार तीर्थंकरों को, इन्हीं $\frac{१}{३}$ भाग कमलों के $\frac{१}{९}$ और $\frac{१}{१२}$ भागों को सुमति नाथ को, तब, शेष १९ तीर्थंकरों को प्रमुदित मन से २, २ कमल भेंट किये । बतलाओ कि उन सब कमलों का संख्यात्मक मान क्या है ? ॥७॥ कुछ साधुओं का समूह देखा गया । वे साधु इन्द्रियों को अपने वशमें कर चुके थे, विषरूपी कषाय के दोषों को दूर कर चुके थे । उनके शरीर सच्चरित्रता से और सद्गुणों रूपी आभरणों से शोभायमान थे तथा दया रूपी अगना से आलिंगित थे । उस समूह का $\frac{१}{१२}$ भाग तर्क शास्त्रियों युक्त था । निज के $\frac{१}{३}$ भाग द्वारा ह्रासित यह $\frac{१}{१२}$ वां भाग सद्वृन्द, संदृष्ट साधुओं युक्त था । इन दोनों का अन्तर [ $\frac{१}{१२}$ और $\frac{१}{१२}$ − $\frac{१}{१२}$ का $\frac{१}{३}$ ] सिद्धान्त ज्ञाताओं की सख्या थी । इस अंतिम अनुपाती राशि में ६ का गुणन करने से प्राप्त राशि धर्म कथिकों की संख्या थी । निज के $\frac{१}{४}$ भाग द्वारा ह्रासित वह राशि नैमित्तिक ज्ञानियों की सख्या थी । इन अंत में कथित दो राशियों के अन्तर का राशिफल वादियों की संख्या थी । ६ द्वारा गुणित यह राशि कठोर तपस्वियों की संख्या थी । और, ९ × ८ यति मेरे द्वारा गिरि के शिखर के पास देखे गये, जिनका शरीर सूर्य के किरणों द्वारा परितप्त होकर उज्वल दिखाई देता था । मुझे शीघ्र, इस मुनीन्द्र समुह का मान बतलाओ ॥८-११॥ पके हुए फलों ( बालियों ) के भार से झुके हुए सुन्दर शालि क्षेत्र में कुछ तोते ( शुक ) उतरे । किसी मनुष्य द्वारा भयग्रस्त होकर वे सब सहसा ऊपर उड़े । उनमें से आधे पूर्व दिशा की ओर, $\frac{१}{६}$ दक्षिण पूर्व ( आग्नेय ) दिशा में उड़े । जो पूर्व और आग्नेय दिशा में उड़े उनके अन्तर को निज की आधी राशि द्वारा ह्रासितकर और पुनः इस परिणामी राशि की

---

गये भिन्नीय भागों का योग है । यह स्पष्ट है, कि यह समीकरण क − बक = अ द्वारा प्राप्त किया जा सकता है । शेष प्रकार का नियम, बीजीय रूप से निदर्शित करने पर,

$क = \frac{अ}{(१ - ब_१)(१ - ब_२)(१ - ब_३) \times . \ldots}$ होता है, जहाँ $ब_१$, $ब_२$, $ब_३$ आदि उत्तरोत्तर शेषों के

फलभारनम्रकम्रे शालिक्षेत्रे शुकाः समुपविष्टाः । सहसोत्थिता मनुष्यैः सर्वे संत्रासिताः सन्तः ॥१२॥
तेषामर्धं प्राचीमाग्नेयीं प्रति जगाम षड्भागः ।
पूर्वाग्नेयीशेषः स्वदलोनः स्वार्धवर्जितो यामीम् ॥१३॥
याम्याग्नेयीशेषः स नैर्ऋतिं स्वद्विपञ्चभागोनः । यामोनैर्ऋत्यंशकपरिशेषो वारुणीमाशाम् ॥१४॥
नैर्ऋत्यपरविशेषो वायव्यां सस्वकत्रिसप्तांशः । वायव्यपरविशेषो युतस्वसप्ताष्टमः सौमीम् ॥१५॥
वायव्युत्तरयोर्युतिरैशानीं स्वत्रिभागयुगहीना । दशगुणिताष्टाविंशतिरवशिष्टा व्योम्नि कति कीराः॥१६॥
काचिद्वसन्तमासे प्रसूनफलगुच्छभारनम्रोद्याने ।
कुसुमासवरसरञ्जितशुककोकिलमधुपमधुरनिस्वननिचिते ॥१७॥
हिमकरधवले पृथुले सौधतले सान्द्ररुन्द्रमृदुतल्पे ।
फणिफणनितम्बबिम्बा कनदमलाभरणशोभाङ्गी ॥१८॥
पाठीनजठरनयना कठिनस्तनहारनम्रतनुमध्या ।
सह निजपतिना युवती रात्रौ प्रोत्यानुरममाणा ॥१९॥
प्रणयकलहे समुत्थे मुक्तामयकण्ठिका तदबलायाः ।
छिन्नावनौ निपतिता तत्त्र्यंशश्चेटिकां प्रापत् ॥२०॥
षड्भागः शय्यायामनन्तरान्तरार्धमितिभागाः । षट्संख्यानास्तस्याः सर्वे सर्वत्र संपतिताः ॥२१॥
एकाग्रषष्टिशतयुतसहस्रमुक्ताफलानि दृष्टानि । तन्मौक्तिकप्रमाणं प्रकीर्णकं वेत्सि चेत् कथय ॥२२॥

---

अर्द्ध राशि द्वारा ह्रासित करने से प्राप्त राशि के तोते दक्षिण दिशा की ओर उड़े। जो दक्षिण की ओर उड़े तथा आग्नेय दिशा में उड़े उनके अन्तर को, निज के $\frac{2}{5}$ भाग द्वारा ह्रासित करने से प्राप्त राशि के तोते दक्षिण पश्चिम ( नैऋत्य ) दिशा में उड़े। जो नैऋत्य में उड़े तथा पश्चिम में उड़े, उनके अन्तर में उस निज के $\frac{3}{7}$ भाग को जोड़ने से प्राप्त संख्या के तोते उत्तर-पश्चिम ( वायव्य ) में उड़े। जो वायव्य और पश्चिम में उड़े उनके अन्तर में निज के $\frac{7}{8}$ भाग को जोड़ने से प्राप्त संख्या के तोते उत्तर दिशा में उड़े। जो वायव्य और उत्तर में उड़े उनका योगफल निज के $\frac{2}{3}$ भाग द्वारा ह्रासित होने से प्राप्त राशि के तोते उत्तर पूर्व (ईशान) दिशा में उड़े। तथा, २८० तोते ऊपर आकाश में शेष रहे। बतलाओ कुल कितने तोते थे? ॥१२–१६॥

वसन्त ऋतु के मास में एक रात्रि को, कोई..... युवती अपने पति के साथ, फल और पुष्पों के गुच्छों से नम्रीभूत हुए वृक्षोंवाले, और फूलों से प्राप्त रस द्वारा मत्त शुक, कोयल तथा भ्रमरवृन्द के मधुर स्वरों से गुंजित बगीचे में स्थित ... महल के फर्श पर सुख से तिष्ठी थी। तभी पति और पत्नी में प्रणयकलह होने के कारण, उस अबला के गले की मुक्तामयी कंठिका टूट गई और फर्श पर गिर पड़ी। उस मुक्ता के हार के $\frac{1}{3}$ मुक्ता दासी के पास पहुँचे; $\frac{1}{6}$ शय्या पर गिरे, तब शेष के $\frac{1}{2}$, और पुनः अग्रिम शेष के $\frac{1}{2}$ और फिर अग्रिम शेष के $\frac{1}{2}$, इसी तरह कुल ६ बार में प्राप्त मुक्ता राशि सर्वत्र गिरी। शेष बिना बिखरे हुए ११६१ मोती पाये गये। यदि तुम प्रकीर्णक भिन्नों का साधन करना जानते हो तो उस हार के मोतियों का संख्यात्मक मान बतलाओ ॥१७-२२॥ स्फुरित इन्द्रनीलमणि समान नीले रंग

---

भिन्नीय भाग हैं। यह सूत्र निम्नलिखित समीकरण से प्राप्त किया जा सकता है।

$$क - ब_1 क - ब_2 (क - ब_1 क) - ब_3 \{क - ब_1 क - ब_2 (क - ब_1 क)\} - (इत्यादि)...... = अ.$$

(१७) कुछ शब्दों का अनुवाद छोड़ दिया गया है, जिन्हें पाठक मूल गाथा में देख सकते हैं।

[1]स्फुरदिन्द्रनीलवर्णं षट्पदवृन्दं प्रफुल्लितोद्याने । दृष्टं तस्याष्टांशोऽशोके कुटजे षडंशको लीनः ॥२३॥
कुटजाशोकविशेषः षड्गुणितो विपुलपाटलीषण्डे ।
पाटल्यशोकशेषः स्वनवांशोनो विशालसालवने ॥२४॥
पाटल्यशोकशेषो युत स्वसप्तांशकेन मधुकवने । पञ्चांशः संदृष्टो बकुलेषूत्फुल्लमुकुलेषु ॥२५॥
तिलकेषु कुरबकेषु च सरलेष्वाम्रेषु पद्मषण्डेषु । वनकरिकपोलमूलेष्वपि सन्तस्थे स एवांशः ॥२६॥
किञ्जल्कपुञ्जपिञ्जरकञ्जवने मधुकरास्त्रयस्त्रिंशत् । दृष्टा भ्रमरकुलस्य प्रमाणमाचक्ष्व गणक त्वम् ॥२७॥
गोयूथस्य क्षितिभृति दल तद्दलं शैलमूले षट् तस्यांशा विपुलविपिने पूर्वपूर्वार्धमानाः ।
संतिष्ठन्ते नगरनिकटे धेनवो दृश्यमाना द्वात्रिंशत् त्वं वद मम सखे गोकुलस्य प्रमाणम् ॥२८॥

इति भागजात्युद्देशकः ।

## शेषजातावुद्देशकः

षड्भागमाम्रराशे राजा शेषस्य पञ्चमं राज्ञी । तुर्यत्र्यंशदलानि त्रयोऽग्रहीषुः कुमारवराः ॥ २९ ॥
शेषाणि त्रीणि चूतानि कनिष्ठो दारकोऽग्रहीत् । तस्य प्रमाणमाचक्ष्व प्रकीर्णकविशारद ॥ ३० ॥
चरति गिरौ सप्तांशः करिणां षष्ठादिमार्धपाश्चात्याः ।
प्रतिशेषांशा विपिने षड्दृष्टाः सरसि कति ते स्युः ॥ ३१ ॥

१ M में 'स्फुरितेन्द्र०', पाठ है ।

वाले भ्रमरों के समूह ( षट्पद वृन्द ) को प्रफुल्लित उद्यान में देखा गया । उस समूह का $\frac{1}{8}$ भाग अशोक वृक्षों में तथा $\frac{1}{6}$ भाग कुटज वृक्षों में छिप गया । जो क्रमशः कुटज और अशोक वृक्षों में छिप गये उन समूहों के अंतर को ६ द्वारा गुणित करने से प्राप्त भ्रमरों की राशि विपुल पाटली वृक्षों के समूह में छिप गई । पाटली और अशोक वृक्षों के भ्रमर समूहों के अन्तर को निज के $\frac{1}{9}$ भाग द्वारा ह्रासित करने से प्राप्त भ्रमर राशि विशाल साल वृक्षों के वन में छिप गई । उसी अंतर को निज के $\frac{1}{7}$ भाग में मिलाने से प्राप्त भ्रमर राशि मधुक वृक्षों के वन में छिप गई । कुल समूह की $\frac{1}{5}$ भ्रमरराशि अच्छी तरह खिलीहुई कलियों वाले बकुल वृक्षों में छिपी देखी गई और वही $\frac{1}{5}$ भ्रमर राशि तिलक, कुरबक, सरल और आम के वृक्षों में, कमलों के समूह में और वनहस्तियों वाले मंदिरों के मूल में छिप गई । और, शेष ३३ [भ्र]मर बड़ीराशि के विभिन्न रंगों से व्याप्त कमल पुंज में देखे गये । हे गणितज्ञ ! भ्रमर समूह का संख्यात्मक मान दो ॥२३-२७॥ गोकुल ( पशुओं के झुण्ड ) में से $\frac{1}{2}$ भाग पर्वत पर है, उसका $\frac{1}{2}$ भाग पर्वत के मूल में है, ऐसे ही ६ और भाग ( जिनमें से प्रत्येक उत्तरोत्तर पूर्ववर्ती भाग का आधा है ), किसी विपुल वन में है । शेष ३२ गायें नगर के निकट देखी जाती हैं । हे मेरे मित्र ! उस पशु झुण्ड का संख्यात्मक मान बतलाओ ॥२८॥

इस प्रकार, 'भाग' जाति के उदाहरणार्थ प्रश्न समाप्त हुए ।

### 'शेष' जाति के उदाहरणार्थ प्रश्न

आम्र फलों के समूह में से राजा ने $\frac{1}{6}$ भाग लिया, रानी ने शेष का $\frac{1}{5}$ भाग लिया और प्रमुख राजकुमारों ने उसी शेष के क्रमशः $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{3}$ और $\frac{1}{2}$ भाग लिये । सबसे छोटे ने शेष ३ आम लिये । हे प्रकीर्णक विशारद ! आमसमूह का संख्यात्मक मान बतलाओ ॥२९-३०॥ हाथियों के झुण्ड का $\frac{1}{7}$ भाग पर्वत पर विचरण कर रहा है । क्रम से उत्तरोत्तर शेष के $\frac{1}{6}$ भाग को आदि लेकर $\frac{1}{2}$ तक झुण्ड भाग वन में डोल रहे हैं । शेष ६ सरोवर के निकट हैं । बतलाओ कि वे कितने हाथी हैं ? ॥३१॥

कोष्ठस्य लेभे नवमांशमेकः परेऽष्टभागादिदलान्तिमाशान् ।
शेषस्य शेषस्य पुनः पुराणा दृष्टा मया द्वादश तत्प्रमा का ॥ ३२ ॥

इति शेषजात्युद्देशक. ।

अथ मूलजातौ सूत्रम्—

मूलार्धाग्रे छिन्द्यादंशोनैकेन युक्तमूलकृते । दृश्यस्य पदं सपद वर्गितमिह मूलजातौ स्वम् ॥३३॥

## अत्रोद्देशकः

दृष्टोऽटव्यामुष्ट्रयूथस्य पादो मूले च द्वे शैलसानौ निविष्टे ।
उष्ट्रास्त्रिघ्नाः पञ्च नद्यास्तु तीरे किं[3] तस्य स्यादुष्ट्रकस्य प्रमाणम् ॥ ३४ ॥
श्रुत्वा वर्षाभ्रमालापटहपटुरवं शैलशृङ्गोरुरङ्गे
नाट्यं चक्रे प्रमोदप्रमुदितशिखिनां षोडशांशोऽष्टमश्च ।
त्र्यंशः शेषस्य षष्ठो वरबकुलवने पञ्च मूलानि तस्थु
पुन्नागे पञ्च दृष्टा भण गणक गणं बर्हिणां संगुणय्य ॥ ३५ ॥

१　B में 'हस्ति' पाठ है ।　　　२　B में 'नागाः' पाठ है ।
३　B में 'किं स्यात्तेषा कुञ्जराणा प्रमाणम्' पाठ है ।

---

एक आदमी को खजाने का $\frac{1}{9}$ भाग मिला । दूसरों को उत्तरोत्तर शेषों के $\frac{1}{8}$ से आरम्भ कर, क्रम से $\frac{1}{2}$ तक भाग मिले । अंत में शेष १२ पुराण मुझे दिखे । बतलाओ कि कोष्ठ में कितने पुराण है ? ॥३२॥

इस तरह शेष जाति के उदाहरणार्थ प्रश्न समाप्त हुए ।

'मूल' जाति सम्बन्धी नियम—

अज्ञात राशि के वर्गमूल का आधा गुणांक ( वार द्योतक coefficient ) और ज्ञात शेष में से प्रत्येक को अज्ञात राशि के भिन्नीय गुणाक से ह्रासित एक द्वारा भाजित करना चाहिये । इस तरह वर्त्ते हुए ज्ञात शेष को अज्ञात राशि के वर्गमूल के गुणांक के वर्ग में जोड़ते है । प्राप्त राशि के वर्गमूल में इसी प्रकार वर्त्ते हुए अज्ञात राशि के वर्गमूल के गुणाक को जोड़ते हैं । तत्पश्चात् परिणामी राशि का पूर्ण वर्ग करने पर, इस मूल प्रकार में इष्ट अज्ञात राशि प्राप्त होती है ॥३३॥

## उदाहरणार्थ प्रश्न

ऊँटों के झुण्ड का $\frac{1}{4}$ भाग वन में देखा गया । उस झुण्ड के वर्गमूल का दुगुना भाग पर्वत के उतारो पर देखा गया । ५ ऊँटों के तिगुने, नदी के तीर पर देखे गये । ऊँटो की कुल सख्या क्या है ? ॥३४॥ वर्षा ऋतु में, घनावलि द्वारा उत्पन्न हुई स्पष्ट ध्वनि सुनकर, मयूरो के समूह के $\frac{1}{16}$ और $\frac{1}{8}$ भाग तथा शेष का $\frac{1}{3}$ भाग और तत्पश्चात् शेष का $\frac{1}{6}$ भाग, आनन्दातिरेक होकर पर्वत शिखररूपी विशाल नाट्यशाला पर नाचते रहे । उस समूह के वर्गमूल के पाँचगुने बकुल वृक्षो के उत्कृष्ट वन में ठहरे रहे । और, शेष ५ पुन्नाग वृक्ष पर देखे गये । हे गणितज्ञ ! गणना करके कुल मयूरों की सख्या बतलाओ ॥३५॥ किसी अज्ञात संख्या वाले सारस पक्षियों के झुण्ड का $\frac{1}{4}$ भाग कमल षण्ड ( समूह )

(३३) बीजीय रूप से, यह नियम निम्नलिखित रूप में आता है—यहाँ अज्ञात राशि 'क' है ।

$$क = \left\{ \frac{स/२}{१-ब} + \sqrt{\frac{अ}{१-ब} + \left(\frac{स/२}{१-ब}\right)^२} \right\}^२,$$ यह, समीकरण $क - ( बक + स\sqrt{क} + अ)$ $= ०$ के द्वारा सरलता से प्राप्त किया जा सकता है ।

चरति कमलषण्डे सारसानां चतुर्थो नवमचरणभागौ सप्त मूलानि चाद्रौ ।
विकचवकुलमध्ये सप्तनिघ्नाष्टमाना कति कथय सखे त्व पक्षिणो दक्ष साक्षात् ॥ ३६ ॥
न भागः कपिवृन्द्रस्य त्रीणि मूलानि पर्वते । चत्वारिंशद्वने दृष्टा वानरास्तद्गणः कियान् ॥ ३७ ॥
कलकण्ठानामर्धं सहकारतरो प्रफुल्लशाखायाम् ।
तिलकेऽष्टादश तस्थुर्नो मूलं कथय पिकनिकरम् ॥ ३८ ॥
हंसकुलस्य दलं वकुलेऽस्थात् पञ्च पदानि तमालकुजाग्रे ।
अत्र न किंचिदपि प्रतिदृष्टं तत्प्रमिति कथय प्रिय शीघ्रम् ॥ ३९ ॥

इतिमूलजातिः ।

अथ शेषमूलजातौ सूत्रम्—
पददलवर्गयुताग्रान्मूलं सप्राक्पदार्धमस्य कृतिः ।
दृश्ये मूलं प्राप्ते फलमिह भाग तु भागजातिविधि. ॥ ४० ॥

पर चल रहा है, उसके $\frac{१}{४}$ और $\frac{१}{९}$ भाग तथा उसके वर्गमूल का ७ गुना भाग पर्वत पर विचर रहे हैं। कुछ पुष्पयुक्त बकुल वृक्षों के मध्य में शेष ५६ हैं । हे निपुण मित्र ! मुझे ठीक बतलाओ कि कुल कितने पक्षी हैं ॥३६॥ बन्दरों के समूह का कोई भी भिन्नीय भाग कहीं नहीं है । उसके वर्गमूल का तिगुना भाग पर्वत पर है, और शेष ४० वन में देखे गये हैं । उन बन्दरो की संख्या क्या है ? ॥३७॥ कोयलों की आधी सख्या आम्र की प्रफुल्लित शाखा पर है । १८ कोयलें एक तिलक वृक्ष पर देखी गई हैं। उनकी सख्या के वर्गमूल का कोई भी गुणक कहीं नहीं देखा गया है । उन कोयलों की संख्या क्या है ? ॥३८॥ हंसों की आधी संख्या बकुल वृक्षों के मध्य में देखी गई, उनके समूह के वर्गमूल की पाँच गुनी सख्या तमाल वृक्षों के शिखर पर देखी गई । शेष कहीं नहीं दिखाई दी । हे मित्र ! उस समूह का सख्यात्मक मान शीघ्र बतलाओ ॥३९॥

इस प्रकार 'मूल' जाति प्रकरण समाप्त हुआ ।

शेषमूल जाति सम्बन्धी नियम—

अज्ञात समुच्चय राशि के शेष भाग के वर्गमूल के गुणाक की आधी राशि के वर्ग को लो । इसमें शेष ज्ञात संख्या मिलाओ । योगफल का वर्गमूल निकालो । अज्ञात समुच्चय राशि के शेष भाग के वर्गमूल के गुणाक की आधी राशि में इस वर्गमूल को मिलाओ । यदि अज्ञात समुच्चय राशि को मूल (original) समुच्चय राशि ही ले लिया जाता है तो इस अंतिम योग का वर्ग इष्ट फल होगा । परन्तु, यदि उस अज्ञात समुच्चय राशि का शेष भाग केवल एक भाग की तरह ही वर्ता जाता है, तो "भाग" प्रकार सम्बन्धी नियम उपयोग में लाना पड़ेगा ॥४०॥

यह समीकरण इस प्रकार के प्रश्नों का बीजीय निरूपण है । यहाँ 'स' अज्ञात राशि क के वर्गमूल का गुणाक है ।

(४०) बीजीय रूप से, $क - बक = \left\{ \frac{स}{२} + \sqrt{\left(\frac{स}{२}\right)^{२} + अ} \right\}^{२}$ है । इस मान से इस अध्याय में दिये गये नियम ४ के अनुसार क का मान निकाला जा सकता है । समीकरण क − बक +

## अत्रोद्देशकः

गजयूथस्य त्र्यंशः शेषपद च त्रिसंगुणं सानौ ।
सरसि त्रिहस्तिनीभिर्नागो दृष्टः कतीह गजाः ॥ ४१ ॥
निर्जन्तुकप्रदेशे नानाद्रुमषण्डमण्डितोद्याने । आसीनाना यमिनां मूलं तरुमूलयोगयुतम् ॥ ४२ ॥
शेषस्य दशमभागो मूल नवमोऽथ मूलमष्टांशः । मूलं सप्तममूल षष्ठो मूलं च पञ्चमो मूलं ॥ ४३ ॥
एते भागाः काव्यप्रवचनधर्मप्रमाणनयविद्याः ।
वादच्छन्दोज्यौतिषमन्त्रालङ्कारशब्दज्ञाः ॥ ४४ ॥
द्वादशतपःप्रभावा द्वादशभेदाङ्गशास्त्रकुशलधियः ।
द्वादश मुनयो दृष्टाः कियती मुनिचन्द्र यतिसमितिः ॥ ४५ ॥
मूलानि पञ्च चरणेन युतानि सानौ शेषस्य पञ्चनवमः करिणां नगाग्रे ।
मूलानि पञ्च सरसीजवने रमन्ते नद्यास्तटे षडिह ते द्विरदाः कियन्तः ॥ ४६ ॥

इति शेषमूलजातिः ।

1 B में शेषस्य पद त्रिसगुण पाठ है ।

### उदाहरणार्थ प्रश्न

हाथियों के यूथ ( झुंड ) का $\frac{१}{३}$ भाग तथा शेष भाग की वर्गमूल राशि के हाथी, पर्वतीय उतार पर देखे गये । शेष एक हाथी ३ हस्तिनियों के साथ एक सरोवर के किनारे देखा गया । बतलाओ कितने हाथी थे ? ॥ ४१ ॥ कई प्रकार के वृक्षों के समूह द्वारा मंडित उद्यान के निर्जन्तुक प्रदेश में कई साधु आसीन थे । इनमें से कुल के वर्गमूल की संख्या के साधु तरुमूल में बैठे हुए योगाभ्यास कर रहे थे । शेष के $\frac{१}{१०}$, ( इसको घटाकर ) शेष का वर्गमूल, ( इसको घटाकर ) शेष के $\frac{१}{९}$, ( इसको घटाकर ) शेष का $\frac{१}{८}$, ( इसको घटाकर ) शेष का $\frac{१}{७}$, ( इसको घटाकर ) शेष का वर्गमूल, ( इसको घटाकर ) शेष का $\frac{१}{६}$; ( इसको घटाकर ) शेष का $\frac{१}{५}$, इसको घटाकर शेष के वर्गमूल द्वारा निरूपित संख्याओं वाले वे थे जो ( क्रमशः ) काव्य प्रवचन, धर्म, प्रमाण नयविद्या, वाद, छन्द, ज्योतिष, मन्त्र, अलंकार और शब्द शास्त्र ( व्याकरण ) जानने वाले थे, तथा वे भी थे जो बारह प्रकार के तप के प्रभाव से प्राप्त होनेवाली ऋद्धियों के धारी थे, तथा बारह प्रकार के अंग शास्त्र को कुशलता पूर्वक जानने वाले थे । इनके अतिरिक्त अंत में १२ मुनि देखे गये । हे मुनिचंद्र ! बतलाओ कि यति समिति का संख्यात्मक मान क्या था ? ॥ ४२–४५ ॥ हाथियों के समूह के वर्गमूल का $५\frac{१}{४}$ गुना भाग पर्वतीय उतार पर क्रीड़ा कर रहा है, शेष का $\frac{५}{९}$ भाग पर्वत के शिखर पर क्रीड़ा कर रहा है । ( इसको घटाकर ) शेष का वर्गमूल प्रमाण हस्तीगण कमल के वन में रमण कर रहा है । और, शेष ६ हस्ती नदी के तीर पर हैं । यहाँ सब हस्ती कितने हैं ? ॥ ४६ ॥

इस प्रकार, 'शेषमूल' जाति प्रकरण समाप्त हुआ ।

"द्विरग्र शेष मूल" जाति [ शेषों की संरचना करने वाली दो ज्ञात राशियों वाले 'शेषमूल' प्रकार ] सम्बन्धी नियम—

( समूह वाचक अज्ञात राशि के ) वर्गमूल का गुणांक, और ( शेष रहने वाली ) अंतिम ज्ञात

$(स\sqrt{क - वंक} + अ) = ०$ द्वारा उपर्युक्त क – वक का मान सरलतापूर्वक प्राप्त किया जा सकता है । यहाँ भी 'क' अज्ञात राशि है ।

अथ द्विरग्रशेषमूलजातौ सूत्रम्—

मूलं दृश्यं च भजेदंशकपरिहाणरूपघातेन। पर्वाग्रमग्रराशौ क्षिपेत्त शेषमूल

अत्रोद्देशकः

मधुकर एको दृष्टः खे पद्मे शेषपञ्चमचतुर्थौ। शेषत्र्यंशो मूलं द्वौ चाम्रे[1] ते किय

सिंहाश्चत्वारोऽद्रौ प्रतिशेष षडंशकादिमार्धान्ताः।

मूले चत्वारोऽपि च विपिने दृष्टा कियन्तस्ते ॥ ४९ ॥

1 B में 'द्वौ चाम्रे' पाठ है।

---

राशि, इन दोनों को, प्रत्येक दशा में भिन्नीय समानुपाती राशियों को लेकर एक मे प्राप्त शेषों के गुणनफल द्वारा विभाजित करना चाहिये। तब प्रथम ज्ञात राशि राशि में ( जिसे ऊपर साधित किया है ) जोड़ देना चाहिये। तत्पश्चात् प्रकीर्णक प्रकार सम्बन्धी क्रिया की जाती है ॥ ४७ ॥

उदाहरणार्थ प्रश्न

मधुमक्खियों के झुंड में से एक मधुमक्खी आकाश में दिखाई दी। शेष का का $\frac{1}{5}$ भाग, पुनः शेष का $\frac{1}{4}$ भाग तथा झुंड के संख्यात्मक मान का वर्गमूल प्रमाण दिया। अंत में शेष दो मधुमक्खियाँ एक आम्रवृक्ष पर दिखाई दीं। बतलाओ कि मधुमक्खियाँ हैं? ॥४८॥ सिंह दल में से चार पर्वत पर देखे गये। दल के क्रमिक से आरम्भ होकर $\frac{1}{2}$ वें भाग तक के भिन्नीय भाग, दल के संख्यात्मक मान के व प्रमाण तथा अन्त में शेष रहने वाले ४ सिंह वनमें दिखाई दिये। बतलाओ कि सिंह हैं? ॥४९॥ मृग दल में से तरुण हरिणियों के दो युग्म वन में देखे गये। इ

---

( ४७ ) बीजीय रूप से, इस नियम से $\frac{स}{(१-ब_1)(१-ब_2)\times \text{ इत्यादि}}$ ई

$\frac{अ_2}{(१-ब_1)(१-ब_2)\times \text{ इत्यादि}}+अ_1$, पद सहतियाँ प्राप्त होती हैं जिनका शेषमू अ के स्थान पर प्रतिस्थापन करना पड़ता है। 'शेषमूल' का सूत्र यह है

$क-बक=\left\{\frac{स}{२}+\sqrt{\left(\frac{स}{२}\right)^2+अ}\right\}^2$। इस सूत्र का प्रयोग करने में ब का मा

क्योंकि द्विरग्र शेषमूल में गर्भित रहने वाला मूल अथवा वर्गमूल कुल राशि का होता है न भाग का। जैसा कि इष्ट है, आदेशन करने से हमें $क=\Bigg\{\frac{स}{२(१-ब_1)(१-ब_2)\times}$

$\sqrt{\left(\frac{स}{२(१-ब_1)(१-ब_2)\times.. \text{ इत्यादि}}\right)^2+\frac{अ_2}{२(१-ब_1)(१-ब_2)\times \text{ इत}}}$

प्राप्त होता है। यह फल समीकरण

$क-अ_1-ब_1(क-अ_1)-ब_2\{क-अ_1-ब_1(क-अ_1)\}.. .. -स\sqrt{क}$

सरलतापूर्वक प्राप्त हो सकता है, जहाँ कि $ब_1$, $ब_2$ इत्यादि उत्तरोत्तर शेषों के विभि और $अ_1$ तथा $अ_2$ क्रमशः प्रथम ज्ञात राशि और अंतिम ज्ञात राशि हैं। पुनः यहाँ 'क

तरुणहरिणीयुग्मं दृष्टं द्विसंगुणितं वने कुधरनिकटे शेषा. पञ्चांशकादिदलान्तिमाः ।
विपुलकलमक्षेत्रे तासां पदं त्रिभिराहतं कमलसरसीतीरे तस्थुर्दशैव गण क्रियान् ॥ ५० ॥

इति द्विरग्रशेषमूलजाति. ।

अथांशमूलजातौ सूत्रम्—

भागगुणे मूलाग्रे न्यस्य पदप्राप्तदृश्यकरणेन । यल्लब्धं भागहृतं धनं भवेदंशमूलविधौ ॥ ५१ ॥

अन्यदपि सूत्रम्—

दृश्यादंशकभक्ताच्चतुर्गुणान्मूलकृतियुतान्मूलम् । सपद दलित वर्गितमंशाभ्यस्तं भवेत् सारम् ॥५२॥

---

के [illegible] वें भाग से लेकर [illegible] वें भाग तक के भिन्नीय भाग पर्वत के पास देखे गये । उस झुण्ड के संख्यात्मक मान के वर्गमूल की तिगुनी राशि विस्तृत कलम ( चांवल ) क्षेत्र में देखी गईं । अंत में, कमल सरोवर के किनारे शेष केवल १० देखे गये । झुण्ड का प्रमाण क्या है ? ॥५०॥

इस प्रकार 'द्विरग्र शेषमूल' जाति प्रकरण समाप्त हुआ ।

''अंशमूल'' जाति सम्बन्धी नियम—

अज्ञात समूह वाचक राशि के दिये गये भिन्नीय भाग के वर्गमूल के गुणाक को तथा अंत में शेष रहनेवाली ज्ञात राशिको लिखो । इन दोनों राशियों को दिये गये समानुपाती भिन्न द्वारा गुणित करो । जो 'शेषमूल' प्रकार में अज्ञात राशिको निकालने की क्रिया द्वारा प्राप्त होता है, उस फल को जब दिये गये समानुपाती भिन्न द्वारा भाजित करते हैं तब अंशमूल प्रकार की इष्ट राशि प्राप्त होती है । ॥५१॥

'अंशमूल' प्रकार का अन्य नियम—

अंतिम शेष के रूप में दी गईं ज्ञात राशि दिये गये समानुपाती भिन्न द्वारा भाजित की जाती है और ४ द्वारा गुणित की जाती है । प्राप्त फल मे अज्ञात समूह वाचक राशि के दत्त भिन्न के वर्गमूल के गुणांक का वर्ग जोड़ा जाता है । इस योगफल के वर्गमूल को ऊपर कथित अज्ञात राशि के भिन्नीय भाग के वर्गमूल के गुणांक में जोड़ते हैं और तब आधा कर वर्गित करते हैं । प्राप्त फल को दत्त समानुपाती भिन्न द्वारा गुणित करने पर इष्ट फल प्राप्त होता है । ॥५२॥

---

( ५० ) इस गाथा मे आया हुआ शब्द 'हरिणी'' का अर्थ न केवल मादा हरिण होता है वरन् उस छन्द का भी नाम होता है जिसमें यह गाथा संरचित हुई है ।

( ५१ ) बीजीय रूप से कथन करने पर, यह नियम 'स ब' और 'अ ब' के मान निकालने में सहायक होता है, जिनका प्रतिस्थापन, शेषमूल प्रकार मे किये गये अनुसार सूत्र $क - बक = \left\{ \frac{स}{२} + \sqrt{\left(\frac{स}{२}\right)^{२} + अ} \right\}^{२}$ में क्रमश स और अ के स्थान पर करना पड़ता है । ४७ वीं गाथा के टिप्पण के समान, क – बक यहाँ भी क हो जाता है । इष्ट प्रतिस्थापन के पश्चात् और फल को ब द्वारा विभाजित करने पर हमें $क = \left\{ \frac{सब}{२} + \sqrt{\left(\frac{सब}{२}\right)^{२} + अब} \right\}^{२} - ब$ प्राप्त होता है ।

क का यह मान समीकरण $क - स\sqrt{बक - अ} = ०$ से भी सरलता से प्राप्त हो सकता है ।

( ५२ ) बीजीय रूप से कथन करने पर, $क = \left\{ \frac{स + \sqrt{स^{२} + \frac{४अ}{ब}}}{२} \right\}^{२} \times ब$ होता है । यह पिछली गाथा के टिप्पण में दिये गये समीकार से भी स्पष्ट है ।

अथ द्विरग्रशेषमूलजातौ सूत्रम्—

मूलं दृश्यं च भजेदंशकपरिहाणरूपघातेन। पर्वाग्रमग्रराशौ क्षिपेदत शेषमूलविधि¹ ॥ ४७ ॥

## अत्रोद्देशकः

मधुकर एको दृष्ट खे पद्मे शेषपञ्चमचतुर्थौ। शेषत्र्यंशो मूलं द्वावाम्रे ते कियन्त. स्यु ॥ ४८ ॥

सिंहाश्चत्वारोऽद्रौ प्रतिशेष षडशकादिमार्धान्ता।

मूले चत्वारोऽपि च विपिने दृष्टा. कियन्तस्ते ॥ ४९ ॥

१ B में 'द्वौ चाम्रे' पाठ है।

राशि, इन दोनो को, प्रत्येक दशा में भिन्नीय समानुपाती राशियों को लेकर एक में से ह्रासित करने से प्राप्त शेषो के गुणनफल द्वारा विभाजित करना चाहिये। तब प्रथम ज्ञात राशि को उस अन्य ज्ञात राशि में (जिसे ऊपर साधित किया है) जोड़ देना चाहिये। तत्पश्चात् प्रकीर्णक भिन्नों के 'शेषमूल प्रकार सम्बन्धी क्रिया की जाती है ॥ ४७ ॥

### उदाहरणार्थ प्रश्न

मधुमक्खियों के झुंड मे से एक मधुमक्खी आकाश में दिखाई दी। शेष का १/५ भाग, पुन, शेष का १/४ भाग, पुन, शेष का १/३ भाग तथा झुंड के सख्यात्मक मान का वर्गमूल प्रमाण कमलो में दिखाई दिया। अंत में शेष दो मधुमक्खियाँ एक आम्रवृक्ष पर दिखाई दीं। बतलाओ कि उस झुंड में कितनी मधुमक्खियाँ हैं? ॥४८॥ सिंह दल में से चार पर्वत पर देखे गये। दल के क्रमिक शेषो के १/६ वें भाग से आरम्भ होकर १/२ वें भाग तक के भिन्नीय भाग, दल के सख्यात्मक मान के वर्गमूल का द्विगुणित प्रमाण तथा अन्त में शेष रहने वाले ४ सिंह वनमें दिखाई दिये। बतलाओ कि उस दल में कितने सिंह है? ॥४९॥ मृग दल में से तरुण हरिणियों के दो युग्म वन मे देखे गये। झुण्ड के क्रमिक शेषों

(४७) बीजीय रूप से, इस नियम से $\frac{स}{(१-ब_१)(१-ब_२)\times \text{ इत्यादि}}$ और

$\frac{अ_२}{(१-ब_१)(१-ब_२)\times \text{ इत्यादि}}+अ_१$, पद सहतियाँ प्राप्त होती हैं जिनका शेषमूल के सूत्र में स और अ के स्थान पर प्रतिस्थापन करना पडता है। 'शेषमूल' का सूत्र यह है

$क-बक=\left\{\frac{स}{२}+\sqrt{\left(\frac{स}{२}\right)^२+अ}\right\}^२$। इस सूत्र का प्रयोग करने में ब का मान शून्य हो जाता है, क्योंकि द्विरग्र शेषमूल में गर्भित रहने वाला मूल अथवा वर्गमूल कुल राशि का होता है न कि राशि के भिन्नीय भाग का। जैसा कि इष्ट है, आदेशन करने से हमें $क=\left\{\frac{स}{२(१-ब_१)(१-ब_२)\times \ldots \text{ इत्यादि}}+\right.$

$\left.\sqrt{\left(\frac{स}{२(१-ब_१)(१-ब_२)\times \ldots \text{ इत्यादि}}\right)^२+\frac{अ_२}{२(१-ब_१)(१-ब_२)\times \text{ इत्यादि}}+अ_१}\right\}^२$

प्राप्त होता है। यह फल समीकरण

$क-अ_१-ब_१(क-अ_१)-ब_२\{क-अ_१-ब_१(क-अ_१)\}. \quad . -स\sqrt{क}-अ_२=०$ से

सरलतापूर्वक प्राप्त हो सकता है, जहाँ कि $ब_१$, $ब_२$ इत्यादि उत्तरोत्तर शेषों के विभिन्न भिन्नीय भाग हैं और $अ_१$ तथा $अ_२$ क्रमशः प्रथम ज्ञात राशि और अंतिम ज्ञात राशि हैं। पुनः, यहाँ 'क' अज्ञात राशि है।

